इत्यादि पर अपना अधिकार जमा लिया, परन्तु सन् १७६१ ई० में पानीपत की लड़ाई में मारा गया। कहते हैं कि वह इतना मोटा था कि बिना दूसरे की सहायता के घोड़े पर सवार नहीं हो सक्ता था। इसी कारण पानीपत से भाग नहीं पाया।

गोविंदराव के पश्चात् उसका लड़का बाला जी और उस के पश्चात् रघुनाथराव आबासाहिब उत्तराधिकारी हुआ। इसके ज़माने में मंडला और जबलपुर के ज़िले भी पेशवा के अधिकार में आगये, परन्तु सन् १७९८ में उन्हें पेशवा ने नागपुर के राजा रघुजी भोंसला को दे डाले। धामौनी भी शीघ्र ही भोंसला को मिल गई। रघुनाथराव सन् १८०२ ई० में मर गया। वह उदारचरित्र था और विद्वानों का बहुत सत्कार किया करता था। उसके समय सागर में सुप्रसिद्ध हिन्दी कवि पद्माकर रहता था। उस ने रघुनाथराव की तलवार की प्रशंसा यों की थी :–

रघुनाथराव आबासाहिब

'दाहन तें दूनी तेज तिगुनी त्रिसूलन पै,
छिल्लिन तें चौगुनी चलांक चक्र चाली तें।
कहै पद्माकर महीप रघुनाथराव,
ऐसी समसेर सेर सत्रुन पै चाली तें।
पांचगुनी पब्ब तें पचीस गुनी पावक तें,
प्रकट पचास गुनी प्रलय प्रनाली तें॥
साठ गुनी सेस तें सहस्र गुनी स्रापन तें।
लाख गुनी लूक तें करोर गुनी काली तें'॥

रघुनाथराव कोई सन्तान नहीं छोड़ गया, तब उस की विधवा रानियों ने सूबेदार विनायकराव की सहायता से काम

चलाया। सन् १८१४ ई० में सिंधिया ने सागर को लूटा और विनायकराव को क़ैद कर लिया, परन्तु पौन लाख रुपया लेकर उसे छोड़ दिया। सन् १८१८ ई० में जब पेशवा ने सागर व दमोह के इलाक़े सरकार अंग्रेज़ को दे दिये, तब अढ़ाई लाख रुपया सालाना पेन्शन रघुनाथराव की रानियां राधाबाई व रुकमाबाई और विनायकराव सूबेदार और अन्य मरहटा सरदारों को दी गई। रानियों ने बलवंतराव को गोद में ले लिया था। उसको जबलपुर में रहने की आज्ञा की गई। उसके भी कोई संतान न थी, तब उस ने पंडित रघुनाथराव को गोद में ले लिया। ये सागर वाले राजा कहलाते हैं और जबलपुर में रहते हैं। इनको भी ५०००) सालाना पेन्शन मिलती है।

ब्रिटिश राज

सागर ज़िले के परगने अंग्रेज़ी अमलदारी में कई प्रकार से आये। भोसलों ने धामौनी परगना सन् १८१८ ई० में दे डाला था। उन्हों ने सन् १८१० ई० में गढ़ाकोटा पर चढ़ाई की थी, तब वहां के राजा पृथ्वीसिंह के वंशज अर्जुनसिंह ने सिंधिया की सहायता मांगी और प्रतिज्ञा करदी कि जीत जाने पर आधा राज आपको दे दूंगा। सिंधिया ने इस शर्त को स्वीकार करके अपने सेनापति कर्नल जीन बैपटिस्ट को भेजकर नागपुरी सेना को हरा दिया। जब आधे राज देने की बारी आई, तब अर्जुनसिंह ने चतुराई करनी चाही। उसने एक हिस्से में गढ़ाकोटा और मालथोन के उपजाऊ परगने और दूसरे में शाहगढ़ का जंगली इलाक़ा रक्खा और कहा कि सिंधिया महाराज जो लेना चाहें सो ले लेवें, मैं तो अपने लिये शाहगढ़ पसंद करता हूं। अर्जुनसिंह ने सोचा था कि ऐसा कहने से सिंधिया समझेगा कि कदाचित् शाहगढ़

परगना बहुत अच्छा है, इसलिये उसके लेने के लिये आग्रह करेगा जिससे गढ़ाकोटा और मालथोन मेरे हिस्से में आ जायगा। परन्तु सिंधिया ने उलटा किया। उस ने गढ़ाकोटा और मालथोन को स्वीकार कर लिया। पश्चात् ये दोनों परगने तथा देवरी, गौरझामर, नाहरमऊ और राहतगढ़ के परगने सिंधिया ने प्रबन्ध के लिये अंग्रेज़ों को सन् १८२०-२५ के भीतर सुपुर्द कर दिये। तब गवर्नर जनरल की ओर से एक एजंट नियुक्त हुआ जो इस ज़िले के परगनों की देख रेख करने लगा। उस के मातहती के परगने-समूह का नाम सागर नरबदा टेरीटरीज़ रक्खा गया। सन् १८३५ में जब पश्चिमोत्तर (वर्त्तमान संयुक्त) प्रान्त की रचना हुई तब सागर व नरबदा टेरीटरीज़ उस प्रान्त में जोड़ दी गईं। परन्तु सागर में बुंदेलाविद्रोह मच जाने के कारण सन् १८४४ ई० में गवर्नर जनरल ने संयुक्त-प्रान्त से सम्बन्ध तोड़कर इस इलाक़े को नये अफ़सरों के अधिकार में कर दिया। यह प्रबन्ध भी अच्छा नहीं चला, तब सन् १८५२ में सागर व नरबदा टेरीटरीज़ को संयुक्त-प्रान्त से पुनः युक्त कर दिया। सन् १८५७ ई० में बलवा मच गया। तब यह सोचा गया कि भारत के मध्य में एक अलग ही प्रदेश होना चाहिये ताकि प्रबन्ध ठीक रहे। इस प्रकार सन् १८६१ ई० में मध्यप्रदेश की रचना की गई जिस में सागर व नरबदा टेरीटरीज़ शामिल कर दी गईं।

**उपद्रव**

इस ज़िले में कई बार लड़ाई झगड़े आदि अनेक उपद्रव हुये हैं। उन में से सन् १८४२ ई० का बुंदेला उपद्रव और सन् १८५७ का ग़दर मुख्य हैं। सन् १८४२ ई० में मौज़ा चन्द्रापुर के बुंदेला जवाहिरसिंह और मालथोन निकटस्थ नाराटघाटी के मधुकर-

शाह और गणेशजू पर सागर की दीवानी अदालत की डिक्रियां तामील की गई, उस पर से वे लोग उठ खड़े हुए और कुछ पुलिस वालों को मारडाला। फिर खिमलासा, खुरई, नरयावली, धामौनी और बिनैका को लूट कर आग लगादी। इनका ऊधम सुन कर नरसिंहपुर ज़िले का गोंड़ राजा डेलनशाह भी उठ खड़ा हुआ। उसने देवरी और उस के आसपास का इलाक़ा और नरसिंहपुर के चांवरपाठे का परगना लूट लिया। एक साल तक यह धूम मची रही, अन्त में मधुकरशाह और गणेशजू भानपुर में पकड़े गये। मधुकर को फांसी दी गई और गणेश को कालापानी हुआ, तब कहीं शांति हुई। इन लोगों के उपद्रव के मारे जमा लगान तक उगाह नहीं सकी।

गदर

सन् १८५७ ई० में सागर शहर में ३१ व ४२ नम्बर की काली पल्टन कुछ सवार और गोरे गोलंदाज़ों समेत रहती थी। ८ जून को खबर पहुंची कि झांसी की रानी ने वहां के गोरों को मरवा डाला। उसी समय यह सुना गया कि भानपुर के राजा ने ललितपुर में फ़ौज इकट्ठी कर के चन्देरी के डिप्युटी कमिश्नर को घेर लिया और शाहगढ़ का राजा लड़ाई के लिये तैयारी कर रहा है। तब चन्देरी की ओर कुछ फ़ौज रवाना की गई। परन्तु वह मालथोन में रुक गई क्योंकि नाराट की घाटी में भानपुर के राजा की फ़ौज पहले से डट गई थी। तब सहायता के लिये सागर से ४०० सिपाही और भेजे गये। इन सबों ने मिलकर बालाबेट पर आक्रमण किया और उसे अपने कब्ज़े में कर लिया। पश्चात् फ़ौज सागर को लौट आई। कुछ दिनों से ४२ वीं पल्टन में विरोध के लक्षण दिखाई पड़ने लगे थे।

निदान पहली जुलाई को उसके सूबेदार शेख रमज़ान ने मुसलमानी झंडा खड़ा कर दिया और लोगों को सम्मिलित होने के लिये डंका बजाया। वह जनरल बन गया और सदर को लूट लिया जिससे क़रीब १० हज़ार रुपया उसके हाथ लगा। उसने सलामी की तोप को भी अपने कब्ज़े में कर लिया। तब ३१ वीं पल्टन ने उस पर हमला किया। दिन भर दोनों ओर से गोलियां चलती रहीं। दूसरे दिन बागी शाहगढ़ की ओर भाग गये। भानपुर और शाहगढ़ के राजाओं ने सब जागीरदारों और ज़मीन्दारों को बलवा में शामिल होने के लिये सन्देशे भेज दिये थे जिससे सागर, दमोह, जबलपुर और नरसिंहपुर ज़िलों के कई आदमी उठ खड़े हुए। ६ वीं जुलाई को भानपुर के राजा ने खुरई की तहसील व थाना छीन लिया। खुरई का तहसीलदार और कई पुलिस वाले बागियों में मिल गये। शाहगढ़ के राजा ने बिनैका के थाने पर कब्ज़ा कर लिया। तब ३१ वीं पल्टन बिनैका को भेजी गई। वहां पर बागियों से पहली मुठ भेड़ हुई। सरकारी पल्टन ने बागियों से १ तोप छीन ली। पश्चात् पल्टन सागर लौट आई। इसी अवसर में भोपालान्तर्गत गढ़ी आमपानी के नवाब ने राहतगढ़ के क़िले पर कब्ज़ा कर लिया। गढ़ाकोटे में शाहगढ़ वाले जम गये। भानपुर वालों ने १३०० आदमी नरयावली में इकट्ठे किये और वहां से २५ जुलाई को सागर सदर पर धावा कर तोप-खाने की बारगों पर बान चलाये। अब तो समस्त ज़िले में गड़बड़ मचगई। डाक का आना बंद होगया। १७ वीं सितम्बर को नरयावली के बागियों ने फिर आक्रमण किया, दूसरे दिन ४२ वीं पल्टन का कर्नल डैलज़ल नरयावली रवाना हुआ। वहां पर बागियों से दूसरी मुठ भेड़ हुई जिसमें डैलज़ेल और कई





अफ़सर मारे गये। उधर जबलपुर की ५२वीं पल्टन बदलगई। उसने रहली पर धावा किया, परन्तु गिरधारी नायक ने गढ़ी की रक्षा का प्रबंध कर लिया और सागर से फ़ौजी सहायता मिलने पर बावनवीं पल्टन के बाग़ियों को भगा दिया। १५ वीं दिसम्बर को बाग़ी भापेल में जमा हुए, तब कुछ फ़ौज वहां भेजी गई, परन्तु बाग़ियों ने उसे मार भगाया। इस प्रकार सर्वत्र अराजकता फैल गई। निदान २६ जनवरी सन् १८५८ को सर ह्यू रोज़ अपनी सेना सहित राहतगढ़ आ पहुंचा। आते ही उसने क़िले पर आक्रमण किया, घोर गोलंदाज़ी हुई, परंतु बाग़ी छिपे हुए थे मार में नहीं आये, तब क़िले के भीतर की बावली में गोले बरसाये गये। अब तो पानी मिलना कठिन हो गया। बाग़ियों ने घबड़ाकर तीन दिन के अन्दर क़िला खाली कर दिया। नवाब आदिल मुहम्मद भाग निकला पर उसका भाई फ़ाज़िल मुहम्मद पकड़ा गया और फांसी पर लटका दिया गया। शेष बाग़ी ३१ जनवरी को झिला की ओर रवाना हुए। सर ह्यू रोज़ ने उनका पीछा किया। बरौदिया नौनगर में भानपुर के राजा से लड़ाई हुई, राजा हार गया, तब सर ह्यू रोज़ ३ री फ़रवरी को सागर लौट आया और ९ वीं फ़रवरी को गढ़ाकोटा रवाना हुआ। १० वीं को पहुंचते ही बलवाइयों ने उसका गोलियों से स्वागत किया। पल्टन ने गोली का गोली से जवाब दिया और क़िले को घेरने का प्रबंध किया। तब बाग़ी दूसरे दिन क़िला छोड़ शाहगढ़ को भागे। उनका पीछा किया गया और सौ एक आदमी काट डाले गये। तब सर ह्यू रोज़ फिर सागर को लौट आया। पश्चात् २७ वीं तारीख़ को उत्तर की ओर कूच कर दिया और ८ दिन के भीतर मालथौन और मदनपुर ले लिया। मदनपुर में शाहगढ़ के

राजा ने लड़ाई ली, जिसमें उसके बहुत से आदमी मारे गये, परन्तु राजा भाग गया। नरयावली और खुरई के बाग़ी भी अपना डेरा डण्डा उठा इधर उधर छिप गये, तब से ज़िले में शान्ति फैलगई। कुछ दिन छिपे रहने के बाद शाहगढ़ का राजा बख़तवली सरकार के सामने स्वयं आकर उपस्थित होगया, तब वह बन्दी करके लाहौर भेजदिया गया और उसका राज्य छीनकर कुछ भाग सागर ज़िले में और कुछ अन्य ज़िलों में शामिल कर लिया गया। यही गति भानपुर के राजा मर्दन-सिंह की हुई। नरसिंहपुर का गोंड़ राजा डेलनशाह जो १८४२ ई० के बुंदेली उपद्रव में भी शामिल था सन् १८५७ के ग़दर में मौक़ा नहीं चूका। वह सागर ज़िले के दक्षिणी भाग में गड़बड़ मचाता रहा, अन्त में पकड़ा गया, तब नरसिंहपुर के डिप्युटी कमिश्नर ने उसे फांसी पर चढ़ा दिया। इस के तीन ही वर्ष पीछे मध्यप्रदेश की रचना की गई। तब से लोग विशेष अमन चैन से रहने लगे और हर एक प्रकार की वृद्धि होने लगी।

परिवर्त्तन

ऊपर वर्णित इतिहास के पढ़ने से जान पड़ेगा, कि सागर में राज का, इलाक़ों का व शासन प्रणाली का परिवर्त्तन कितने थोड़े अन्तर से होता गया। केवल अंग्रेज़ों ही के समय का विचार किया जाय तो उस काल के भीतर अनेक परिवर्त्तन लख पड़ेंगे, यथा आरम्भ में यहां एजेंट द्वारा शासन होता रहा, फिर सागर में कमिश्नरी स्थापित हुई और पश्चिमोत्तर देश ( वर्त्तमान संयुक्त-प्रान्त ) से योग लगाया गया, फिर तोड़ डाला गया। अन्त में नवीन मध्यप्रदेश में शामिल किया गया। विशेष कर विद्या के अभाव से मध्यप्रदेश के लोगों को बहुत दिनों तक

शासन में हाथ डालने का अधिकार नहीं दिया गया। परन्तु अन्त में पुरानी प्रणाली को ५४ वर्ष की आयु में पेन्शन लेनी पड़ी। सन् १९१४ ई० में इस प्रदेश में पहले पहल लेजिस्लेटिव कौंसिल स्थापित हुई, तब से लोगों को प्रादेशिक क़ानून बनाने का अधिकार मिल गया। उन अधिकारों में सन् १९१९ ई० में बहुतसा परिवर्त्तन किया गया और इस प्रदेश को चीफ़ कमिश्नरी की जगह गवर्नरी का श्रेय मिला। प्रथम गवर्नर श्रीमान् सर फ्रैंक स्लाई साहब ता: १७ दिसम्बर १९१९ को नियुक्त हुए। प्राचीन प्रणाली के अनुसार कौंसिलों में सरकारी अफ़सरों की अधिकता रहती थी, अब प्रजा के चुने हुए प्रतिनिधियों की अधिकता है। वर्त्तमान कौंसिल में कुल सत्तर सभासदों में से ५३ प्रजा के चुने हुए हैं। इन्हीं चुने हुओं में से एक गवर्नर के सलाहकार और दो मंत्री बनाये गये हैं। गवर्नर के सलाहकार दो हैं, जिन की राय लेकर शासन किया जाता है। मंत्रियों के स्वाधीन कुछ शासन-अंग रक्खे गये हैं जिन की ज़िम्मेदारी उन के ऊपर है। एक मंत्री के ज़िम्मे शिक्षा विभाग, सार्वजनिक-मास्टरी, डिस्ट्रिक्ट कौंसिल व म्युनिसिपेलिटी और अस्पताल आदि हैं, और दूसरे के ज़िम्मे कृषि विभाग, ढोर चिकित्सालय, सहकारी सभाएं, आबकारी और उद्योग विभागादि हैं। इन मंत्रियों की मति के अनुकूल प्रत्येक विभाग के अफ़सर काम करते हैं। इस प्रकार अब कारवाई प्रजा के चुने हुए प्रतिनिधियों द्वारा होती है। ज़िले के परिमाण के अनुसार प्रतिनिधियों की संख्या स्थिर की गई है। सागर ज़िले से एक प्रतिनिधि लिया गया है।

---

# तृतीय पखुरी।

## लोग।

**जन संख्या**

सागर ज़िले की जन संख्या ५,२८,३८० है। इन में से २,७२,२९८ पुरुष और २,५६,०८२ स्त्रियां हैं। सन् १९११ में जन संख्या ५,४१,४१०, सन् १९०१ में ४,६९,३७२, सन् १८९१ में ५,९१,८३६ और सन् १८८१ में ५,६२,८२९ थी। सन् १९०० के अकाल के कारण १९०१ में सब से कम लोग निकले थे। सन् १८९१ में सब से अधिक जन निकले। सागर तहसील बहुत घनी बसी है, उस की जन संख्या १,८७,०३१ है, अर्थात् प्रति वर्गमील में १७६ जन रहते हैं। खुरई की १,२२,२६८ अर्थात् १३० प्रति वर्गमील और रहली की १,४४,४५१ अर्थात् ११५ प्रति वर्गमील। बंडा में कुल ७४,६३० लोग रहते हैं। यहां बस्तियां बहुत विरल हैं, प्रति वर्गमील में केवल १०६ जन पड़ते हैं। सागर तहसील में ४९८ गांव, खुरई में ४८४, रहली में ५८६ और बंडा में २७० हैं। इस प्रकार कुल ज़िले में १,८३८ बस्तियां हैं जिन में से केवल ५ पुर हैं अर्थात् सागर, खुरई, इटावा, देवरी और गढ़ाकोटा।

**धर्म**

सागर ज़िले में पौने पांच लाख हिन्दू, पन्द्रह हज़ार जैन, २३ हज़ार मुसलमान, ११ हज़ार जाङ्गलीय, और १,८०७ क्रिस्तान हैं। केवल ८६ पारसी,

तेईस सिक्ख और नव आर्य समाजी और उतने ही यहूदी हैं।

हिन्दू

हिन्दू धर्म में यहां कोई विशेषता नहीं पाई जाती। जिले में शिव, विष्णु, कृष्ण, राम आदि के अनेक मंदिर हैं, वहां यथाविधि पूजा हुआ करती है। प्राचीन काल में जान पड़ता है वराह अवतार की विशेष पूजा होती थी। एरन में विष्णु के मंदिर के पास एक बड़े भारी वराह की मूर्ति अब भी वर्तमान है। देहात में विशेष कर हनुमान, खेरमाता, हरदौल लाला, दुलहादेव, मिड़ोइया, घटोइया, नागदेव, गोंड़ बाबा और मंगत देव आदि पूजे जाते हैं। हनुमान तो संकट मोचन ही कहाते हैं। खेर माता हर खेड़े में रहती हैं और रोगराई से उसकी रक्षा करती हैं। हरदौल लाला हैज़ा से बचाते और विवाह में आंधी पानी नहीं आने देते। दुलहादेव भी विवाह और अन्य कार्यों में सहायता देते हैं। मिड़ोइया खेतों की मेड़ों पर रहते और खेत की उपज को नुक़सान नहीं होने देते। घटोइया नदी नालों के घाटों पर डटे रहते हैं। उनको नई दुलहिनें ससुराल आते समय नारियल सुपारी न चढ़ायें तो बीमार हो जांय। नाग-पंचमी को नागदेव की मानता की जाती है। उस दिन नाग के दर्शन शुभ समझे जाते हैं। कई गांवों में बाघ द्वारा मृत्यु प्राप्त गोंड़ बाबा मानता कराते हैं। उन्हें न मानो तो जंगल झाड़ी में बाघ का डर बना रहता है। मंगत देव बुन्देला थे उन्होंने बाद-शाही डेरा को लांघ कर चँदेरी के तलाब में स्त्रियों की भुज-लियां सिरवा दी थीं, परन्तु इस काम के करने में वे मारे गये। एक तरह से अच्छा हुआ, देव बन गये, अब अन्य देवों के माफ़िक़ पूजा लेते हैं। और भी कई स्थानीय देव देवी हैं जो अपनी पूजा किसी न किसी प्रकार करा लेती

हैं । पूजा अब सस्ती हो गई है, क्योंकि नर बलि की जगह नारियल से ही काम चलजाता है । इसका श्रेय विश्वामित्र को है कि जिनकी करतूत से पूजा का ऐसा सुलभ मार्ग मिल गया । नारियल उन आदमियों का सिर है जिनकी रचना विश्वामित्र ने दूसरी दुनियां बनाने के लिये आरंभ कर दी थी । बलिदान में सिर ही चढ़ाया जाता है । इसलिये देव देवियों की तृप्ति एक दो आना पैसे ही से हो जाती है । परन्तु जहां काली की पूजा होती है वहां बिना बकरे के काम नहीं चलता । 'रूप देख विकराल, कांपें दसों दिग्पाल, अब है है कौन हाल, कौन नाहिं घबरान । माई कालिका की जय, माई कालिका की जय, माई हूजे अब शांत, कहँ लीजे बलिदान ' ॥

सम्प्रदाय

प्रायः सात हज़ार लोग कबीर पंथ को मानते हैं । ये बहुधा कोरी जाति के हैं क्योंकि कबीर भी जुलाहा थे । कबीर ने मूर्त्तिपूजा, मांस, मदिरा और जाति पांति का निषेध किया था, परन्तु अब केवल आडंबर रह गया है, मूलतत्व भुला दिया गया । सौ एक सतनामी भी यहां रहते हैं । ये बहुधा जगजीवनदास राजपूत के अनुयायी हैं । कुछ धामी भी पाये जाते हैं जो प्राणनाथ को मानते हैं । जिन खेड़ावाल दुबे गंगादत्त और रविदत्त को प्राणनाथ ने पन्ना के हीरों का पता बतलाया था उनके वंशज अभी तक यहां हैं । पन्ना में गंगादत्त का चढ़ाया हुआ रत्न-जड़ित मुकुट प्राणनाथ को अबतक भी चढ़ता है । इस पंथ में जाति का विचार नहीं है । सागर जिले में वाम मार्गी भी बहुत हैं, परन्तु वे गुप्त रूप से पूजा करते हैं जिससे जान नहीं पड़ता कि कौन कौन उस पंथ में सम्मिलित हैं । आर्य समाज और

सिक्ख भी एक प्रकार के सम्प्रदाय ही हैं, परन्तु सागर में इनके मानने वाले बहुत ही कम हैं।

मध्यप्रदेश में सागर को जैन मंडल कहना चाहिये। यहाँ १५,००० जैनी रहते हैं, अन्य ज़िलों में इस के आधे भी नहीं पाये जाते। दमोह ज़िले में सात हज़ार और जबलपुर में ६,००० हैं।

जैनी

बरार में अलबत्तह कुछ ऐसा ही जमाव है। अकोले में ६,००० और अमरावती में ५,००० हैं। जैनियों में दो मुख्य पंथ हैं, दिगम्बरी व सितम्बरी। दिगम्बरी नग्न मूर्त्तियां पूजते हैं। सितम्बरी उन को आभूषण पहिनाकर पूजते हैं। कहते हैं कि जैन यति पहिले नग्न रहते थे। मगध देश में एक बार बड़ा भारी अकाल पड़ा जो दस वर्ष तक रहा। तब बहुत से यति दक्षिण को चले गये। जो रह गये वे श्वेत वस्त्र पहिनने लगे। जब नग्न यति लौट कर आये और अपने भाइयों को वस्त्र पहिने देखा तो अप्रसन्न हुए और उन से अपना सम्बन्ध तोड़ दिया। तब सन् ८२ ईस्वी के लगभग से श्वेताम्बर और दिगम्बर नाम के दो फ़िरक़े हो गये। जैनी २४ तीर्थंकर मानते हैं। सब से पहले ऋषभनाथ हुए जिनका लाञ्छन शिव के समान वृषभ है। अन्त में महावीर हुए इन का लाञ्छन सिंह है। महावीर का निर्वाण खीष्टीय सन् के ५२७ वर्ष पूर्व माना जाता है। इन तीर्थंकरों में एक स्त्री भी थी जिस का नाम मल्लिकुमारी था। दिगम्बरी उसे पुरुष मानकर मल्लिनाथ कहते हैं, परन्तु श्वेताम्बरी उसे स्त्री ही मानते हैं और कहते हैं कि निर्वाण पाने के पश्चात् लिंग भेद नहीं रह जाता। जन्म और मृत्यु से मुक्ति पाना ही निर्वाण कहलाता है। जैनी गृहस्थ श्रावक कहलाते हैं। वे कहते हैं कि श्रावक के श्रा से श्रद्धा, व से विनय

और क से क्रिया का बोध होता है। जैनी अपने तीर्थंकरों को क्षत्रिय मानते हैं, वे स्वयं अपने को बनियां कहते हैं। ये लोग 'अहिंसा परमोधर्मः' के पक्के अनुयायी हैं। कहीं कोई कीड़ा न मर जाय इस डर से वे पानी को तीन २ बार छानते हैं। ढुंढिया पंथ के जैनी तो मुंह में कपड़ा बांधे रहते हैं ताकि अकस्मात् कोई कीड़ा उन के मुंह में न चला जाय। वे लोग चलते हैं तो ज़मीन झाड़ कर पैर रखते हैं जिस से कोई कीड़ा पांव के तले न दब जाय। जिन वस्तुओं में किसी जन्तु के पाये जाने की आशंका रहती है जैनी उन का उपयोग नहीं करते। यथा वे शहद नहीं खाते, क्योंकि सम्भव है उस में कोई मरी मक्खी निकल आवे। अरब का प्रसिद्ध कवि अलमारी भी ऐसा ही करता था, वह तो कहता था कि मा का दूध भी नहीं पीना चाहिये, परन्तु जैनी उस हद तक नहीं बढ़े। ढुंढिया स्थानक वासी कहलाते हैं। स्थानक वासी मूर्त्ति पूजा नहीं करते, परन्तु जैन ग्रन्थ पूजते हैं। उसी प्रकार सागर के समैया मूर्त्ति नहीं पूजते। इस ज़िले में दिगम्बरी जैनों की विपुलता है। जैनियों में रथ चलाना बड़ा श्रेय काम समझा जाता है। उस के चलाने में बहुत खर्चा लगता है। बीस पच्चीस हज़ार से अधिक ही लग जाता है। प्रायः तीसक वर्ष पूर्व सन् १८६२ ई० में खुरई में इकदम चार रथ चलाये गये थे। रथों को चलाने से वंशपरम्परा के लिये पदवियां मिल जाती हैं। जो एक बार चलाता है उसे सिंघई की पदवी दी जाती है। उसी कुल में दुबारा रथ चलाने से सवाई सिंघई का पद प्राप्त होता है और तिबारा चलाने से सेठ का पद मिलता है। खुरई के रथों में एक सेठ मोहनलाल का था। उन्होंने रुपया भी सब से अधिक लगाया था। उनको सेठ का पद पहले ही से प्राप्त था, इसलिये

बिरादरी वालों ने उनके लिये एक नई पदवी का निश्चय किया और उन्हें 'धीमन्त सेठ' बना दिया।

**जाङ्गलीय**

जंगली जातियों के धर्म को जाङ्गलीय धर्म कहते हैं। ये बहुधा प्राकृतिक वस्तुओं की आराधना करते हैं, जैसे नदी, पहाड़ आदि। हिन्दुओं की नीच जाति और इनके धर्म में बड़ा भेद नहीं है। इस ज़िले में ११,००० जाङ्गलीय धर्मावलंबी हैं।

**मुसलमान**

मुसलमान २३ हज़ार हैं। प्रायः सभी सुन्नी जमात के हैं, केवल चारक सौ शिया हैं। सागर खास और गढ़ाकोटा में अधिक मुसलमान पाये जाते हैं। मुसलमानों में विशेष कर पांच जाति के लोग यहां हैं अर्थात् बिहना कसाई फ़क़ीर जुलाहे और कच्छेरे। इन जातियों के लोग पीरों और कई हिन्दू देवताओं की भी मानता करते हैं। मौला अली और बाले मियां के कई जगह मेले भरते हैं। कई हिन्दू भी उनको मानते हैं।

**क्रिस्तान**

क्रिस्तानों की संख्या कुल १,८०० है। यहां पर स्वीडिश, रोमन कैथोलिक और डिसाइपिल्स आफ़ क्राइस्ट मिशन होने से देशी क्रिस्तान भी बहुत से होगये हैं। एक यूरोपियनों के लिये अनाथालय भी है। स्वीडिश और रोमन कैथोलिक सागर में जमे हुए हैं। स्वीडिश मिशन की शाखायें खुरई खिमलासा और गढ़ाकोटा में हैं। रोमन कैथोलिक वाले देशी क्रिस्तानों को श्यामपुरा में रखते हैं। डिसाइपिल्स आफ़ क्राइस्ट मिशन ने बीना स्टेशन को अपना सदर मुक़ाम बना लिया है।

सौएक पारसी हैं। ये अग्नि की पूजा करते हैं, परन्तु इन्होंने अभी तक कोई अग्नि-मंदिर नहीं बनाया और न मृतकों के लिये शांति-कुर्ज। पारसियों में चाल है कि मरने पर लाश को एक ऊंची बुर्ज पर रख देते हैं ताकि गीध इत्यादि उसको चींथ कर खा जांय।

पारसी

इस ज़िले में दस हज़ार से अधिक संख्या वाली जातियां १५ हैं। सब से अधिक चमार हैं। उनकी संख्या पौन लाख है। इनके आधे से अधिक लोधी, ब्राह्मण और काछी हैं। चमारों के आधे से कुछ कम गोंड़ और अहीर हैं। सौंर, कुरमी, राजपूत और बनियां तिहाई से कुछ कम हैं। दांगी, चढ़ार, तेली, नाई, ढीमर, चौथाई से भी कम हैं। दस और तीन हज़ार के बीच वाली जातें १३ हैं। वे ये हैं:-बसोर, कोरी, लुहार, कुम्हार, धोबी, बढ़ई, खंगार, कायस्थ, सुनार, घोसी, बिहना, दरज़ी और गड़रिया। तीन और एक हज़ार की बीच वाली केवल ७ जातें हैं। उनमें से अधिक कलार हैं। उनकी संख्या २,६०० है। शेष भंगी, छीपा, भाट, माली, कसाई, जाट हैं। कसाई १,२०० हैं। इतने अधिक मध्यप्रदेश के किसी ज़िले में नहीं हैं। यह सागर की विचित्रता है 'जल बड़वा अरु विष अमी, बसत जहां इक संग। गो रक्षक भक्षक जहां करत रंग नहिं भंग। राजकीय दृष्टि से इस ज़िले में राजपूत, ब्राह्मण, गोंड़, दांगी और लोधियों का विशेष दौर दौरा रहा है।

जाति

ब्राह्मण ४१ हज़ार हैं। इतिहास के अध्याय के पढ़ने से जान पड़ेगा कि आदि और अंत में इस ज़िले में ब्राह्मणों का अमल रहा, यही कारण है कि

ब्राह्मण

अब भी ब्राह्मणों के हाथ में ९५० गांवों की मालगुज़ारी है। यहां सभी प्रकार के ब्राह्मण पाये जाते हैं। उत्तर के कनौजिया, सरयूरिया व सनाढ्य और उनकी स्थानीय शाखा जझौती ( बुन्देलखंड ) के निवासी जिझौतिया, पंजाब के हरियाना से आये हुए हरेनिया, मालवा के भगोरे, गुजरात के खड़ावाल, पूना के कराड़ और दक्षिण के तैलंग। यह सब पुरानी जमात है जिन में पुरबियों की कमी सी दिखती है, परन्तु उन की पूर्ति बंगालियों के आने से अब हो गई है। बहुतेरे आगन्तुक तो इतने सन गये कि अपनी बोली बानी तक भूल गये। उनमें स्थानीयता इतनी आगई कि कोई २ हिंदी के श्रेष्ठ कवि होगये, जैसे तैलंगी पद्माकर जिनका नाम प्रियरत्नम् के बदले ठेठ बुंदेलखंडी में प्यारेलाल रक्खा गया। भला ये प्यारेलाल 'अण्टा गुडगुड' क्या जानते होंगे। उनकी कविता में एक शब्द नहीं आया जो तनिक भी तैलंगी झलक मारता हो। कई मरहठा और गुजराती ब्राह्मण भी अपनी जातीय भाषा भूल गये हैं, और जो बोलते भी हैं वे हिन्दी मिश्रित बोलते हैं। सागर में कुछ ऐसे भी ब्राह्मण हैं जिनमें विधवा विवाह और आंटा सांटा चलता है। मरहठा ब्राह्मणों में सूबेदारों का वंश अग्रगण्य समझा जाता है। जैसिंहनगर और इटावे के तालुक़ेदार, पिठौरिया के श्रीमंत, रहली के राव गोपालराव, देवरी के पंडित गोपालराव फड़नवीस, बी. ए., एल एल. बी. आदि भी खानदानी हैं। सागर का श्रीखंडे वंश भी लब्धप्रतिष्ठ है। इसके मुख्य नायक राव बहादुर गनपत राव श्रीखंडे की हाल ही में मृत्यु हो गई।

हिन्दुस्थानी ब्राम्हणों में दाना के रायबहादुर बलीचंद तिवारी का वंश जाग्रत है। इनके पूर्वज कन्हैयालाल तिवारी

ने ग़दर के समय अमूल्य सहायता दी थी जिसके बदले में उन्हें सहजपुर के राजा का इलाक़ा और पदवी प्रदान की गई थी। यह जायदाद पहले उनकी नातिन रजोबाई को मिली थी। उस के मरने के बाद बड़ा झगड़ा हुआ। अन्त में यह कन्हैयालाल के भतीजे हीरालाल व बंशीधर को मिली। हीरालाल की मृत्यु के पश्चात् उसके पुत्र बलीचंद अधिकारी हुए। इनको राव बहादुर की पदवी नसल दर नसल के लिये दी गई है। रहली के भैयालाल नायक सनाढ्य ब्राह्मण हैं। इनके पिता गिरधारीलाल नायक ने २०० आदमी इकट्ठे करके रहली को गढ़ी को बागियों से बचा लिया था। इसलिये उपहार स्वरूप कुमरई और सहजपुर खुर्द इनको प्रदान किये गये थे। मड़ना के गौरीशंकर देवलिया भी इसी जाति के सादार मालगुज़ार हैं। खमरिया के पटेरिया जिझौतिया ब्राह्मण हैं। यह भी धनाढ्य वंश है। बंडा तहसील में धुरमार के हाथीसाव अग्रगण्य समझे जाते हैं। शाहगढ़ के राजा बख़्तवली ने सन् १८४२ ईस्वी में इनके पुरखों से कर्ज़ लिया था और उन्हें हाथी पर चढ़कर शाहगढ़ में घुसने की परवानगी दी थी। इसी से ये हाथीसाव कहलाये। पिडरुआ के जिझौतिया ब्राह्मण गढ़ाकोटा और शाहगढ़ के राजाओं के दीवान थे, इसलिये उन्हें कई गांव जागीर में मिले थे। सागर के मालगुज़ार जगन्नाथप्रसाद भी ब्राह्मण हैं। उनके ७ गांव हैं। सागर सदर के शम्भुदयाल मिश्र पैसे वाले हैं ये लेन देन का काम विशेष करते हैं। इनके दसक गांव भी हैं।

राजपूत

इनकी संख्या १६,००० है। कदाचित् मध्यप्रदेश में असल राजपूत किसी ज़िले में इतने न निकलेंगे जितने सागर में हैं, न इतनी बहुतसी कुरियां

होंगे। मुख्य मुख्य कुरीं वही हैं जिन का नाम पद्माकर कवि हिम्मत बहादुर बिरदावली में लिखा है। हिम्मत बहादुर ने संवत् १८४६ में बनगांव के मैदान में

'तहं अवलदल बल साजि के। चढ़ चल्यो दरबर गाजि के।
रनधीर बीर पमार पै। जहं अरथो अर्जुन रार पै।
संग लिये छत्रिन की कुरीं। कबहूं न जे रन में मुरीं।
चौहान चंदह आकरे। धंधेर धीरज धाकरे।
बुंदेल विदित जहान में। जे लरत असि घमसान में।
बघरू बघेले करचुली। जिनकी न बात कहूं दुली।
रन रैकवारन के भला। जे करत अरिदल पै हला।
गाजत गहरवारहु सजे। जुरि जंग जे न कहूं भजे।
बर बैस बीर जुझार जे। झुकि झमक झारन सार जे।
गौतम तमकि जे रन करैं। अरि काटि कटि कटिकै लरैं।
पड़िहार हार न मानहीं। जिनकौं हरष घमसान हीं।
उद्धत सुलंकी साहसी। जे करत रन में राहसी।
रजपूत राना हैं सजे। जिनके खड्ग रन में गजे।
हरखे सु हाड़ा हिम्मती। जिनकी जगत रन किस्मती।
राठौर दुर ठौरन घने। रिपु जियत नहिं जिनके हने।
रन करकरे कछवाह हैं। जे लरत दिग्ध दुवाह हैं।
संग लिये सूर सिसौदिया। जिनको जुरत फूलत हिया।
तहँ तौर तोवन ताकिये। रनबिरद जिनके बांकिये।
सेंगर सपूती सों भरे। जे जुद्ध जुद्धन में लरे।
रन अटल बीर इटौरिहा। जे रन जुरत सिरमौरिहा।
चिलकैत बीर बली चढ़े। सफजंग रंग सदा मढ़े।
नदयान नाहर पिपरिहा। बल के बनाफर सिपरिहा।
सिरमौर गौर गराजि कै। सोभित सिखा हैं साजि कै।

लनश्चीर वीर चँदेल हैं। जे लरत रन बगमेल हैं'।

स्वभावतः सागर बुंदेलखण्ड में होने के कारण बुंदेलों की संख्या यहां अधिक है। इस ज़िले के रजपूतों में क्षत्रियत्व की मात्रा सदैव से अधिक रही है। उनका मूलमंत्र था—'रजपूत की संपति यहै पति सदा अपनी राखिये। पति गये पतिनी आदरै नहिं और की कह भांखिये। मिटि जात तन धन एक दिन पुर नगर हूं घटि जात हैं। पर या जगत में अमर है जस औ कुजस रह जात हैं। तातें कुजस की गैल में पग भूल कबहुं न धारिये। मरिये कि अरि को मारिये हँसि के हथ्यारन धारिये'।

यद्यपि बुंदेलों का दौरदौरा इस ज़िले में अधिक रहा, परन्तु उनके वंशज हीनावस्था में हैं। पिपरासर के राजा मर्दनसिंह देवसिंह बुंदेले की औलाद हैं जिसने कंजिआ परगना आबाद किया था। बूरी के दीवान भी बुंदेले हैं उन की खानदानी पदवी सवाई की है। नहौली के दीवान बिरादरी में ऊँचे समझे जाते हैं, परन्तु इनकी आर्थिक स्थिति अच्छी नहीं रही।

**दांगी** — राजपूतों से मिलते जुलते परन्तु उन से सामाजिक स्थिति में कुछ न्यून दांगी हैं। इन की संख्या २७,००० है। वस्तुतः इस जाति की संख्या इस से अधिक और किसी ज़िले में नहीं है। एक समय सागर में दांगियों का राज था। इसी कारण वह दांगीवाड़ा कहलाता था। बिलहरा के राजा के पूर्वज ही दांगी वैभव के समय राज्यकर्त्ता थे। दांगियों में २२ कुरी गिनी जाती हैं। उन में नहोनिया, भदौरिया और नदया श्रेष्ठ समझे जाते हैं। राजपूत नहोनियों की लड़कियां ब्याह लेते हैं, परन्तु अपनी उन्हें नहीं देते। दांगियों के अधिकार में प्रायः २५०

गांव हैं। बिलहरा के सिवाय दांगियों के मुख्य घराने रहली के राव नारायणसिंह, आगरी के ठाकुर बखतसिंह महोनिया और हिंडोरिया के ठाकुर कल्याणसिंह के समझे जाते हैं।

बनिये

बनियों की संख्या २० हज़ार है। ब्राह्मणों को छोड़ इन के अधिकार में सब से अधिक गांव हैं। सागर के बनिये अधिकांश जैनी हैं। प्रायः १२,००० परवार हैं। ये लोग कहते हैं कि हम टीकमगढ़ से आये हैं। तीनक हज़ार गोलापूरब हैं, ये भी जैनी हैं। हज़ारक बिनैकया हैं ये लोग पतित जैनियों की संतति हैं। हिन्दू बनियों में गहोई सब से अधिक हैं। इनकी संख्या डेढ़क हज़ार होगी। आठक सौ कसरवानी और इतने ही अगरवाल निकलेंगे। बनिये लेन देन बहुत करते हैं, परन्तु अपने ऋणी को सुरक जाते हैं। इसी लिये लोगों ने उन के विषय में बहुत सी घृणोत्पादक कहावतें बनाली हैं। वैश्यों में अग्रगण्य वंश खुरई के रायबहादुर श्रीमंत सेठ मोहनलाल का है। ये बड़े साहूकार हैं और ४० गांव के मालगुज़ार हैं।

लोधी

लोधी ४१,००० हैं। इन लोगों की मालगुज़ारी में प्रायः पौने दो सौ गांव हैं। ये लोग दांगियों से कुछ कम समझे जाते हैं, परन्तु कुरमियों से ऊंचे गिने जाते हैं। इन लोगों में महंदेले कुरी वाले श्रेष्ठ समझे जाते हैं। उन के मुखिया राजा और दीवान की पदवी धारण कर लेते हैं, अन्य कुरियों के राव या कुँवर कहलाते हैं। लोधी बड़े क्रोधी और लड़ाक होते हैं, परन्तु किसानी बहुत अच्छी करते हैं। इन लोगों का अतिथि सत्कार प्रसिद्ध है 'तेरी पौरि प्रमान, समय असमय ताकि आवै। ताको तू मन खोल, अङ्क भर हृदय लगावै'॥ यह उन का

बीज मंत्र कहा जा सक्ता है। यों तो सभी जातियों की रीति है कि 'शीतल जल फल फूल समय जनि चूको साँई'।

लोधियों में मोहली पाटन और मढ़ पिपरिया के ठाकुर प्रख्यात हैं। मोहली के हमीरसिंह को आस पास के इलाक़े में शान्ति रखने के लिये १० गांव जागीर में मिले थे, अब वे मालगुज़ारी हो गये हैं। पाटन के राव चतुर्भुजसिंह का वंश पुराना है, इन के पुरखा ने नागपुर के भोंसला से धामौनी का क़िला छीन लिया था। उस को ४८ गांव जागीर में मिले थे और ईस्ट इण्डिया कम्पनी से २४००) सालाना पेन्शन भी मिलती थी, परन्तु ग़दर में इस वंश का एक आदमी बाग़ी हो गया तब सब छिन गया। इन के पास अब केवल पाटन गांव रह गया है। राव चतुर्भुजसिंह पनारिया लोधी हैं। इन के हाथ से टीका लगने पर इन के जाति वाले किसी जायदाद के मालिक बनते हैं। मढ़ पिपरिया के राव हरप्रसाद के पूर्वज बाग़ी हो जाने से नरसिंहपुर के इसाझिरा वालों को उस के गांव दे दिये गये। इसलिये इस वंश की जायदाद बहुत कम रह गई है।

**कलार** कलार प्रायः अढ़ाई हज़ार हैं। ये लोग भी किसी ज़माने में सुविस्तीर्ण डाहल के राज्यकर्त्ता थे। अब भी कपूरथला में इन का राज्य है। पंजाब में ये अहलुवालिया क्षत्रिय कहलाते हैं। कलार कार्त्तवीर्य को अपना मूल पुरुष मानते हैं। जब कार्त्तवीर्य के वंशज पाशुपत् पंथी शैव हो गये तब उन्हें मदिरा का उपयोग करना पड़ा। वे शैव कलचुरि कहलाने लगे। पश्चात् जिन्होंने उसे उद्यम बना लिया वे कल्यपाल कहलाने लगे जिसका अपभ्रंश कलार हो गया। सागर में मालथोन का नायक वंश

प्रख्यात है, पर अब पुरातन वैभव नहीं रहा। वंश के मुखिया रामलाल का कुछ वर्ष पूर्व देहांत हो गया। बिला के रामप्रसाद भगत साधु सन्तों की बड़ी सेवा करते थे। इसलिये उन का भी वंश ज़ाहिर हो गया है।

**नाई, ढीमर** — नाई १२,००० और ढीमर ११,००० हैं। ये दोनों सेवकाई करने वाली जातियां हैं, परन्तु हाल ही में नाइयों ने दावा किया है कि हम लोग न्यायी ब्राह्मण हैं। ब्राह्मणों के बीच न्याय करने वाले हमीं थे, इसलिये उन से बढ़कर हैं। जान पड़ता है ढीमरों ने अभी तक अपनी विवेचना नहीं की, उन को संस्कृत में धीवर कहते हैं। स्पष्टतः धी ( बुद्धि ) में जो वर ( श्रेष्ठ ) हो, वह तो ब्राह्मण क्या समस्त मानव जाति में श्रेष्ठ पद का अधिकारी है। नाई ढीमर का जोड़ा चलता है, सो योग्य ही है ' वे न्यायी ये धी में श्रेष्ठ। नाई ढीमर जोड़ा ठेठ ' ॥

**तेली** — तेली १२,००० हैं। इन में एक पंक्ति राठौर की होती है। राठौर क्षत्री भी होते हैं, इसलिये कहीं २ इन के क्षत्रिय होने का दावा पेश हो चुका है। एक समय तेली भी राज करते थे। नागौद के राजा ने चौदहवीं शताब्दि में नारोगढ़ इन्हीं से छीना था।

**कुरमी** — कुरमी २३,००० हैं। प्रायः १०० गांव उन की मालगुज़ारी में हैं। किसानी का काम कुरमियों से बढ़कर और कोई जाति नहीं कर सकी। लोधी ही उन की समता को पहुंचे हैं, परन्तु इन के स्वभावों में बड़ा अन्तर है। लोधियों के विपरीत कुरमी बड़े कोमल स्वभाव के होते हैं और दबाव से जल्दी नव जाते हैं। कहावत है ' मांगे कुरमी बार न देय। *घींच मरोरे सबरो

देय ' ।

काछी ४१ हज़ार हैं। वे तरकारी भाजी हल्दी आदि लगाते हैं। इन लोगों में बहुत ही कम माल-

काछी, माली

गुज़ार हैं। यही हाल मालियों का है, परन्तु सागर में माली बहुत कम हैं। काछी पहले नदी के कच्छ (कछार) में शस्य लगाते थे और अब भी कहींर लगाते हैं इसलिये उन का नाम काछी पड़ गया। ये लोग पोस्ता भी लगाते हैं और उसका रस कांछते हैं इसलिये कोईर कहते हैं कि अफ़ीम की कांछनी करने से उन का नाम काछी पड़ गया।

अहीरों की संख्या २६,००० है। इन के कब्ज़े में साठक गांव हैं। किसी समय इन लोगों ने भी इस

अहीर

ज़िले में राज किया है। रहली की गढ़ी फौलादिया अहीरों ने बनवाई थी। रहली से मील भर खमरिया में उन की राजधानी थी। इन का एक वंशज सुना गांव में रहता है, जिसमें एक गढ़ी बनी है। किसीर को अब भी राव की पदवी है। अहीरों में धोपा पंक्ति के श्रेष्ठ माने जाते हैं, वे विधवा विवाह नहीं करते। दौवा बुंदेला बाप और अहीरिन मा की औलाद समझे जाते हैं। पहले अहीरिनें बुंदेलों के यहां दाइयों का काम करती थीं। इसी से दाई का जाया पूत दौवा कहलाया। इन में क्षत्रियों का खून होने से ये लड़ाई में भी वीरता दिखलाते थे। जब छत्रसाल के समय में मुग़लों की ओर से ' साजिदल अबदुल समद उमंड्यो। धूर धार नभ मंडल मंड्यो '। उस समय ' लई राइमनि दौवा वागैं। पैठ्यो उमड़ि सबनतें आगें ' ।

यद्यपि सागर मध्यप्रदेश के उत्तरीय छोर पर द्राविड़ देश

गोंड़

की सीमा नर्म्मदा से दूर है तथापि यहां २९ हज़ार द्राविड़ी गोंड़ हैं। उन में कोई२ अपनी द्राविड़ी भाषा अभी तक नहीं भूले हैं। ये बहुधा टँडा केसली इलाक़े में बसा, तुलसी पार, घाना आदि ग्रामों में पाये जाते हैं और भोई या पारसी गोंड़ कहलाते हैं। इन लोगों में विशेषता यह है कि विवाह में लड़की के घर से लड़के के घर बरात जाती है। गोंड़ों का सागर ज़िले में बहुत दिनों तक राज्य रहा तथापि अब इन लोगों की मालगुज़ारी में सौ गांव से अधिक नहीं हैं। कुछ दिन पूर्व पिटहरा वाले राजा के यहां पर कई गांव थे, परन्तु उन में से अब बहुत से बिक कर रायबहादुर सर विश्वेश्वर दास दागा के अधीन हो गये हैं। पिटहरा पहले सागर में शामिल था, अब नरसिंहपुर में कर दिया गया है। पिटहरा वाले गौरझामर के गोंड़ राजा के वंशज हैं। किसी ज़माने में देवरी का पंजमहाल भी इन के पुरखों के अधिकार में था। वर्त्तमान राजा का नाम मित्रजीत है। भरई के राव साहिब रनजीतसिंह भी राज गोंड़ हैं। इन का भी घराना लब्धप्रतिष्ठ था, परन्तु अब धन हीन हो गया है।

सौंर

सौंरों की संख्या २०,००० है। ये शबर सवरा या सहरिया भी कहलाते हैं। यह बहुत ही प्राचीन जंगली जाति है जिस के शाबरी मंत्रों का उल्लेख संस्कृत पुस्तकों में पाया जाता है। ऐतरेय ब्राह्मण में लिखा है कि शबर विश्वामित्र के वंशज हैं। सागर ज़िले में वे सब से प्राचीन निवासी जान पड़ते हैं। किसी ज़माने में वे यहां पर राज्य करते थे, परन्तु आज उन की अवस्था शोचनीय है। वे हरवाही या मज़दूरी कर के अपना पेट

भरते हैं। उन से निर्धन जाति दूसरी नहीं है। वेष देखिये तो 'सीस पगा न झगा तन में कटि में लपटी इक धोती फटी सी', घर के नाम 'पावैं अटारी अटा कहँते जिन को विधि दीन्ही है टूटी सी छानी', भीतर घुस कर सामान सरेखिये तो, जब से इन का राज्य गया तब से 'इन के घर से कबहूं न गयो इक टूटो तवा अरु फूटी कठौती'।

खंगार ६,००० व चड़ार १४,००० हैं। ये दोनों कोटवारी करते हैं और छड़ीबरदार भी कहलाते हैं। खंगार व चड़ार 'लाठी में गुण बहुत हैं सदा राखिये संग'। कोटवार लोग इस आदेश का पूरी तौर से पालन करते हैं। कोटवार बड़ा उपयोगी कर्मचारी है। सरकारी हुक्मों की तामील असल में इसी के द्वारा होती है। तब भी उसे पेट भर खाने को नहीं मिलता। खंगार अपने को खांगर क्षत्रिय बतलाते हैं और कहते हैं कि जाति का नाम खड्गाहार या खड्गाहार से निकला है, क्योंकि ये अपनी जीविका खड्ग (तलवार) के बल चलाते थे। किसी समय बुंदेलखण्ड में इन का राज्य था और गढ़कुंडार इन की राजधानी थी। बुंदेलों ने इन का नाश कर दिया। खंगारों और दांगियों में कुछ सम्बन्ध है क्योंकि विवाह के समय दांगी उन्हें मांय मैहर देते हैं।

चड़ार खंगारों से नीचे गिने जाते हैं। इसलिये भेद जताने के लिये खंगारों को कोतवाल और चड़ारों को कोटवार कह के पुकारते हैं। चड़ार चीरकार से निकला है। इन का असल व्यवसाय कातने बुनने का है, परन्तु कलों के कारण उन का यह उद्यम मंद हो गया।

चमार ७५,००० हैं। इन से बड़ी कोई दूसरी जाति नहीं

तथापि इस से छोटी जाति बिरली ही होगी।

चमार — चमार का असली व्यवसाय चमड़े का काम, जूता आदि बनाने का है, परन्तु बहुतेरे हरवाही और मज़दूरी करते हैं। इन्हीं लोगों से बिगार भी ली जाती है जिस से वे बहुत तंग रहते हैं और रोज़ मनाया करते हैं कि 'बरक नरक में पेल के, डारै अगिन मँझार। पै चमार घर देइ नाहिं, कबहुं जनम करतार'॥

प्रमुख वंश — सागर में कई वंशों ने राज्य किया इसलिये यहां पर कई वंश ऐतिहासिक अथवा अन्य दृष्टि से प्रमुख गिने जाते हैं। मध्यप्रदेश भर में वंश परम्परागत ८८ व्यक्तियों की पदवियां सरकार ने स्वीकार की हैं, उन में से २७ सागर ज़िले के हैं।

इन पदवियों के वर्तमान भोक्ता ये हैं:—

| | पदवी | नाम | निवासस्थान |
|---|---|---|---|
| १ | राजा | अमानसिंह | बिलहरा |
| २ | ,, | मर्दनसिंह | पिपरासर |
| ३ | ठाकुर | प्यारेलाल | पिपरियाघाट |
| ४ | ,, | नारायणसिंह | मोहली |
| ५ | ,, | देवीसिंह | ,, |
| ६ | ,, | रामनाथ | पिडरुआ |
| ७ | ,, | कल्याणसिंह | हिन्नोद |
| ८ | रावबहादुर | बलीचन्द तिवारी | ढाना |
| ९ | रावसाहिब | मोरेश्वरराव | सागर |
| १० | ,, | नारायणराव | ,, |
| ११ | ,, | राजा वल्द सरूपसिंह | मैनवाड़ा |
| १२ | ,, | विट्ठलराव | सागर |

| | | | |
|---|---|---|---|
| १३ | रावसाहिब | गोपालराव | छतरपुर |
| १४ | ,, | भालचन्द्रराव | देवरी |
| १५ | ,, | रघुनाथराव वेंकटराव | सागर |
| १६ | ,, | रणजीतसिंह | भरई |
| १७ | ,, | प्रतापसिंह | सहेरी |
| १८ | सवाई | ( खाली ) | दरी |
| १९ | राव | गोपालराव माधवराव | मढ़ी |
| २० | ,, | विनायकराव | जैसिंहनगर |
| २१ | ,, | त्रियंकराव गोविन्दराव | ,, |
| २२ | ,, | गणपतिराव | ,, |
| २३ | ,, | परीछत | चमरिया |
| २४ | ,, | दलीपसिंह | झामरा |
| २५ | ,, | गोपालराव कृष्णराव | रहली |
| २६ | ,, | हरप्रसाद | मकृपिपरिया |
| २७ | ,, | चतुर्भुजसिंह | पाटन |

व्यक्तिगत पदवीधर तीन हैं, अर्थात् खुरई के रायबहादुर श्रीमंत सेठ मोहनलाल और सागर के रावसाहिब गोविन्दराव ओखंडे और खान साहिब पेस्टन जी बेराम जी रुस्तम जी। अन्य प्रमुख लोगों का जाति विवरण के साथ ज़िक कर दिया गया है।

चौदह रत्न

प्रमुख वंशों के सिवाय अब हम यहां पर प्रमुख व्यक्तियों का वर्णन कर देना चाहते हैं जो सागर के रत्न कहे जा सके हैं। उस खारे सागर का मथन कर देवताओं ने १४ रत्न निकाले थे, इस खरे सागर को मथने से हम को भी उतने ही रत्न प्राप्त हुए हैं, वे ये हैं:— १ पद्माकर कवि, २ सवाई चितेवरी,

३ रघुनाथराव दानी, ४ मधुकरशाह मानी, ५ अचलो विदुषी, ६ शंकर शास्त्री, ७ कृष्णराव विद्याप्रचारक, ८ गयाप्रसाद उपद्रव कारक, ९ भगवत-रसिक, १० दुर्गादत्त धनिक, ११ केदारनाथ भिषक्, १२ रामप्रसाद भगत, १३ अधारसिंह पराक्रमी, १४ हरिसिंह क़ानूनी।

पद्माकर की बराबरीवाला हिन्दी का ओजस्वी कवि सागर क्या मध्यप्रदेश में अभी तक नहीं हुआ। पद्माकर को वारुणी ही कहना चाहिये, उन की कविता के रस से कौन न छक जायगा। उन्होंने सागर में जन्म ले उस के पर्य्यायवाची शब्द को अपनी छाप बना मातृभूमि से अपना प्रेम ही नहीं बतलाया, वरन अपने गुण समूह का परिचय देकर उस नाम को सार्थकता कर दी। उन ने १६ वर्ष की अवस्था में अपने राजा की प्रशंसा में यह कवित्त कहा था:—

'सम्पति सुमेर की कुबेर की जो पावै ताहि,
तुरत लुटावत विलम्ब उर धारै ना।
कहै पद्माकर सुहेम हय हाथिन के,
हल के हजारन के वितर विचारै ना॥
गंज गज बकश महीप रघुनाथराव,
याहि गज धोखे कहूं काहू दै डारै ना।
याही डर गिरिजा गजानन को गोय रही,
गिरि तें गरें तें निज गोद तें उतारै ना'॥

यद्यपि ऊपर लिखी स्तुति कवि की अत्युक्ति है तथापि राजा रघुनाथराव निदान कवियों के तो कल्पवृक्ष ही थे, इन का इतिहास दूसरे अध्याय में लिखा जा चुका है।

उन्हीं के समय में सवाई चित्रकार रहते थे जिनके विषय में कहा जाता है कि वह देखे हुए मनुष्य का चित्र उस के

उपस्थित न होने पर भी हूबहू खींच देते थे। उनके चित्रों में अनुपम कारीगिरी रहती थी। वे कागज़ ही पर नहीं वरन हाथीदांत पर भी मनोहर रंगीन चित्र बनाते थे। इन्होंने कई एक चित्र बादशाहों के बनाये थे जिन को उन के पंती ने ग्वालियर के ग्राहकों को मिट्टी मोल चार २ रुपये में बेच दिये। इन के बनाये कुछ चित्र सागर के रिंगे और सूबेदारों के यहां मौजूद हैं। सवाई की सागर में शंख समान उज्वल कीर्त्ति है। दुर्गादत्त दुबे खेड़ावाल थे। इन का घर लक्ष्मी का निवास था। कहते हैं इनके आजा गंगादत्त गुजरात से पन्ना को गये थे और वहां बहुत से हीरे खरीद कर २७ ऊँटों में सागर लाये थे। दुर्गादत्त सागर ही में पैदा हुए थे। इन्होंने सागर की रानी को राखी बंधाई में एक बार एक लक्ष रुपया दिया था। इस वंश के अनेक व्यक्तियों ने मंदिर तालाब घाट नहर आदि कई जगह बनवाये थे। वर्त्तमान प्रतिनिधि बाबूलाल व रामशंकर हैं जो श्री की चञ्चलता का अनुभव कर रहे हैं। गंगादत्त सन् १७८३ ई० में मरे थे। केदारनाथ देवलिया अच्छे वैद्य थे। उनने कई एकों को मृत्यु के ग्रास से बचाया। ये सागर के धन्व-न्तरी ही थे। इन को सिंधिया ने जतपुर कछुया गांव माफ़ी में दिया था, उन के वंशज अब भी उस का भोग कर रहे हैं।

अंग्रेज़ी अमलदारी के पूर्व भी सागर में विद्याध्ययन की अच्छी रुचि थी, स्त्रियां भी पढ़ती थीं। खिमलासे की एक ब्राह्मणी अचलोबाई की ज्योतिष में इतनी गति थी कि वे ग्रहों का मर्म आकाश वासिनी रंभा के समान जानती थीं। वे स्वयं पत्रा बना लेती थीं और उन्हीं को बेच कर अपना निर्वाह करती थीं। वे संवत् १८५२ में पैदा हुई थीं और लगभग १६२८ में

मर गई। सागर के शंकर शास्त्री बड़े विद्वान् थे। ये उन्नीसक साल पूर्व जीते थे, कुछ दिन ये कालाहंडी के राजा के सेनापति भी रहे थे। क़लम और तलवार की विचित्र मैत्री का यह नमूना था। शास्त्री जी तेजी में उच्चैःश्रवा ही थे।

भगवत रसिक गढ़ाकोटे में पैदा हुए थे, ये बड़े भगवत प्रेमी थे। वल्लभाचार्य सम्प्रदाय में ये देव के तुल्य माने जाते हैं। ये मृदुल स्वभाव भी ही थे। इन्होंने गोस्थान गोकुल मथुरा वृन्दावन ही में अपना समय तेर किया।

रामप्रसाद भगत कलार थे। वे राहतगढ़ निकटस्थ बिला गांव में रहते थे। वे साधुसन्तों को बड़े आव भगत से लेते और उन को सेवा कर चन्द्रमा के समान उन्हें ठण्डा कर देते थे। उन की भक्ति पर से उनका नाम 'भगत जी' पड़ गया था। वे बहुत धनाढ्य तो नहीं थे, सागर में इन से कई गुणे श्रीमान् सैकड़ों हैं, परन्तु 'धनि रहीम जल पंक को, लघु जिय जियत पिवाय। उदधि बड़ाई कौन है, जगत पियासो जाय'॥ भगत जी की मृत्यु हाल ही में हुई है।

मधुकर शाह बुंदेला थे। वे बड़े शूरवीर और गजराज के समान मानी थे। एक बार वे अपने घर बेड़नी का नाच करवा रहे थे, पुलिस के थानेदार ने भी नाच कराना चाहा और उस बेड़नी को बलात् छीन कर लेगया। मधुकरशाह ने इसे बड़ा अपमान समझा, बस बिगड़ उठे और तमाम पुलिस वालों को तलवार से साफ़ कर दिया और कई थानों को आग लगा दी। उन का पकड़ना कठिन हो गया। अन्त में उन की बहिन को मिला कर उन्हें सोते में जा घेरा। सोते में भी उन के मुख तेज को देख कर बड़ी देर तक उन पर हाथ लगाने की किसी-

को हिम्मत न हुई। निदान कई आदमी उन पर टूट पड़े और पकड़ लिया। सागर के जेल में उन को फांसी दी गई और उस के पिछवाड़े उन की लाश जलाई गई। लोगों ने चिटके पर चबूतरा बनवा दिया और अब तक उन की पूजा करते हैं। यही वीर पूजा कहाती है।

गयाप्रसाद दुबे हलाहल के समान थे। वे कई गांव के मालगुज़ार थे, परन्तु अपनी रैयत को बहुत ही तंग किया करते थे। उन के कृत्यों की कई क़िस्साएं हैं, यथा कोई यात्री उन के यहां भीख मांगने गये, दुबे ने हर एक को १ दरजन कोड़े लगा-कर बारह बारह रुपये दे दिये। यात्री बड़ा दानी, परन्तु महादुष्ट कहते हुए चले गये। कहते हैं कि उन्होंने एक बार लोगों का निमंत्रण कर खूब अच्छा खिलाया पिलाया, परन्तु दिनभर किसी को झाड़े पेशाब के लिये बाहर नहीं जाने दिया जिस से खाना घर पाखाना हो गया। दुबे को एक बार सात साल के क़ैद की सज़ा मिली थी, पर उस से भी शिक्षा नहीं लगी। उन का अत्याचार बंद नहीं हुआ। अन्त में मोकलपुर के लोगों ने उन को मार कर उन के शरीर के टुकड़े २ कर डाले *।

---

* कदाचित् इनका नाम यहां पर देखकर कोई नौ सौ वर्ष पुराना दोहा न कह बैठे:—

‘ सायरु उप्परि तणु धरइ , तलि घल्लइ रयणाइं ।
( सागर ऊपर तृण धरे , तल घालै ( डालै ) रत्नाहिं )
सामि सुभिच्चुवि परिहरइ , सम्माणेइ खलाइं ’ ॥
( स्वामि सुभृत्यहिं परिहरै , सम्मानै जु खलाहिं )

परन्तु दुबे का उल्लेख यहां पर आदर के लिये नहीं किया गया। उन के कदाचार का परिणाम शिक्षाप्रद है।

राव कृष्णराव ने सागर में विद्या प्रचार कर मानो अमृत-धारा बहा दी। आदि में पाठशालाएं स्थापित करने में इन्होंने बड़ी सहायता दी। गवर्नर जनरल लार्ड विलियम बैंटिक उन से इतने प्रसन्न हो गये थे कि उन की भेंट लौटाने को वे उन के मकान पर गये थे।

डाक्टर अधारसिंह गौड़ बड़े पराक्रमी थे। निर्धन घर में जन्म पा उन्होंने अपनी स्वयं योग्यता से स्कूल मास्टरी से एक्स्ट्रा असिस्टेन्ट कमिश्नरी तक चढ़कर अपने पद का त्याग कर दिया और विलायत जाकर एम. ए., एल एल. डी. व बैरिस्टर होकर आगये। दुरसी अवस्था में इन सब बातों का सम्पादन करना बड़े साहस का काम था। यथार्थ में अधार-सिंह धनुष्य के तुल्य टेढ़े और तीर के समान सीधी गति के पुरुष थे। क़ानून में वे बड़े ही कुशल थे। परन्तु इन के छोटे भाई डाक्टर हरिसिंह गौड़ ने इन को भी मात कर दिया।

हरिसिंह की क़ानूनी लियाक़त का आदमी भारतवर्ष में विरला ही मिलेगा। वे विलायती एम. ए., एल एल. डी., डी. सी. एल. आदि डिगरी विभूषित बैरिस्टर हैं। वे लेजिस्लेटिव असेम्बली के मेम्बर और दिल्ली विश्वविद्यालय के वाइस चैन्सलर हैं। उन्होंने क़ानून की कई पुस्तकें रची हैं जिन का मान दुनियां भर में होता है। सभ्यता और विद्या में उच्चासीन अमेरिका की अदालतें भी इन की पुस्तकें निरूपण के लिये रखती हैं। हरिसिंह हरि के कौस्तुभ समान चमकता मणि है। सागर का एक यही रत्न अभी तक विद्यमान है। शेष सब अपनी जीवनयात्रा पूरी कर चुके।

इस ज़िले की प्रचलित भाषा बुंदेली हिन्दी है। सैकड़ा पीछे ९७ जन इसी को बोलते हैं। कुछ थोड़े से मुसलमान उर्दू

भाषा — और मरहठे मरहठी बोलते हैं। खेड़ावाल घर में गुजराती बोलते हैं।

हिन्दी भाषा के मुख्य दो विभाग हैं, पूर्वी और पछाहीं। पूर्वी हिन्दी में कर्त्ता के चिन्ह 'ने' का बिलकुल उपयोग नहीं किया जाता, जैसा कि पछाहीं में होता है। ब्रजभाषा, उर्दू, खड़ी हिन्दी और बुंदेली आदि पछाहीं हिन्दी की बोलियां गिनी जाती हैं।

बुंदेली हिन्दी में बहुतसा साहित्य है। वह पद्य में है, गद्य में नहीं है। बुंदेलखंड में अभी भी पद्य की ओर बड़ी अभिरुचि है। सागर में भी बहुत से कवि होगये हैं और अभी विद्यमान हैं।

साहित्य

यहां की कई स्त्रियां कविता करती हैं। कुछ वर्ष पूर्व बाबू जगन्नाथप्रसाद ने भानुकवि समाज स्थापित किया था जिससे और भी कविता की उत्तेजना हुई। सागर का श्रेष्ठ कवि पद्माकर है। वे सन् १७५३ ईस्वी में सागर ही में पैदा हुए थे और रघुनाथ राव आबा साहब के दरबार में राजकवि थे। इनके पुरखा मधुकर भट्ट सन् १५५८ ईस्वी में साढ़े सात सौ दाक्षिणात्य पंडितों को लेकर मूंगीपट्टन की ओर से गढ़ा को आये थे। उस समय रानी दुर्गावती का राज्य था। अब भी इन लोगों के कुछ घर गढ़ा से दो मील जबलपुर में विद्यमान हैं, जैसे पंडित छोटेलाल भट्ट, पेन्शनर एक्स्ट्रा असिस्टेन्ट कमिश्नर का। परंतु वे रीतिभांति रहन सहन में स्थानीय लोगों में ऐसे मिल गये हैं कि उन्हें कोई भूलकर भी तैलंग न कहेगा। इनको रहने दो, पद्माकर ही को जांचो, असल नाम प्यारेलाल, बाप का नाम मोहनलाल, भाषा ठेठ बुंदेली, भला ऐसे पुरुष को कौन तैलंग कहेगा। यथार्थ में पद्माकर ने पूरी रूप से मिश्रित

हो डेढ़ सौ वर्ष पूर्व ही बुंदेलखंडियों के कान काट लिये थे। आपने एक कविता में अपना परिचय देते हुए अपने को बुंदेलखंडी ही कहा है। पद्माकर ने सागर में ही नहीं वरन जयपुर, ग्वालियर, अजयगढ़ आदि के दरबारों में रहकर बहुतसा धन अपनी कविता के बल कमाया था। इनकी कविता में अनुप्रास की विशेष छटा पाई जाती है, नमूना लीजिये:—

‘ कूलन में केलि में कछारन में कुंजन में,
क्यारिन में कलिन कलीन किलकंत है।
कहै पद्माकर परागन में पान हूं में,
पानन में पीक में पलासन पगंत है॥
द्वार में दिशान में दुनी में देश देशन में,
देखो दीप दीपन में दीपत दिगंत है।
बीथिन में ब्रज में नवेलिन में बेलिन में,
बनन में बागन में बगरो बसंत है ’॥

हमें जान पड़ता है ‘इनके तो सिगरे ये अनुपम अनोखे अनुप्रासन के घेरे हैं’। कवि ही की उक्ति में चाहे कहलेव इन्हें ‘खासे खसखास खसबोइन के ढेरे हैं’। पद्माकर की मृत्यु सन् १८०३ ईस्वी में रघुनाथ राव की मृत्यु के एक वर्ष बाद हुई। पद्माकर की बनाई हुई निम्न लिखित पुस्तकें प्रकाशित हो चुकी हैं:—हिम्मत बहादुर विरदावली, आलीजाह प्रकाश, जगद्विनोद, प्रबोध पचासा, गङ्गा लहरी और पद्माभरण। इन्हीं के वंशज मदनभट्ट ने बाल्मीकि रामायण का अनुवाद सरस छन्दों में किया। उसको मरे पैंतालिस साल हुए। पद्माकर के पहले गढ़ाकोटे में भगवत् रसिक कवि हो गये हैं। वे मथुरा जाकर वहीं रहने लगे थे।

बदनेश कवि गढ़ाकोटा के राजा पृथ्वीसिंह के दरबार में

थे। इनने 'रस दीपक' नाम नायिका भेद का ग्रंथ लिखा। पृथ्वीसिंह के वंशज मर्दनसिंह के समय अमानराव राज कवि थे। इनके स्फुट कवित्त मिलते हैं। ऐसे ही गिरधारी लाल के और वृन्दावन चन्द के बिहारी सतसई के दोहों पर छप्पय और कुंडलियां यत्र तत्र मिलती हैं।

प्रायः सवा सौ वर्ष पूर्व रहली में कारे कवि हो गये। वे रंगरेज़ थे, परंतु राधाकृष्ण के उपासक थे। कहते हैं इनका लड़का मरगया था, उसे कारे ने राधाकृष्ण की स्तुति में १०८ कवित्त कहकर जिला लिया था।

जैसिंहनगर के कुंजीलाल चौबे जन्मान्ध थे। इन की कविता हास्य रसोत्पादक है। उनके वैद्य चरित्र का कुछ अंश षष्ठ अध्याय में मिलेगा। शब्द जाल में वे स्वच्छंद खेल कर सक्ते थे। उदाहरणार्थ नीचे लिखे सवैया का मनन कीजिये:—

'नॅर के[1] सम्बोधन[2] को सिमटे[3] तब रेशम[4] आनॅधरे[5] अॅगना[6],
तब धोय सरोॅज[7] को शुद्ध[8] किये अरु दूवरी[9] दोॅदॅ[10] धरे जुगॅना[11]।
तिर श्यामॅल[12] भांति अनेक करी छवि-तॅान्त[13] त्रियाॅ[14] निकॅसी[15] निधिनौं[16],
मॅखॅ[17] भाग के अंग सबै रिपु[18] से यह लाज सजाय धरी विधिनौं[19]'।

---

१ पेट के, २ शान्त करने, ३ जुड़ या इकट्ठे हुए, ४ = पाट = पटा या सारोट, ५ ला रक्खे, ६ आँगन या चौक में, ७ (चरण) कमल को, ८ साफ़, ९ = पतरी = पत्तल या पातर, १० दो दो, ११ = दो + ना = दोना, १२ तिर + कारी = तिरकारी या तरकारी, १३ भा के अंत में + त = भात, १४ दारा भावार्थ दार, १५ कढ़ी, १६ नौ + न = नोन, १७ खीर, १८ = पर + से = परसे, १९ प्रकार से।

पूरा अर्थः— पेट को शान्त करने के लिये (भोजन करने को) (मनुष्य) जुड़े या इकट्ठे हुए तब आँगन में पाट लाकर के रक्खा गया, फेर चरण कमल धोकर स्वच्छ किये गये, पश्चात् पत्तल और दो दो दोना रक्खे गये, कई तरह की तरकारियों के सिवाय भात, कढ़ी, नोन, खीर आदि अनेक प्रकार की सामग्री सजाकर परसी गई।

नवीन साहित्य सेवियों में विनायकराव ( कविनायक ), अमीरअली ( मीरकवि ), सुखराम चौबे ( गुणाकर ), कामताप्रसाद गुरु, लक्ष्मीप्रसाद पाण्डेय, मनोहरदास वैष्णव, गौरीशंकर त्रिपाठी, रज्जी दुबे, जानकीप्रसाद द्विवेदी, नाथूराम जैन ( प्रेमी कवि ), शिवसहाय चतुर्वेदी, दशरथ बलवंत मराठा, भगवानदास सकसेना, भागवतदास आदि ने कई पुस्तकें गद्य पद्य की लिखी हैं। कई एकों की कविता बड़ी सरस और ललित होती है। स्थानाभाव से न तो इन सब की जीवनी लिखी जा सकी न सब की कविता के उदाहरण ही दिये जा सके। इस लिये यहां पर केवल एक ही नमूना दिया जाता है:—

' हमारी उन में भक्ति महान। टेक।
सहज प्रसन्न वदन है जिनका, तन है तेज निधान।
पुष्ट, बलिष्ट साहसी हैं जो, कर्मवीर बलवान ॥
सरल, उदार, सदय, संतोषी, क्षमाशील, सज्ञान।
कहे हुए को पलट न जानें, जौलों तन में प्रान ॥
मिलें सबों से उर से उरला, तजें प्रवीन अभिमान।
भाषा, भूमि, भूप, भगवत के, सच्चे भक्त जहान ॥
रहे लक्ष्य पर हित पै जिनका, जिन्हें स्वहित इच्छा न।
कहे गुणाकर जिन्हें हृदय से, दे सज्जन सम्मान ' ॥

**शिक्षा**

ऊपर लिखे साहित्य वर्णन से जान पड़ेगा कि सागर में शिक्षा का अभाव नहीं था तथापि उस का अधिक प्रचार भी नहीं था। प्राचीन समय में देशी शालाएं जहां तहां थीं, उन में वर्णमाला और पाटियां सिखाने के पश्चात् अनेक कवियों की उक्तियां या ग्रंथ मुखाग्र करा दिये जाते थे। कदाचित् यही कारण है कि पद्य की ओर लोगों की इतनी अभिरुचि रही

आई और इस ज़िले के लोगों की कुछ तीव्र बुद्धि होने के कारण कई एक स्वयं कवि हो गये। शिक्षा का प्रचार अंग्रेज़ी रीति से इस प्रदेश में प्रथम सागर ही में आरंभ किया गया। इस के मूल उत्तेजक राव कृष्णराव थे। इन की सहायता से कप्तान पेटन ने सन् १८२८ ई० में सागर में हाई स्कूल स्थापित किया। गवर्नर जनरल लार्ड विलियम बेंटिक कृष्णराव से इतने प्रसन्न हुए कि उन्हें कलकत्ते में निमंत्रित किया और कई दिनों तक वहां ठहराया, अंग्रेज़ी सिखाई, सुवर्ण पदक और राव की पदवी दी और ६४०) सालाना आमदनी का पथरिया अहीर नामक गांव दो पीढ़ी तक के लिये जागीर में दिया। कृष्णराव का देहान्त सन् १८७० ई० में हुआ। उन का गोद का लड़का गोविंदराव सन् १६०६ ई० तक इस जागीर का उपभोग करता रहा। हाई स्कूल में पहले केवल फ़ारसी हिन्दी और मरहठी सिखलाई जाती थी, पीछे से अंग्रेज़ी उर्दू हिन्दी और संस्कृत की शिक्षा दी जाने लगी। सन् १८६० ई० में सागर हाई स्कूल कालेज कर दिया गया और कलकत्ता विश्वविद्यालय के शिक्षा-पत्र के अनुसार उस में एफ़. ए. तक पढ़ाई होने लगी। इस शाला से पहले पहल बाबू द्वारिकानाथ सरकार ने एफ़. ए. की परीक्षा पास की। तब उन को हाथी पर चढ़ाकर नगर में भ्रमण करा बड़ा उत्सव मनाया गया। सन् १८७३ ई० में यह शाला जबलपुर को स्थानान्तरित कर दी गई। सागर हाई स्कूल में शिक्षा पाए हुए लोग सरकारी अधिकारी नियुक्त होकर समस्त मध्यप्रदेश में फैल गये। इस प्रदेश में विरला ही ज़िला होगा जहां अब भी सागर के लोग किसी न किसी विभाग में अफ़सर न हों। देहात में भी शिक्षा का प्रचार दिन बदिन बढ़ता गया। सन् १८५४ में ब्रिज़िटर लोग

मुकर्रर हुए और शालाओं की देखरेख सिलसिलेवार होने लगी। सन् १८७१ में ६५ मदरसे खुल गये, इन में से ७४ सरकारी थे। लड़कियों के १६ स्कूल खुल गये, जिन में ८६२ लड़कियां पढ़ती थीं, लड़कों की संख्या ४,३६६ थी। इसके पश्चात् २० साल तक कोई विशेष वृद्धि नहीं हुई, परंतु १८६१ से शिक्षा प्रसार का समय आरंभ हुआ और २८ नये कंबाइन्ड स्कूल खोले गये और जहां २ पुत्री शालाएं नहीं थीं वहां लड़कों के साथ लड़कियां पढ़ने को भरती की गईं। इसी के साथ जंगली और नीच जाति की शिक्षा के लिये भी प्रबंध किया गया। स्वयं ग्रंथकर्त्ता ने द्राविड़ी गोंड़ों के लिये टंडा के पास बला सें और चमारों के लिये खुरई में शालाएं स्थापित की थीं। कई साल तक वे अच्छी चलती रहीं, परंतु अंत में उन पर विशेष ध्यान न रहने से बंद होगईं। सन् १६०२ में लड़कों के ११० और लड़कियों के २८ मदरसे होगये। कुल विद्यार्थियों की संख्या ८ हज़ार से अधिक होगई। सागर ज़िले में शिक्षित पुरुषों की संख्या २७,५६० और स्त्रियों की २,७८२ है। इन में से २,१५७ पुरुष और २५१ स्त्रियां अंग्रेज़ी जानती हैं।

---

## चतुर्थ पखुरी ।

### भूमि ।

मुइयां खेड़े हर है चार । घर ह्वै गिहिथिन गऊ दुधार ।
रहर दाल जड़हन का भात । गागल निबुआ औ घिव तात ।
सहरस खंड दही जो होय । बांके नैन परोसे जोय ।
कहे घाघ तब सब ही झूँठा । उहां छांड़ि इहवै बैकूँठा ॥

क़िस्म ज़मीन

सागर ज़िले में ७५० वर्गमील में सरकारी और १,२५० में मालगुज़ारी जंगल है । प्रायः १,७०० वर्गमील जोत की ज़मीन है, शेष खेती के अयोग्य है, उसमें नदी नाले आदि का विस्तार है। जोतवार ज़मीन की सात आठ क़िस्में हैं। उन में मुंड का विस्तार सब से अधिक पाया जाता है, आधी ज़मीन इसी में समा जाती है । इसके भी दो विभाग हैं, मुंड अव्वल व मुंड दोयम । मुंड अव्वल में पौने तीन लाख एकड़ और दोयम में ३ लाख एकड़ शामिल हैं। मुंड अच्छी ज़मीन, परंतु मार व काबर से न्यून होती है। मार बहुत गहरी और कुछ भूरापन लिये काली होती है । ओल इस में बहुत दिन तक रहता है। यह बड़ी उपजाऊ ज़मीन होती है, परंतु यह ६,००० एकड़ से अधिक नहीं है । काबर भी बहुत अच्छी ज़मीन होती है, परंतु वह ५७,००० एकड़ से अधिक नहीं है । गढ़ाकोटा, रहली, छिरारी, देवरी और भेड़ा के टप्पों में इसकी अधिकता है ।

रैंधा, मार या काबर के समान होती है, परंतु गहरी नहीं रहती। इसका विस्तार डेढ़ लाख एकड़ में है। काबर की हलकी क़िस्म को रांठिया और मुंड की हलकी क़िस्म को पतरुआ कहते हैं। रांठिया अर्ध लाख एकड़ और पतरुआ अढ़ाई लाख एकड़ है। भटुआ सबसे हलकी लाल पथरीली ज़मीन होती है। यह भी अर्ध लाख एकड़ से कुछ अधिक है। मार को छोड़ प्रत्येक क़िस्म के दो विभाग कर लिये गये हैं। सबसे अच्छी अव्वल और उससे न्यून दोयम कहलाती है। मार, काबर, मुंड, रैंधा अव्वल, और रांठिया अव्वल में गेहूं अधिक होता है। गोहांरी खेत के भी कई भेद होते हैं, जैसे ससीरा अर्थात् ( नीचा श्रोल वाला ) ढगर ( ऊंचा ढालू ), कछरा ( नदी नालों के तटस्थ ), भरकौला ( गड्ढों वाला ), उजरहा ( जंगली जानवरों द्वारा पीड़ित ), बंधिया, मामूली आदि। धनाही खेत ऊंची ठौर के ढिकरा, नीचों के भिलान और सम-भूमि के समान कहलाते हैं।

फ़सलें

सागर की मुख्य फ़सल गेहूं है। पहले आधे में गेहूं और आधे में अन्य फ़सलें बोई जाती थीं, परन्तु अब गेहूं की खेती कुछ कम हो गई है। सन् १९२० में साढ़े चार लाख एकड़ में बोया गया था। बहुधा कठिया, हांसिया और जलालिया गेहूं बोये जाते हैं। पिसी की इन से अधिक बोनी होती है। चना और गेहूं मिला कर बिर्रा भी बहुत बोया जाता है। गेहूं में गेरुआ बहुत लगता है। चना तीन क़िस्म का होता है, हलदिया, इमलिया और परबातिया। हलदिया पीला, परबातिया सफ़ेद और इमलिया कुछ ललामी लिये रहता है। चना में इल्ली और तुसार से हानि हो जाया करती है। चना लाख एक एकड़ में बोया जाता है। अलसी सफ़ेद और लाल दो रकम की होती,

है। यह भूमि का सत्व जल्दी निकाल लेती है, इसलिये लगातार दो साल से अधिक एक खेत में नहीं बोई जाती। बहुधा इस का विस्तार ३० हज़ार एकड़ में रहता है, परन्तु कभी बहुत बो दी जाती है। सन् १९१२ में ७२ हज़ार एकड़ में बोई गई थी। मसूर, तेवरा, बटरा भी थोड़े बहुत बोये लुने जाते हैं। तेवरा खाने से लोग बहुधा अपंग हो जाते हैं। ये सब उन्हारी की फ़सलें हैं। स्यारी में कोदों, कुटकी, सर्पा, धान, ज्वार, तिल, रमतिली, कपास आदि की खेती होती है। कोदों प्रायः आधे लाख एकड़ में बोया जाता है। यह बंडा तहसील में बहुत होता है। शाहगढ़ की ओर राली और लठारा होते हैं जो एक प्रकार के कोदों ही हैं, परन्तु वे अधिक अनपच रहते हैं। कुटकी अलबत्तह जल्दी पचती है। धान बंधियों में होती है। इस की खेती बहुत नहीं होती। अब ज्वार की खेती बढ़ती पर है। सन् १९१५-१६ में तो यह प्रायः दो लाख एकड़ में बोई गई थी। ज्वार कई रकम की होती है, जैसे बंदर बैठ, बासमती, लेबढ़, जुगनू, मूस, मेंढना इत्यादि। ज्वार को बहुधा अगिया से हानि पहुंचती है। तिली और रमतिली या जगनी अलसी से आधी बोई जाती है। अलसी की नाईं इन से तेल बनता है, जो खाने और जलाने के काम में आता है। बिनौला और महुआ की गुली से भी तेल बनता है, परन्तु बिनौला का तेल केवल बालों में लगाने के काम आता है। कपास की खेती कम होती है। पहले पांच छह हज़ार एकड़ में बोया जाता था, अब हज़ार से कम पर आ गया है। गन्ना दो प्रकार का होता है, अंग्रेज़ी और पचरंगी। पचरंगी गन्ने से गुड़ बनता है। गुड़ गुण में शक्कर से अच्छा समझा जाता है, परन्तु किसी ऋतु में हानि भी करता है, इसलिये कहावत हो गई है

'चैते गुड़ बैसाखे तेल जेठै लटा असाढ़े बेल सावन साग औ भादों मही। कुवार करेला कातिक दही। खाय न मानै बूढ़ कही। मरै नहीं तो परै सही' *। अर्थात् उक्त महीनों में उक्त पदार्थ का उपयोग करने से आदमी मरेगा नहीं, तो बीमार तो अवश्य हो जायगा।

खाद व आबपाशी

खेती की उपज खात व सिंचाई से बहुत बढ़ जा सकती है। इसको सब जानते हैं, तिस पर भी उनका यथोचित उपयोग नहीं करते। गँवड़े के खेतों को गोबर से बहुत कुछ खात मिल जाती है, परंतु सूखे दिनों में उसके कण्डे बना डाले जाते हैं। आबपाशी बहुधा बाग़ बग़ीचों में की जाती है। कुल ८ हज़ार एकड़ से अधिक की सिंचाई नहीं होती। सब दो हज़ार पक्के और डेढ़ हज़ार कच्चे कुवे हैं। उनसे कहीं मोट और कहीं रहँट से पानी निकाला जाता है। ज़िले भर में दो एक सौ तालाब होंगे, परंतु उन से आबपाशी नहीं की जाती। बंधिया बांधना भी आबपाशी का अंग है, क्योंकि उससे पानी रुका रहता है। बन्धानों की ओर अब ध्यान दिया जा रहा है, परंतु इसमें एक डर की बात यही है कि गिरुवा बंधियों के गेहूं को पहले सताता है। खुरई तहसील में कांस की बड़ी व्याधि है।

ढोर बछेरू

सागर ज़िले में तीन ठोल बड़े २ पशुवधालय हैं, तथापि यहां १ लाख ४५ हज़ार बैल, सवा लाख गायें, दो हज़ार पड़े, ६० हज़ार भैंसें और ४१ हज़ार पड़ेरू बछेरू कलोर ओसरें हैं। गढ़ाकोटे में ढोरों का बड़ा भारी मेला भरता है। इसके सिवाय

* इस कहावत के आदि की दो सतरें ये हैं:-अगहन जीरे पूसै धना। माहे मसुरी फागुन चना।

खुरई और राहतगढ़ में ढोरों के बड़े२ बाज़ार भरते हैं जिन में हज़ारों जानवरों की बिक्री होती है। प्राचीन काल में सागर बड़ा घुड़चढ़ा देश था, परंतु अब घोड़े और टट्टू १२ हज़ार से अधिक नहीं हैं। तब भी इस प्रदेश के अन्य ज़िलों से अधिक ही हैं। अब कई एक महिषारूढ़ और वृषभारूढ़ सवार दिखाई देने लगे हैं। हाथी ४ और तीस ऊँट हैं, ये भी सवारी देते हैं। सागर में गाडर मेढ़े १३ हज़ार और बकरे बकरियां २२ हज़ार हैं। १,३०० गधे और कुछ खच्चर भी हैं। इनको कुम्हार, खटीक, धोबी, सुनकर और बेलदार बोझा ढोने को रखते हैं। ढोरों को अनेक रोगराई सताते हैं। बहुतसे माता, बैकरा, घटसरप आदि से मरजाते हैं। इनकी चिकित्सा के लिये ढोर अस्पताल खोल दिये गये हैं, परंतु इनसे यथोचित लाभ नहीं उठाया जाता।

गाड़ी छकड़ा

सवारी के लिये अब रेंहू और छकड़े का उपयोग अधिक होने लगा है। सागर में कुल २२ हज़ार गाड़ियां हैं। हलों की संख्या ६३ हज़ार है। बोझा ढोने के लिये साधारण गाड़ियों का उपयोग किया जाता है। ये सब कृषि के अंग हैं, जिनके बिना काम नहीं चल सक्ता।

जंगल

सरकारी जंगल साढ़े सात सौ वर्गमील में और मालगुज़ारी १,२४० वर्गमील में लगा है। सरकारी जंगल तमाम ज़िले में फैला हुआ है, परंतु रहली और बंडा तहसील में अधिक है। वृक्षों की प्रधानता के अनुसार उसे पचरंगी कह सक्ते हैं, अर्थात् सगोनया, मिलवां, सतकठा, बांस जंगल और छुवला जंगल। सगोनया में विशेषकर सागोन के झाड़ होते हैं। मिलवां में सागोन, साज, तेंदू, महुवा, अचार मिले रहते हैं। सतकठा में

धौरा, घोंट, मकोई, आंवला, खेर, शुंजा, जमरासी, सालई, कुल्लू, हडुआ, हल्दू आदि की बहुलता रहती है। बांस जंगल में बांस का अधिकांश रहता है और छेवला जंगल में पलास ही पलास दिखाई देता है। यहां वहां साज, तेंदू आदि के कचित् झाड़ बीच में आजाते हैं। पहले दो प्रकार के जंगलों में इमारती लकड़ी अधिक होती है। सतकठा से लोगों का गृहस्थी निस्तार बहुत होता है। जलाने की लकड़ी इसी से मिलती है। बांस जंगल देशी घरों के लिये बहुतही उपयोगी है, बिना उस के छप्पर ठीक बन ही नहीं सक्ता। छेवले के जंगल में लाख की विशेष उपज होती है। इन जंगलों से और भी अनेक वस्तुएं मिलती हैं जो बहुत ही उपयोगी हैं, जैसे गोंद, शहद, चिरौंजी, खैर, अचार, तेंदू, महुवा, हर्रा, बहेरा आदि। जलंधर और गढ़ा के जंगलों में चन्दन के झाड़ हैं। सिवाय इसके बहुत से लोग जंगलों से घास काटकर लाते और उन में ढोर भी चराते हैं। जुलाई से अक्टूबर तक तो बहुत से ढोर जंगल में ही खौड़ों में रक्खे जाते हैं। कोई डेढ़ लाख जानवर इस तरह हर साल चरते हैं। ये ढोर सागर ही के नहीं होते, बरन आसपास की रियासतों और ज़िलों से भी आते हैं। सरकारी जंगल की देखरेख फ़ारेस्ट डिवीज़नल आफ़ीसर करता है। जंगल की सालाना आमदनी १ लाख से अधिक होती है, परंतु ख़र्चा भी पौन लाख हो जाता है।

**जंगली जानवर**

सन् १८४१ ईस्वी में सागर के जंगलों में एक सिंह मारा गया था, परन्तु तब से एक भी दिखाई नहीं दिया। बाघ, तेंदुवे, चीते बहुतसे हैं। वे धामौनी, शाहगढ़ आदि की ओर बहुत मिलते हैं। रीछ और बनबिलाव की संख्या तो और भी अधिक है।

सोनहा कुत्ते, भेड़िये, लकड़बघे, लड़ैये आदि थोड़े बहुत हर तरफ़ मिलते हैं। हिरनों की तो गिनती ही नहीं है, सैकड़ों मृगों के झुंड के झुंड खेतों की शस्य का विध्वंस करते दिखाई पड़ते हैं। कदाचित् इतने मृग अन्य ज़िले में न मिलेंगे। साम्हर चीतल, नीलगाय, चिंकारा, सुअर आदि भी बहुत हैं। हिंसक जानवर ढोरों का विध्वंस और अहिंसक खेतों का नाश करते हैं। किसान के ये दोनों वैरी हैं, परन्तु शिकारियों के तो हृदय प्रफुल्लक हैं।

**खानि** — खनिज पदार्थों के शोध की हवा अब इस प्रदेश के प्रायः सभी धनी लोगों को लग गई है। बहुतेरों ने शोध शासन भी सरकार से प्राप्त कर लिये हैं, इधर उधर घूमघाम भी आये हैं, परन्तु अभी तक किसी ने भी कोई काम जारी नहीं किया। बंडा तहसील में उत्तरीय छोड़ पर बरायठा, तिगोड़ा, हीरापुर और अमरमऊ में लोहे की खदानें हैं। कुछ लुहार लोहा सिझाते भी हैं, परन्तु अभी तक कोई कारख़ाना नहीं खुला। इन चार गावों में सन् १८६६ ईस्वी में लोहे की ७८ भट्टियां थीं, अब उस की आधी भी नहीं हैं। बरायठा में अबरक भी पाया जाता है। राहतगढ़ और मसवासी में पत्थर की चीपें निकलती हैं। कई गांवों में पत्थर ही के घर बने हैं और पत्थरों ही की चीपों से छाये हुए हैं, जैसे राहतगढ़, खिमलासा, मालथोन और सागर और खुरई का कुछ भाग। शाहगढ़ में लाल मिट्टी निकलती है जिसके बर्त्तन बड़े मज़बूत बनते हैं। वहीं कुंडियों के बनाने योग्य पत्थर मिलता है। उसी के पास नरवां गांव में चक्की बनाने लायक़ अच्छा पत्थर मिलता है।

## पञ्चम पङ्खुरी ।

---

### व्यवसाय ।

मूल व्यवसाय

इस ज़िले में नवीन गणना के अनुसार नव लाख छ्यासठ हज़ार मर्द और १ लाख बीस हज़ार स्त्रियां काम करने वाली हैं। ये लोग अपना और अपने आश्रित प्रायः अढ़ाई लाख बाल बूढ़ों का पोषण करते हैं। ज़िले के आधे से अधिक लोगों का रोज़गार किसानी है। ९६ हज़ार पुरुष और ८० हज़ार स्त्रियां स्वयं खेती का काम करती हैं और अपने आश्रित एक लाख २६ हज़ार बाल बूढ़ों को पालती हैं। इन किसानों को ४१ हज़ार हरवाहे व मज़दूर और ४६ हज़ार हरवाहिनें सहायता देती हैं। ये हरवाहे अपना पेट भर कर अपने ५१ हज़ार बाल बच्चों और बूढ़ों को भी पालते हैं। इस प्रकार कृषि द्वारा प्रायः साढ़े चार लाख लोगों का निर्वाह होता है। शेष पौने लाख विविध उद्यमों से पलते हैं।

कपड़ा ऊन

पहले कपड़ा बुनने का यहां बड़ा काम होता था। गढ़ाकोटे में अच्छी और पटी या कसबी बहुत बनती थी। यहां कोरियों के कई सौ घर थे। क़िस्सा है कि एक बार किसी ने गढ़ाकोटे पर आक्रमण किया, तब कोरी मूसल ले लेकर निकल पड़े और शत्रु के दल को मार भगाया। पचास वर्ष पूर्व यहां से तीस हज़ार

रुपये का कपड़ा बन कर बाहर जाता था। उस समय के तीस हज़ार रुपये अब कदाचित् एक लाख से भी अधिक मोल के ठहरेंगे। ज़िले भर में अब अढ़ाई हज़ार पुरुष कपड़े बुनने का काम करते हैं। प्रायः २,००० स्त्रियां उन को इस काम में सहायता करती हैं। कातने वाले तो १०० भी नहीं हैं। वर्त्तमान चरखा आन्दोलन से कदाचित् कुछ संख्या बढ़ गई हो, परन्तु सूत के परिमाण में तो शायद ही फेरफार हुआ हो। हाथ के कते सूत से बहुधा निवार, डोरिये, थैले आदि बनाये जाते हैं। रंगने का काम छीपों और रंगरेज़ों द्वारा होता है, परन्तु यह रोज़गार भी बहुत गिर गया है। पहले सागर खास में रंगाई का काम बहुत अच्छा होता था। अब थोड़ा बहुत गढ़ाकोटा, रहली और गौरझामर में रह गया है। कहते हैं कि सुनार नदी के पानी से अच्छा रंग चढ़ता है। उपरोक्त तीनों ग्राम सुनार के किनारे या उस के निकट हैं। गड़रिये भेड़ की ऊन से कम्बल बनाते हैं। हरवाहों का काम बिना कम्बल के चल ही नहीं सक्ता। सागर में इतने कम्बल नहीं बनते कि ज़िले भर का काम चल जाय, इसलिये बहुत से बुंदेलखंड से लाये जाते हैं। खुरई तहसील के कम्बल अच्छे होते हैं, उन्हें राछ कहते हैं। सागर में कुछ लोग ऊन के नमदे बनाते हैं।

**चमड़ा, मांस**

ज़िले भर में चमार प्रायः पौन लाख हैं, परन्तु अपना जातीय व्यवसाय पांच हज़ार से भी कम लोग करते हैं। बहुतेरों को मज़दूरी करनी पड़ती है। बुंदेलखंडी जूता एक प्रकार का गंवारी बूट है। यह पांव की अच्छी रक्षा करता है और बहुत दिनों तक चलता भी है। परन्तु अब चटकदार चीज़ों की चाह विशेष कर बड़े गांवों और कस्बों में अधिक है; इसलिये अन्यत्र के

बने हुए जूतों का बहुत प्रचार हो गया है। मरे ढोरों को चमार ही हटाते हैं और उसका चमड़ा ले लेते हैं। परन्तु अब चमड़े की क़ीमत बढ़ जाने के कारण ढोरों के मालिक कुछ हिस्सा लेने लगे हैं। प्रायः १,७०० लोग कसाईगिरी का काम करते हैं और चमड़ा मांस सभी दिसावर को भेजते हैं। खटीक बकर कसाई हैं, ये बकरे मेढ़े का मांस यहीं बेच लेते हैं और उन के चमड़े ढोलकों, खंभनी के मढ़ने और चलनी बनाने के काम में लाते हैं।

सोना चांदी

सागर राजस्थान होने के कारण सोने चांदी का व्यापार बहुत चलता था, परन्तु अब वह भी मंद हो गया है। कई सुनार अब खेती बारी या अन्य उद्यम करने लग गये हैं। सुनारी और खेती बारी में बड़ा विरोध है। आभूषण बनाने के लिये बड़ा हलका हाथ चाहिये और हल चलाने के लिये बड़ा कड़ा। कई सुनार पीतल कांसे का काम करने लग गये हैं। तिस पर भी हज़ारह लोग सोने चांदी का भला बुरा काम अब भी करते हैं। दस पांच सुनार तो बहुत ही अच्छा काम बनाते हैं।

कांसा पीतल

निम्न श्रेणी के लोग कांसे पीतल आदि के गहने पहनते हैं, इनको अवधिया सुनार बनाते हैं। कसेरे और तमेरे इन्हीं धातुओं के बर्तन बनाते हैं। कांसे की चीज़ें ढाल कर बनाई जाती हैं। सागर, तिगोड़ा, जैसिंहनगर, हंसुरवारा, देवरी, खुरई, खिमलासा, मालथोन आदि स्थानों में कांसे का काम अच्छा बनता है। पीतल का काम सागर, खुरई, इटावा, गढ़ाकोटा और रहली में विशेष होता है।

प्रायः हरएक गांव में खेती के औज़ार बनाने के लिये

**लोहा लकड़ी**

लुहार और बढ़ई रहते हैं। लोहे का बहुतसा माल बाहर से आता है, परन्तु हीरापुर और बरायठा के देशी लोहे की कढ़ाियां लोग अधिक पसंद करते हैं। पहले धातु से लोहा ज़िले ही के भीतर बना लेते थे, अब वह काम बहुत शिथिल पड़ गया है। देवरी में सरौते और सागर में ताले अच्छे बनते हैं। प्रायः २८,००० लोग बढ़ईगिरी करते हैं। कई बढ़ई अच्छी कारीगरी करते थे जिसका नमूना सागर के अस्पताल का दरवाज़ा है। यह देखने योग्य है। बंडा तहसील के बगरोही गांव में गाड़ी पालकी आदि बहुत अच्छी बनती हैं और दूर २ तक भेजी जाती हैं। कुंदेरे लोग खिलौने हुक्के आदि बनाते हैं। किसानोपयोगी बांस की भी बहुत सी चीजें बनती हैं, जैसे चटाई, सूपा, डला, टोकनी, झांपी, बिजना आदि। इनको बसोर बनाते हैं। सागर ज़िले में बांस बहुत हैं। इसलिये चार हज़ार से अधिक जन बांस का काम करते हैं। मिहतरों के झाड़ू भी बांस ही के बनते हैं, परन्तु घर झाड़ने के बहरे छींद के बनते हैं। यह काम कुच-बंधिया करते हैं। वे लोग कूंच और मूंज की गुड़रियां बनाते हैं।

**मिट्टी कांच**

मिट्टी के बर्तन और ईंट खपरे कुम्हार बनाते हैं। इस काम में चारेक हज़ार लोग लगे हैं। शाहगढ़ की मिट्टी के बर्तन अच्छे और मज़बूत होते हैं। पिठौरिया, गढ़ौला, गढ़ाकोटा और शाह-तगढ़ में काँच की चूड़ियां बहुत बनती हैं। हिन्दू चूड़ीगर कचेरे और मुसलमान सीसगर कहलाते हैं। गढ़ोले में कचो-लियां और रहली में शीशियां और महादेव के लिंग भी बनते हैं। चूड़ी अहवात का चिन्ह है, इसलिये इनकी बहुत खप होती है। तिस पर भी चूड़ीगर सौ से अधिक नहीं हैं, कारण

यह है कि बहुत से लोग विलायती चूड़ियों का उपयोग करने लगे हैं। लाख की भी चूड़ियां बनती हैं, परंतु वे बहुधा श्रावण ही के महीने में पहनी जाती हैं। इनको लखेरे बनाते हैं।

इतर उद्यम

अन्य मुख्य उद्यम ढोर पालना, घी बनाना, तेल पेरना, मिठाई बनाना, कपड़े सीना, राजगिरी आदि हैं। सागर को ढोर की मंडी समझना चाहिये। यहां जितना ढोरों का व्यापार होता है कदाचित् ही अन्य ज़िले में होता होगा। सागर में चरू और पानी का सुभीता है, जंगल सर्वत्र फैला है और कई नदी नाले प्रत्येक भाग में हैं। प्रायः ७ हज़ार अहीर गड़रिये पशु पालते हैं। ये घी भी बनाते हैं। किसी २ साल उन्नीस बीस लाख रुपये का घी बाहर जाता है। प्रायः दो हज़ार तेली तेल बनाते हैं। यह जलाने के बदले खाया अधिक जाता है। दो एक हज़ार दरज़ी भी कपड़ा के सीने में लगे रहते हैं। हज़ार बारह सौ राज मकानादि बनाया करते हैं। ५०० जन हलवाईगिरी करते हैं। ये सब उद्यम उन्नत नहीं तो स्थिर तो अवश्य हैं, और सब बहुत ही गिर गये हैं।

व्यापार

सन् १८७० ई० के पूर्व सागर का माल राजपूताना बुंदेलखंड और मिरज़ापुर को जाया करता था। सागर में नमक की मंडी थी। राजपूताने से बंजारे नमक लाते थे और यहां से गेहूं, अलसी, तिली भर ले जाते थे। ज़िले के दक्षिण भाग में कपास बहुत होता था, वह मिरज़ापुर और बम्बई को भेजा जाता था। गुड़ भी यहीं बनता था और दिसावर को भेजा जाता था। यहां का बना कपड़ा आस पास के ज़िलों को जाता था। आल का भी कुछ व्यापार होता था। नमक के कारण

सागर का व्यापार बहुत चढ़ा बढ़ा था, परन्तु जब सन् १८७४ ईस्वी में परमट का मुहक़मा टूट गया, तब से सब रौनक़ चली गई। नमक के महसूल से ५ लाख की सालाना आमदनी थी। राजपूताने से सम्बन्ध टूट गया, तब अनाज करेली द्वारा बम्बई को भेजा जाने लगा। सन् १८८६ में बीना-सागर रेलवे लाइन खुल गई, तब से करेली का महत्व भी घट गया। सन् १८८५ ईस्वी में इस ज़िले से साढ़े सात लाख मन गेहूं करेली द्वारा गया था, परन्तु सन् १८६१ में सागर से रेल द्वारा प्रायः दस लाख मन गया। इस से अधिक किसी साल में नहीं गया। तिल अलसी अधिक से अधिक दो लाख मन एक साल में गई। घी सन् १६०२ में ८२ हज़ार मन क़ीमत साढ़े अठारह लाख रुपये का बाहर गया। कपास किसी साल १६ हज़ार मन से अधिक नहीं गया। चमड़ा सन् १६०२ में १८ हज़ार मन बाहर गया। इस के सिवाय बहुत सा मांस ब्रह्मदेश और मद्रास को हर साल जाता है। पान लकड़ी घास उत्तर को भेजे जाते हैं और पड़े बोदे छत्तीसगढ़ बसदेवे हर साल ले जाते हैं। बाहर से जो चीज़ें इस ज़िले में आती हैं वे ये हैं:- विलायती कपड़ा और सूत, शक्कर, नमक, धातुएं, मिट्टी का तेल, दाल और चांवल। सन १६०३ में पन्द्रह हज़ार मन विलायती कपड़ा क़ीमती ७ लाख रुपया और छै हज़ार मन हिन्दुस्थानी कपड़ा क़ीमती अढ़ाई लाख रुपया बाहर से आया, उसी साल २,००० मन अंग्रेज़ी सूत और ६,००० मन हिन्दुस्थानी सूत भी बाहर से आया। इस प्रकार १३ लाख रुपये का कपड़ा और सूत ही उस साल आया। शक्कर और गुड़ भी ६० हज़ार मन क़ीमती ६ लाख का आया। नमक १ लाख ११ हज़ार मन क़ीमती कुछ

कम ४ लाख रुपये का आया। हिसाब करने से नमक प्रति व्यक्ति साढ़े ६ सेर पड़ता है, यह अधिक है। जान पड़ता है कुछ भाग आस पास के रजवाड़ों को चला जाता है। धातुएं १४ हज़ार मन क़ीमती कुछ कम तीन लाख की पहुंचीं। दाल, चांवल भी प्रायः साढ़े तीन लाख रुपये का और ६५ हज़ार रुपये का मिट्टी का तेल आया। बंगाल और संयुक्त प्रान्त से ४ हज़ार मन तमाखू आई। डेढ़ूक लाख का बारदाना भी आया। हल्दी, सुपारी, नारियल, बादाम, हींग, रंग, फल, मसाले, काग़ज़, कम्बल, मोती, मूंगा, अतर, कांच और ढोर भी बाहर ही से बहुत आते हैं। सन् १६०३ में साढ़े ४६ लाख रुपये का माल बाहर गया और साढ़े ३० लाख का बाहर से आया। बहुत से माल का आवागमन परवार और गहोई बनियों के हाथ में है। चमड़े का व्यापार कसाई और मुसलमान करते हैं और छोटी मोटी चीज़ों का मनिहार, जोगी, बसदेवा आदि।

**रेलवे** — रेल द्वारा सागर का सारे हिन्दुस्थान से सम्बन्ध होगया है। उसका एक ओर बीना और दूसरी ओर कटनी से सम्बन्ध है और बीना का एक ओर कानपुर आदि और दूसरी ओर इटारसी आदि बम्बई से सम्बन्ध है। इटारसी-बीना-झांसी लाइन पर इस ज़िले के चार स्टेशन हैं, बामोरा, बीना, आगासोद और करोंदा और बीना-कटनी लाइन पर आठ हैं अर्थात् बाघोरा, खुरई, जरुआखेरा, नरयावली, सागर, लिधौरा खुर्द, गिरवर और गणेशगंज। बीना से एक शाखा गुना को गई है, परन्तु उस पर इस ज़िले का कोई स्टेशन नहीं है।

सागर में सड़कें खूब हैं। पुरानी सड़कें पांच हैं, सागर-

सड़कें — झांसी, सागर-कानपुर, सागर-राहतगढ़, सागर-दमोह और सागर-करेली। सागर-झांसी मालथोन पर से ललितपुर होकर झांसी गई है। मालथोन तक इसकी लम्बाई २६ मील है। पहले झांसी जाने का मार्ग बहरोल धामौनी होकर था। सन् १८३२ ई० में गवर्नर जनरल उसी रास्ते से गये थे। सागर-कानपुर बंडा, शाहगढ़ से कानपुर को गई है। ४१ मील तक ज़िले के भीतर पड़ती है। पहले इससे बड़ा व्यापार चलता था। सागर-राहतगढ़ २२ मील लम्बी है। राहतगढ़ और आस पास के परगनों का व्यापार इसके द्वारा बहुत चलता है। राहतगढ़ के पास बीना पर अच्छा पुल बना है जो ज़िले भर में सब से बड़ा है। सागर-दमोह सड़क सानोदा, गढ़ाकोटा पर से गई है। सानोदे में बेवस नदी पर झूले का पुल इसी सड़क पर है। इसकी लम्बाई गढ़ाकोटे तक ३० मील है। जब रेल न थी तब इसी मार्ग से जबलपुर जाना होता था। सागर-करेली गौरझामर, देवरी होकर गई है। ज़िले के भीतर ४३ मील पड़ती है। जब सन् १८७० ईस्वी में ग्रेट इण्डियन पेनिनसुला रेलवे बनी, तब इस सड़क का निर्माण हुआ। सन् १८८९ के पूर्व यह सड़क बहुत चलती थी। सब माल इसी के द्वारा आता जाता था। ये सब सड़कें पक्की और बारीक मास्टरी मुहकमे के ज़िम्मे हैं। अन्य मुख्य२ सड़कें ये हैं:—सागर-रहली २४ मील, मालथोन-खिमलासा-इटावा २४ मील, खुरई-खिमलासा १२ मील, सागर-खुरई २१ मील, सागर-जैसिंहनगर २० मील, खुरई-पिठोरिया १६ मील, खुरई-इटावा-आगासोद २१ मील, रहली-देवरी २१ मील, गौरझामर-केसली-महाराजपुर २१ मील, खुरई-भिला-राहतगढ़ २० मील आदि।

सागर तहसील में मुख्य बाज़ार सागर, राहतगढ़, करांपुर, शाहपुर, नरयावली, हाना, जैसिंहनगर, बिलहरा, पामाखेरी और सुरखी में भरते हैं।

बाज़ारें

सागर में रोज़ बाज़ार भरता है, परन्तु बुधवार को सब से बड़ा होता है। उस दिन ढोर भी बिकने को आते हैं। राहतगढ़ में शनि और बुधवार को भरता है, वहां भी ढोर बहुत बिकते हैं। करांपुर में शनिवार को लगता है, वहां अनाज बहुत आता है। खुरई तहसील में खुरई, इटावा, मालथोन, खिमलासा और पिठौरिया के बाज़ार मुख्य हैं। खुरई का ढोरों का बाज़ार हर सोमवार को भरता है और ज़िले भर में बड़ा होता है। वहां ग्वालियर, भोपाल और अन्य रियासतों से ढोर बिकने को आते हैं। सन् १९०१ में उनसठ हज़ार ढोर बिके थे, जिनकी क़ीमत सवा चार लाख रुपये थी। चमड़े निवारी में बहुत बिकते हैं। रहली तहसील में देवरी, गढ़ाकोटा, रहली, गौरझामर, केसली और महाराजपुर के बाज़ार मुख्य हैं। देवरी और केसली में ढोर भी बिकते हैं। बंडा तहसील में शाहगढ़ और बंडा के बाज़ार मुख्य हैं। शाह[illegible] में ढोर, सोने चांदी के गहने और तांबे पीतल के बर्तन भी [illegible]कते हैं। ज़िले भर में प्रायः ५५ बाज़ार भरते हैं। कहीं २ हफ़्ते में दो बार लगते हैं।

इस ज़िले में सोलह सत्रह मेले भरते हैं उन में से गढ़ाकोटा, रानगिर, फुलर और गढ़पहरा के मुख्य हैं। गढ़ाकोटे का मेला तो इस प्रदेश के बड़े मेलों में गिना जाता है और बसंत

मेले

पंचमी से होली तक ४० दिन तक भरता है। वह रहस कहलाता है। उस में ढोर बहुत बिकते हैं। हज़ारों जानवर कटे

भी आते हैं और उनका चमड़ा और गोश्त सुखाकर बम्बई और ब्रह्मदेश को भेजा जाता है। सन् १९०१ में बीस हज़ार ढोर बिके थे और उन की क़ीमत १ लाख ८८ हज़ार रुपये आई थी। मनुष्यों का जमघट्ट २५ हज़ार तक हो जाता है। रानगिर में चैत्र और कुंवार की अष्टमी और नवमी को देवी का मेला भरता है। चैत्र में बीस हज़ार तक लोग जमा हो जाते हैं। भापेल के पास फुलर का महादेव का मेला कार्तिक पूर्णिमा को भरता है। पहले यहां साठ हज़ार तक लोग जमा होते थे, अब भी दसक हज़ार हो जाते हैं। गढ़पहरे में असाढ़ के चारों मंगलों को महावीर का मेला भरता है। जमाव ३ हज़ार से नव हज़ार तक रहता है। उल्दन में तिल संक्रांति को मेला भरता है, वहां ५ से दस हज़ार तक लोग जुड़ आते हैं। रहली तहसील के बीना में जैनियों का मेला भरता है, वहां दो तीन हज़ार आदमी पहुंच जाते हैं। अन्य छोटे मोटे मेले सागर, रमझिरिया, पाटन, पंढरपुर, जैतपुर, बरकोटी, खिमलासा, झागरी, देवरी, सिंगरामपुर और तिसुवा में भरते हैं।

बाज़ार भाव

मध्यप्रदेश की रचना के पूर्व गेहूं रुपया का मन भर और चना ४८ सेर मिलता था। तीस साल पश्चात् गेहूं का भाव १६ सेर और चने का २३ सेर रह गया। तब से अब तक दूसरा तीस साल का काल पूरा चुका। अब गेहूं का भाव साढ़े छः सेर और चने का ७ सेर है। हर एक चीज़ महँगी हो गई है। चांवल रुपये का ५ सेर, ज्वार ६ सेर, तिल और अलसी ४ सेर और नमक ११ सेर बिकता है। गुड़ पहले बीस सेर मिलता था, अब ३ सेर का भाव है। घी साठ वर्ष पूर्व ५ सेर का मिलता था, अब सेर से भी कम केवल १० छटाक मिलता है।

# षष्ठ पखुरी।

## विपत्तियां।

'हानि अरु लाभ ज्यान जीवन अजीवन हू, भोग हू वियोग हू संजोग हू अपार हैं'। इनकी कौन गिन्ती कर सका है, परन्तु जिन घटनाओं का जन-समूह पर विशेष प्रभाव पड़ता है उन की स्मृति बहुत दिनों तक बनी रहती है। इन में भी लाभ का स्मरण इतना नहीं रहता जितना हानि का रहता है। जब जब शस्य की हानि होती है तब तब सर्वसाधारण को अधिक पीड़ा पहुंचती है। सरकारी अमलदारी के पूर्व के अकालों का कहीं उल्लेख नहीं पाया जाता, परन्तु सागर ज्योंही इन के हाथ आया त्योंही एक साल ही के भीतर अर्थात् सन् १८१६ में अति-वृष्टि के कारण शस्य सड़ गई और बड़ा भारी अकाल पड़ा। उस समय गेहूं का भाव रुपये का ४ सेर हो गया जैसा कभी भी नहीं हुआ। दूसरी साल गेहूं का भाव ४० सेर हो गया, इस से स्पष्ट ज्ञात पड़ेगा कि अकाल के भोगकाल में अनाज का कितना अभाव न रहा होगा। कई लोग भूखों मर गये। इस के पश्चात् सन् १८३४ ईस्वी में अनावृष्टि के कारण यथो-चित पैदावारी नहीं हुई, भाव १२ सेर का हो गया, परन्तु प्रजा को विशेष पीड़ा नहीं हुई।

**अकाल**

फिर सन् १८५४ की साल ने किसानों को ललचा ललचा

गेरुआ

कर उनके प्राण सुखा दिये। जाड़े के आरम्भ में शस्य बहुत ही अच्छी दिखती थी, परंतु पीछे से इतना पानी बरसा कि गेहूं की जड़ें सड़ गईं और पेड़ों और बालों में गेरुआ लग गया, चने को इल्ली ने खा लिया। खड़ी फ़सल में किसानों ने ढोर छोड़ दिये, परन्तु उन्होंने भी उसे नहीं खाया। ज़िले में त्राहि त्राहि मच गई और बहुत से ग़रीब ग़ुरबों को सांसारिक माया का त्याग करना पड़ा।

पच्चीसा

सन् १८६६ ईस्वी में फिर फ़सल ख़राब आई। गेहूं का भाव ६ सेर हो गया, परन्तु विशेष पीड़ा नहीं हुई। सन् १८६८ में भादों ही से पानी बन्द हो गया जिस से फ़सल मारी गई और बंडा तहसील के लोगों को अधिक कष्ट पहुंचा। इस अकाल ने जिस को विक्रम संवत् १९२५ में पड़ने के कारण पच्चीसा कहते हैं, बुन्देलखंड में विकराल रूप धारण किया। यहां के भुखमरे भाग उठे और आस पास के ज़िलों में फैल कर बिमट गये। इस ज़िले में भी ऐसे ही लोगों की अधिक मृत्यु हुई और इन्हीं के कारण अकाल का रूप भयानक जंचने लगा। पीड़ितों के बचाने के लिये सागर–हीरापुर की सड़क का काम खोला गया और कुछ सहायता चन्दा आदि से भी की गई।

चौंतीसा

सम्वत् १९३४ अर्थात् १८७७ ईस्वी में फिर पानी कम बरसा। बंडा तहसील की स्यारी मारी गई, परन्तु अन्यत्र अधिक हानि नहीं हुई। आस पास के रजवाड़ों में विशेष पीड़ा होने के कारण पेट पालने के लिये काम की खोज में यहां के कोई २५ हजार लोग एक ही सप्ताह के भीतर इस ज़िले में घुस आये।

इन के बचाने के लिये दमोह सड़क पर और सागर खास में कुछ काम खोले गये। चौतीसे ने शाहगढ़ परगने के लोगों को विशेष कर लोहे की भट्टियों में काम करने वालों को अधिक क्लेश पहुंचाया।

लगातार अकाल

सन् १८९२-९३ से ऐसा समय आया कि अकालों का तार लग गया। उस साल स्यारी तो अच्छी आई, परन्तु अतिवृष्टि से गेहूं और अलसी को गेरुआ लग गया और उपज कम हुई। खुरई तहसील में विशेष हानि हुई। सन् १८९३-९४ में अक्टूबर और नवम्बर में अतिवृष्टि होने के कारण खरीफ़ मारी गई और उन्हारी का बीज सड़ गया। अधिक आर्द्रता रही आने के कारण गेहूं एक आना भी नहीं हुआ। तब कुछ काम खोल दिये गये जिससे प्रायः १२ हज़ार पीड़ितों का पालन होगया। सन् १८९४-९५ में भी अतिवृष्टि होने से फ़सल बिगड़ गई, गेहूं और अलसी को गेरुआ लग गया और चना और मसूर को इल्ली, परन्तु विशेष कष्ट नहीं हुआ। सन् १८९५-९६ से उलट पीड़ा आरंभ हुआ। अब सूखा की बारी आई जिससे हलकी ज़मीन की फ़सलों को विशेष हानि पहुंची। सन् १८९६ में फिर सूखा पड़ा जिससे अकाल-वेदना तीव्र होगई। तब सरकार को कई काम खोलने पड़े। कहीं सड़क कहीं तालाब बनाने का काम चलाया गया। मई सन् १८९७ ईस्वी को ४८,००० लोग इन कामों में लगे थे। पांच जगह दीनालय खोले गये और खेड़ों में रुपया बांटा जाने लगा। इस प्रकार पंद्रह महीने तक सहायता दी गई। इस अकाल में कुल खर्चा साढ़े बारा लाख हुआ। सन् १८९७-९८ में फ़सल कुछ अच्छी आई, परन्तु १८९८-९९ में फिर न्यूनता

का आरंभ हुआ और सन् १८९९-१९०० में पुनः क्लेशप्रद समय आ धमका। वर्षा ठीक नहीं हुई इससे फ़सल को हानि पहुंची, परन्तु किसानों के पास पिछली फ़सल का कुछ अनाज बचगया था, इसलिये वे सन् १८९६-९७ की नाईं इकदम टूट जाने से बच गये, उन में कुछ दृढ़ता बनी रही। सड़क इत्यादि के काम फिर भी खोलने पड़े। खुरई तहसील वालों को सबसे अधिक पीड़ा पहुंची, इसलिये वहां के खड़ों में भी काम खोलने पड़े। गेहूं का भाव ९ सेर से भी कम हो गया। इस अकाल में कुल ८७,००० लोगों की परवरिश की गई जिसका खर्चा प्रायः ११ लाख पड़ा। यह महा भयंकर अकाल था। इसके साथ १९ वीं शताब्दि का विपत्तिपूर्ण अंतिम दशक समाप्त हुआ।

बीसवीं शताब्दि के आरम्भ से समय कुछ पलटा। प्रथम दशक में कोई विशेष विपत्ति नहीं आई, परंतु

बीसवीं शताब्दि द्वितीय दशक में तीन बार फ़सल को हानि पहुंची। सन् १९१३-१४ में पानी अच्छा बरस कर इकदम बंद होगया, जिससे स्यारी मारी गई और उन्हारी की बोनी में धक्का पहुँचा। दूसरी बार सन् १९१६-१८ में और तीसरी बार सन् १९१९-२० में भी शस्य को हानि पहुंची। तीनों बार यथावश्यक काम खोलकर पीड़ितों की परवरिश की गई।

उपद्रव

दैवी अकाल से मनुष्यकृत अकाल अधिक दुःखप्रद होता है। दैवी कोप से प्रथम केवल शस्य और क्रमशः उस के स्वामी के नाश की संभावना होती है। मनुष्यकृत दुष्काल से शस्य और प्राण और जो कुछ पास में हो सब एक साथ स्वाहा हो जाता है। पहले जब राजघराने के लोग या भुमिया भूमि के लिये

झगड़ा करते थे और बात तय नहीं होती थी तब वे भुमियावट मचा देते थे, अर्थात् अपने अनुचरों को इकट्ठा कर लूट मार करने लगते, लोगों के घर द्वार जला देते और खेती का सब काम बन्द कर देते थे। राजा जब उन के मन के अनुसार उन को भूमि देवे तब कहीं शान्त होते थे। सागर में इस प्रकार के झगड़े कई बार हुए जिस में लड़े तो राजा और भुमिये और मारी गई रैयत। इन सब का ब्यौरा तो अब प्राप्य नहीं है, परन्तु उदाहरण की रीति से कभी कभी कुछ परिचय मिल जाता है। जहां तक पता लगता है भुमियावट की जड़ जमानेवाला नहीं तो पुष्ट करनेवाला पन्ना का छत्रसाल था। इस की लूट मार और डरों का वर्णन द्वितीय अध्याय में संक्षिप्त रूप से हो चुका है। लाल कवि ने अपने छत्रप्रकाश में इस ज़िले के गांवों की लूट का ब्यौरेवार वर्णन किया है।

पन्ना के राजा की सेवा में एक गोपालसिंह नामी बुन्देला था। उसने भी सन् १८०६ ईस्वी में बुन्देलखंड और सागर में भुमियावट मचाई थी। उस के पीछे अंग्रेज़ी फ़ौज तीन साल तक दौड़ती फिरी, अन्त में सन् १८१२ ईस्वी में जब सरकार ने उसे धसान के किनारे २० हज़ार रुपये सालाना आमदनी की जागीर दी, तब वह कहीं शान्त हुआ। उसी ज़माने में आखलौन का उमरावसिंह पन्द्रह बीस साल तक भुमियावट मचाये रहा। सन् १८४२ ईस्वी में मधुकरशाह और गणेशजू नामक बुन्देलों ने भी इसी प्रकार का उपद्रव ज़िले के उत्तरीय भाग में किया था, यद्यपि उस का कारण मानहानि बतलाया जाता है न कि भूमिस्वत्व। इस का वर्णन भी द्वितीय अध्याय में हो चुका है। मधुकर की देखा देखी नरसिंहपुर ज़िले के

का आरंभ हुआ और सन् १८९९-१९०० में पुनः क्लेशप्रद समय आ धमका। वर्षा ठीक नहीं हुई इससे फ़सल को हानि पहुंची, परन्तु किसानों के पास पिछली फ़सल का कुछ अनाज बचगया था, इसलिये वे सन् १८९६-९७ की नाईं इकदम टूट जाने से बच गये, उन में कुछ दृढ़ता बनी रही। सड़क इत्यादि के काम फिर भी खोलने पड़े। खुरई तहसील वालों को सबसे अधिक पीड़ा पहुंची, इसलिये वहां के खेड़ों में भी काम खोलने पड़े। गेहूं का भाव ९ सेर से भी कम हो गया। इस अकाल में कुल ८७,००० लोगों की परवरिश की गई जिसका खर्चा प्रायः ११ लाख पड़ा। यह महा भयंकर अकाल था। इसके साथ १९ वीं शताब्दि का विपत्तिपूर्ण अंतिम दशक समाप्त हुआ।

बीसवीं शताब्दि के आरम्भ से समय कुछ पलटा। प्रथम दशक में कोई विशेष विपत्ति नहीं आई, परंतु बीसवीं शताब्दि द्वितीय दशक में तीन बार फ़सल को हानि पहुंची। सन् १९१३-१४ में पानी अच्छा बरस कर इकदम बंद होगया, जिससे स्यारी मारी गई और उन्हारी की बोनी में धक्का पहुँचा। दूसरी बार सन् १९१६-१८ में और तीसरी बार सन् १९१९-२० में भी शस्य को हानि पहुंची। तीनों बार यथावश्यक काम खोलकर पीड़ितों की परवरिश की गई।

उपद्रव

दैवी अकाल से मनुष्यकृत अकाल अधिक दुःखप्रद होता है। दैवी कोप से प्रथम केवल शस्य और क्रमशः उस के स्वामी के नाश की संभावना होती है। मनुष्यकृत दुष्काल से शस्य और प्राण और जो कुछ पास में हो सब एक साथ स्वाहा हो जाता है। पहले जब राजघराने के लोग या भुमिया भूमि के लिये

झगड़ा करते थे और बात तय नहीं होती थी तब वे भुमियावट मचा देते थे, अर्थात् अपने अनुचरों को इकट्ठा कर लूट मार करने लगते, लोगों के घर द्वार जला देते और खेती का सब काम बन्द कर देते थे। राजा जब उन के मन के अनुसार उन को भूमि देवे तब कहीं शान्त होते थे। सागर में इस प्रकार के झगड़े कई बार हुए जिस में लड़े तो राजा और भुमिये और मारी गई रैयत। इन सब का ब्यौरा तो अब प्राप्य नहीं है, परन्तु उदाहरण की रीति से कभी कभी कुछ परिचय मिल जाता है। जहां तक पता लगता है भुमियावट की जड़ जमानेवाला नहीं तो पुष्टि करनेवाला पन्ना का छत्रसाल था। इस की लूट मार और हेरों का वर्णन द्वितीय अध्याय में संक्षिप्त रूप से हो चुका है। लाल कवि ने अपने छत्रप्रकाश में इस ज़िले के गांवों की लूट का ब्यौरेवार वर्णन किया है।

पन्ना के राजा की सेवा में एक गोपालसिंह नामी बुन्देला था। उसने भी सन् १८०६ ईस्वी में बुन्देलखंड और सागर में भुमियावट मचाई थी। उस के पीछे अंग्रेज़ी फ़ौज तीन साल तक दौड़ती फिरी, अन्त में सन् १८१२ ईस्वी में जब सरकार ने उसे धसान के किनारे २० हज़ार रुपये सालाना आमदनी की जागीर दी, तब वह कहीं शान्त हुआ। उसी ज़माने में जाखलौन का उमरावसिंह पन्द्रह बीस साल तक भुमियावट मचाये रहा। सन् १८४२ ईस्वी में मधुकरशाह और गणेशजू नामक बुन्देलों ने भी इसी प्रकार का उपद्रव ज़िले के उत्तरीय भाग में किया था, यद्यपि उस का कारण मानहानि बतलाया जाता है नाकि भूमिस्वत्व। इस का वर्णन भी द्वितीय अध्याय में हो चुका है। मधुकर की देखा देखी नरसिंहपुर ज़िले के

गोंड़ राजा डेलनशाह ने भी सागर के दक्षिणी भाग को लूट डाला। उसी ज़माने में ललितपुर अन्तर्गत डोंगरा गांव का दौलतसिंह बुन्देला मालथोन की ओर धूम मचाये रहा। वह बहुधा जिस को पाता उस की नाक काट लेता था। मालथोन के पास एक नाला है जिसे नककटा नाला कहते हैं। इस नाले पर दौलतसिंह ने कई स्त्री पुरुषों की नाकें काटी थीं, इसी से उस का नाम नककटा नाला पड़ गया।

**पिंडारे**

भुमियावट तो भला स्वत्व के आधार पर की जाती थी, परन्तु डकैतों, पिंडारों और ठगों के लिये सिवाय दूसरे का माल गड़प जाने के कोई दूसरा कारण ही नहीं था। सागर इन के अत्याचारों से भी परिपूर्ण रहा है। डकैतों और पिंडारों में कुछ भेद नहीं है, केवल यही कि पिंडारे दलबद्ध थे और जहां टूट पड़ते थे वहां सत्तानाश कर डालते थे और लोगों को भयानक तौर से कष्ट देते थे। अमीरखां पिंडारे ने खास सागर शहर को सन् १७६६ ई० में लूट कर आग लगा दी थी और पांचक सौ आदमी मार डाले थे। वह कई दिनों तक सागर को घेरे रहा था। माल जो हाथ लगा वह तो छोड़ने ही वाला नहीं था, जो छिपा गड़ा था उस को टटोल २ कर निकलवा लिया। कुये और तलावों को ढुंढ़वा डाला जिस से फेंका फांका माल भी न बचने पाया। ब्राह्मण या अन्य ऊँची जाति के लोग पकड़ लिये गये और उन के सिर और शरीर की जांच की गई। जो नरम जान पड़ा वह धनाढ्य ठहराया गया और असह्य पीड़ा दी गई। इस प्रकार जो छिपा गड़ा धन था वह भी निकलवा लिया गया। जान पड़ता है कि अमीरखां ने सागर को दो बार लूटा। पहली बार तो उसने

उस के लम्बे लम्बे उड़ा दिये। निदान पिंडारियों के पाप का प्याला शीघ्र लबालब हो गया। उन का दमन सन् १८१७ ई० में प्रारंभ हुआ। सन् १८१६ ई० में उन के मुख्य सरदार चीतू के मरने पर वे सब ठंडे हो गये।

ठग

उपरि वर्णित दुराचारी निदान खुल्लमखुल्ला अत्याचार करते थे, परन्तु ठग नराधम मैत्री कर के प्राण और धन का हरण करते थे। ये लोग विशेष कर यात्रियों को लूटते थे। वे उन के साथ मंज़िलों तक चले जाते थे और अवसर पाकर रूमाल से फांसी देकर उन सब के प्राण ले लेते और सब माल मत्ता अपने हाथ कर लेते थे। इन ठगों में फिरङ्गिया और अमीर अली बड़े प्रख्यात हो गये हैं। अमीरअली ने अपने हाथ से ७०० लोगों की हत्या की थी। वह सागर ज़िले से लगे हुए सिंधिया के राज्य में मुर्नई गांव में रहता था, फिर जालौन में रहने लगा था। वह बहुधा दक्षिण को जा हज़ारों रुपयों का माल बटोर लाता था। आपस की सलाह से नर्मदा के आस पास का मुल्क ठगों के छोटे गिरोहों को काम करने को दे दिया गया था, इन्होंने अपने काम में कोताही नहीं की। परंतु अमीरअली को सागर आते जाते जो शिकार हाथ लग गया उस को उसने कभी नहीं छोड़ा। उसने मेडोज़ टेलर को जो अपना जीवन चरित्र लिखाया उस में सागर की एक दो ही वार्ताओं का वर्णन है। एक वार वह सागर में तालाब के किनारे चार दिन तक डेरा डाल कर रहा। सागर में एक पीरू नामक भठियारा रहता था। वह ठगी का काम कर चुका था। उसने अमीरअली को पता दिया कि सागर का अमुक साहूकार जबलपुर जाने वाला है। इस के लिये उसने इनाम मांगा।

अमीरअली ताड़ गया कि यह तो ठगों का ठग है, इस का भी काम तमाम करना चाहिये। तब उसने प्रपंच रच के अपने ही डेरे में उसे मार कर गाड़ दिया। मारने के पूर्व उसने धमकी देकर उसके माल रखने की जगह का पता ले लिया। ढूंढने पर ३,०००) का माल हाथ लगा। फिर वह साहूकार के पीछे लगा। सेठ के साथ पांच आदमी थे। अमीरअली ने कुछ मुक़ाम चल कर उन सब का काम तमाम किया। साहूकार के पास पांच हज़ार से अधिक का माल था वह ठगों ने अपने अपने हिस्से के अनुसार बांट लिया। ठग लोग अपनी शिकार को बनिज कहते थे और प्रत्येक वारदात के पीछे तपौनी का गुड़ खाते थे। उनका विश्वास था कि उसके खाने से सब दया मया बिला जाती है। ठग लोग प्राण के लेना हत्या नहीं समझते थे। उन्होंने एक पंथ सा बना लिया था जिस में बिना संस्कार कोई प्रवेश नहीं कर सका था। भवानी उनकी रक्षाकारिणी और आराध्य देवी थी और जितनी हत्याएं की जाती थीं वे सब देवी के लिये बलि समझी जाती थीं।

अन्त में अमीरअली सागर ही में पकड़ा गया। उसने सुन लिया था कि सागर में ठगों के पकड़ने के लिये एक मुहक़मा क़ायम हो चुका है। जिधर से उस के गिरोह के जाने का विचार था ऐन उसी रास्ते में सागर पड़ता था। अमीरअली इस शहर का आना बचा जाता, परन्तु उसे अपनी चालाकी और तीव्र गति का भरोसा था। कई मंज़िल पार कर ये लोग एक दिन दिया बत्ती लगने के पीछे सागर में आन पहुंचे और रात को ठहर कर सबेरे चल दिये। इनको बड़ी खुशी हुई कि धोखे की जगह पार कर चुके। परन्तु यह ध्यान में नहीं आया कि

धरपकड़

'कौन दिन कौन छिन कौन घरी कौन ठौर कौन जाने कौन को कहा धौं होनहार है'। शहर के बाहर कुछ दूर एक नाले पर ये निश्चिन्त हाथ मुंह धोने लगे, इतने में एक गरोह सवार व पैदल सिपाहियों का अकस्मात् आ टूटा। अमीरअली को अपने हथियार उठाने का वक्त नहीं मिला। वह पकड़ लिया गया और उसकी मुस्कें बांध दी गईं। अमीरअली का बयान है 'कि मेरे चंद लोगों ने तलवारें खींच ली थीं उन से और सरकारी सिपाहियों से खूब जंग हुआ, मेरे ठग तो घायल हुए मगर गिरफ्तार बहुतेरे हो गये। फ़क्त दो तीन शख्स वहां से निकल भागे। जिन लोगों ने मुझे हथियार उठाने से बाज़ रक्खा था उन को मैंने सख्त मलामत की। अगर तलवार मेरे हाथ आ गई होती साहब, तो किसी मर्दे बशर की ताक़त न थी कि अमीरअली को ज़िन्दा गिरफ्तार कर लेता'।

'शहर में पहुंचने के थोड़ी देर बाद, निहायत सख्त गारद के पहरे के अन्दर सिपाही लोग मुझे उस अंग्रेज़ अफ़सर के रूबरू ले गये जो सरकार की तरफ़ से ठगों की गिरफ्तारी के लिये मुक़र्रर हुआ था। वह क़द में ऊंचा और खूबसूरत ज्वान था, उसने इस कड़ी और तेज़ निगाह से मेरी तरफ़ ग़ौर किया कि मैंने जाना कि मेरा वक्त आ गया और आज शब के पेश्तर ही मुझे फांसी दी जायगी। मैं तो इस के लिये पेश्तर ही से तैयार था। उस के उस सख्त चेहरे पर रहमदिली का नाम तक न था। उस के ज़ुबान खोलते ही मेरी रूह अन्दर से कांप उठी'।

उस ने पूछा, 'तेरा ही नाम अमीरअली है? आख़िरश तू हमारे कब्ज़े में आया, क्या तू जानता है कि तुझ पर क्या २ जुर्म लगाये गये हैं और क्यों तू यहां लाया गया है'? फिर

उस ने एक मुन्शी से जो पास ही खड़ा था कहा 'पढ़ो और फ़ेहरिस्त जो तैयार हुई है सुनाओ, इस बदमाश की शकल से मालूम होता है कि यह इन्कार करेगा'।

'मुन्शी ने एक मिसिल फ़ारसी लिखे हुए काग़ज़ों की खोली और मेरे जुर्म और खूनों की फ़ेहरिस्त जो बिलकुल सही थी पढ़ना शुरू किया। इस में मेरी गुज़िश्तः ज़िन्दगी का तमाम अहवाल लिखा था, फ़क़त दो एक बातें कहीं २ छूट गई थीं। मैंने ख्याल किया कि अब अल्ला ही मेरा मददगार हो तो जान बचे, उम्मेद तो मुतलक़ नहीं पाई जाती, ताहम् मैं अपने चेहरे पर दिलेरी और हिम्मत रखता था'।

मैंने कहा 'इन सब बातों का सबूत क्या है साहब बहादुर? आप अंग्रेज़ लोगों की तारीफ़ हमेशा इन्साफ़ के बारे में की जाती है, और चूंकि आप की फ़ेहरिस्त ऐसी लम्बी है और उन जुर्मों का बयान करती है जो मैंने कभी कान से भी न सुना, मैं उम्मेद करता हूं जैसे हज़ारों लोगों का उज्र सुना गया है मेरा भी उज्र सुन कर आप इन्साफ़ फ़र्मावेंगे'।

उस ने कहा 'बेशक चाहे जो कुछ तेरा क़ुसूर हो हर्गिज़ खौफ़ न खा कि बग़ैर तेरा उज्र सुने फ़ैसला किया जायगा'। फिर उस ने एक अर्दली को हुक्म दिया 'बुलाओ जासूसियों को और उन्हें एक एक कर के ले आओ, ताकि जो कुछ उन्होंने मेरे रूबरू बयान किया है, जमादार को भी सुनावें'।

'पहला शख्स जो पेश किया मेरे पुराने वक्त का साथी था। उस ने आकर मुफ़स्सिल बयान किया। इस का ज़िक्र करते उसे बहुत देर लगी, और वे तमाम बातें मेरी याद्दाश्त में ऐसी तरोताज़ा थीं और उस का बयान ऐसा सही था कि मैं जवाब में एक लफ्ज़ भी न कह सका और न उस की

सदाक़त के बख़िलाफ़ एक भी सवाल पूछ सका। अपना बयान ख़तम करने पर उस ने साहब से अर्ज़ किया कि अगर हुज़ूर चाहें तो इस बयान की सदाक़त राजा जालौन से तसदीक़ करा ली जावे। फिर वह मुझ से कहने लगा 'कहिये मीर-साहब ! अगर मैंने कुछ ग़लत अर्ज़ किया हो तो कहिये, आप जानते ही हैं कि ये तमाम बातें सही हैं और न कि फ़क़त मैं ही इन का गवाह हूं बल्कि और भी कई एक शख़्स इस की शहादत देने के लिये मौजूद हैं। यह भी जान रखिये कि कितनी ही कब्रें खोदकर 'आप' के बनिजों की हड्डियां तक निकाली गई हैं'। मुझे उस के इस 'आप' के लफ़्ज़ पर निहायत ग़ुस्सा आया और मैं अपने तईं फ़रामोश हो बोल उठा 'फ़क़त मेरे ही बनिज क्यों कहता है, क्या वे तेरे न थे ? तू भी तो मेरे साथ शरीक़ था'।

सब लोग चिल्ला उठे 'बस, बस, इस ने इक़बाल कर दिया'। 'ख़ामोश' उस अंग्रेज़ अफ़सर ने कहा ख़बरदार कोई शख़्स ज़ुबान न खोले। तुझे मालूम है अमीरअली कि तू क्या कह गया ? क्या तुझे नहीं मालूम कि तूने अपने तईं ठग होना क़ुबूल दिया' ? मैंने हिम्मत के साथ जवाब दिया 'अब तो मैं जो कह चुका उसे किसी तरह हटा नहीं सक्ता। उस से चाहे आप जो मतलब निकालिये मगर अब इससे ज्यादा आप मुझ से कुछ नहीं पा सक्ते, चाहे मेरे टुकड़े २ उड़ा दीजिये। तमाम इज़हार वग़ैरह लिख जाने के बाद मैं फिर क़ैदख़ाने को भेजा गया और ज्यादा हिफ़ाज़त में रखने के लिये भारी बेड़ियों के सिवाय मैं तनहा एक कोठरी में मुक़य्यद किया गया। कई रोज़ तक मेरी बुलाहट न हुई और मैंने ख्याल किया कि शायद मुझे फांसी का हुक्म हो गया'।

कुछ दिनों के बाद अमीरअली से पूछा गया कि तू जासूस बनकर अपनी जान बचाना चाहता है, उस ने पहिले तो इन्कार किया फिर कई रोज़ सोच बिचार के मंजूर कर लिया, तब वह साहब के सामने पेश किया गया और उसे आगाही कर दी गई कि अगर वह अपने काम में ग़फ़लत करे- गा या जान बूझकर पता बताने में बाज़ रहेगा या किसी तरह की बेईमानी या दग़ाबाज़ी करेगा तो फ़ौरन फांसी पर लटका दिया जायगा। साहब ने इसके बाद पूछा 'गनेशा का पता जानते हो'? अमीरअली ने कहा 'जी हां, मैं उसे बखूबी जानता हूं। हुजूर ने मेरेही माफ़िक़ उसके पकड़ने के लिये इनाम मुक़र्रर किया, ताहम् आपको नहीं मालूम कि अब भी वह सागर से चन्द कोस की दूरी पर है'। साहब ने उसे पकड़वाने के लिये कहा, तब अमीरअली छै हथियार बंद जवानों को लेकर रवाना हुआ और गनेशा को चंगुल में लाकर गिरफ्तार करवा दिया।

सागर लौटने पर गनेशा का मुक़दमा पेश हुआ और उसको फांसी दी गई। अमीरअली को बड़ी खुशी हुई क्योंकि गनेशा ही ने उसकी मां को मारा था और अमीरअली को भी जब वह पांच बरस का बच्चा था मारे डालता था, परन्तु इस्मा- इल ठग ने बचा लिया था। इसी इस्माइल ने अमीरअली को अपना लड़का बनाकर ठगी में भरती किया था। अमीरअली इकलहरा गांव के किसी आसूदा शख्स का लड़का था। यदि उसके मां बाप ठगों द्वारा न मारे जाते और वह ठगों के हाथ न पड़ता तो कदाचित् उसके पापमय चरित्र का रूप कुछ दूसरा ही हो गया होता।

ठगी का दमन स्लीमन साहब के हाथ हुआ। उन्हों ने

सन् १८२६ और १८३७ ई० के बीच कोई ३,००० ठगों को पकड़ कर फांसी पर चढ़वा दिया या काले पानी या जहलखाने भिजवा दिया और सन् १८४८ ई० के भीतर२ सैकड़ों बरसों की पुरानी संस्था का समूल नाश कर डाला। जिन ठगों ने पता बताकर अन्य ठगों के पकड़ने में उनको सहायता दी थी उनके परिवार पोषणार्थ जबलपुर में एक ठगी कारखाना जारी किया गया। वहां पर उनको दरी डेरे आदि बनाने का काम सिखलाया जाने लगा। कालांतर में ठगों के बाल बच्चे जो गुरिन्दे कहलाते थे पितृक व्यवसाय भूल गये और उद्यम द्वारा अपना पेट पालने लगे।

डकैती

ठग और पिंडारों का दमन होने पर भी सागर में डकैती की पूंछ अटकी ही रही। सन् १८६१ व ६५ के बीच में एक बुन्देले ने शाहगढ़ की ओर बहुत गड़बड़ मचाई, अन्त में वह पकड़ा गया। वर्त्तमान समय में भी इटावा के धीरजसिंह ने कई सालों तक खुरई तहसील में लोगों को बहुत तंग किया। वह माल-गुज़ारों को घुड़की देकर मनमाना रुपया ले लेता था। लोगों की हिम्मत नहीं होती थी कि उसका पता बतावें। पुलिस उसकी तलाश में रात दिन फिरती थी, परन्तु वह ऐसा चालाक था कि बचता ही गया। अंत को वह चार पांच साल उपद्रव करने के पश्चात् सन् १९१६ ई० में ग्वालियर रियासत में मारा गया।

रोग

दैवी कोप और विजातीय और स्वजातीय व्याधियों से बचो तो अनेक प्रकार के रोगों से बचना कठिन है। प्राचीन समय में हैज़ा और विशूचिका का बड़ा डर माना जाता था, परन्तु प्लेग और इन्फ्लुएंज़ा के सामने इनकी कुछ गिनती ही नहीं रही। माता

बहुतेरों को कुरूप कर देती है, परन्तु कोई उसमें भी सुन्दरता ढूंढ़ लेते हैं। एक ने कहा है 'कैसे तेरे मुख लसैं दाग सीतला केर। मनहुं चन्द्रमा ने रच्यो चंदन बुंदकी ढेर'। हैज़े में सब से अधिक नौ हज़ार आदमी सन् १८६६ ई० में मरे थे, उसके आधे माता से सन् १८७५ में मरे थे, इससे अधिक माता से किसी साल नहीं मरे। अब इनकी जगह प्लेग और इन्फ्लुएंज़ा का ज़ोर बढ़ गया है। इन्फ्लुएंज़ा ने सन् १९१८ में दो महिनों के भीतर ४२,८६९ जनों का स्वाहा कर दिया। बुख़ार से भी बहुत मृत्यु होती हैं। वह बहुधा खाने पीने ही की गड़बड़ से पैदा होता है और फिर यथोचित दवा दारू न करने से प्राण हरण कर लेता है। इस ज़िले में सरकारी डाक्टरों के सिवाय गांव खेड़ों में बहुत से वैद्य हैं, परन्तु उनकी जीविका वैद्यकी पर निर्भर नहीं है क्योंकि रोगी चंगा हो जाने पर लेने देने में आनाकानी करते हैं। जैसिंहनगर निवासी कुञ्जीलाल कवि ने अपने वैद्य चरित्र में इसका ज्यों का त्यों चित्र खींच दिया है, उसी से निम्न लिखित उद्धरण पाठकों के चित्त विनोदार्थ किया जाता है। कविता ठेठ सागर की बोली में की गई है।

दोहा।

वैद्य चरित्र

कछु अधिक ब्यारू करी, कछू दुफेरी सोय।
जब तप आयो आगसों, मूंड़ पिरानों सोय॥
उकी अधिक पानी परी, ढोल पेट भओ फूल।
चटक अंग अरु सिर दुखे, प्रगट रोग भव मूल॥

सोरठा।

परे सेज पे जाय, अजगर से कलथें डरे।
मनसों औखद खांय, मँगा हर्र अजवान गुड़॥

दोहा।

कछु दिना गुनियाँ लये, लगो नहीं आराम।
तब घर के व्याकुल भये, लखो वैद्य को धाम॥

चौबोला।

दिन पंद्राक करी मेहनत को, लखे पची बेजारी।
बोले वैद्य प्रेम में तब से, आई घार पै नारी॥
बोले वैद्य प्रेम की बानी, अब सब रोग हिराने।
अब हिरदे चिंता जिन राखो, पत्थ देयँगे स्याने॥
यह कह घर को वैद्य सिधारे, तब जिय में उन मानो।
तिरिया बोल मतो मिल कीनों, रात बीच अब जानो॥

सोरठा।

बिन अपजस के देय, वैद बिदाई नहिं तजे।
कहा अपन सें लेय, ऐसो कछु विचारिये॥
पूछ पत्थ को नाम, वैद राज सें हम लियो।
कहा तासु को काम, सबै अपन घर लेय कर॥

रेखता।

कहे नारि मंत्र अर्ज सुनो हमारी।
हांसी न जगत होय बात रहे तुमारी।
गुनियां बुलाय बेग अबहीं ल्यावो।
दीपक जरवाय झूठ भूत दिखावों।
झारे कछू मंत्र करें काज सुधारे।
देयगे भभूत और गंडई उतारे।
वाचा में बांध वैद सुजस बिगारें।
कीजे यह बात बेग काज समारें।
सुनके प्रिय बात हर्ष करत बड़ाई।
कीजे यह बात प्रात काज नसाई।

बैद की बिदाई डोय दीजे कैसें ।
पानी के बीच परे पथरा जैसें
करके मजबूत मंत्र गुनी बुलाये ।
जंत्र मंत्र जोर लोर आतुर आये
गांजे की चिलम भरी तुरत पियाई ।
भांत २ गुनियों की करी बड़ाई
लीपकें जमीन तुरत दिया मंगायो ।
गोहूं धरवाय वांह बचन उठायो
बोलो कुटवार तुरत बातन चांड़ो ।
भाओ बेठार कुंअर बेगही काड़ो
सुनके सब कहें बात ठीक बिचारी ।
कोन जबरजस्त याह घेरे भारी
घेरो बहु दिना आज मिल भइ पूरी ।
पकरो अब चोर करो दुख को दूरी
कीजे उपाय बेग कांटो काड़ो ।
सुनकें पंड़ाय अकड़ उठ भव ठाड़ो
गड़ई को उतार तनक घीऊ मंगायो ।
अंगरा पे होम दयो देव जगायो
जोर हाथ खड़ो भयो थर २ कांपे ।
जेंने दोक घोर करी चुरिया चांपे
घेरा ललकार करे छाटें मारें ।
बक बेग कोहे तूं घेर उचारें
कंपो किलकार फेर हांक सुनाई ।
उछरो बहुबार गिरो लेत जुभाई ।
कीनीं सुसकार कछु टेहुनी मारी ।
चुटिया फटकार कोप कीनों भारी ।

सुनके देव हांक दोर तिरिया आई ।
जोर दोई हांत दीन बचन सुनाई ।
पूजा में करबे सक तुमरी नाहीं ।
फूल लगे पखरी दऊँ संकट आहीं ।
बोले तब देव फेर भारी हांरे ।
ओखद सें होत कहा हमें बिसारे ।
दीनी भबूत कछू गांहूं लीनें ।
माथें लगाय बचन ऊंने दीनें ।

त्रोटक ।

देव भबूत उठाय दई । त्रिय अंचल गांठ लगाय लई
मंतन कोल करार दियो । फिर सूंघ के भूम बिदाई लियो
के पग सें तब नारि लगी । अति बिह्वल प्रेम दशा उमगी

दोहा ।

घर मालक चिलमें भरीं , सब को तुरत पियाय ।
राम राम कर भये बिदा, परे भवन सुख पाय ॥
प्रातकाल उठ बैद ने , हर्षित करी दुनौन ।
धरी पाग माथे तुरत , चले रोगिया भौन ॥
आवत देखो बैद को , त्रिया रही मुख फेर ।
बसन न डारो भूम पे , उतर न दीनो टेर ॥

चौबोला ।

पूछन बैद लाल सें इनकी , कैसी प्रकृत रही है ।
सुनत बैन नखसिख रिस व्यापी, तिरिया बात कही है॥
बोली दे तुम घर को गमनें , हांत पांव ठंडानें ।
तब से एकौ बँधी दतोरी , मानस नहिं पहचानें ॥
ऊपरी लगत सुनत नहिं टेरें, दोर पसीना आवे ।
सिथिल अंग बढ़ चली उर्धसक, कंठ घनों घहरावे ॥

नारी दूबत देखी इनकी , मैं तबहीं घबरानी ।
मूँड़ पटक दासे पे दीनो, तुम कछु दया न जानी ॥
कहा यांट के गोली दीनी , कैसी औखद कीनी ।
बरे तुमारो लेबो देबो , हमरी थोर न चीनी ॥
तुमनें कसर करी कछु नाहीं, सूधो भाग हमारो ।
हम बिस्वास बँधे बचनों के, देखो कुजस तुमारो ॥
देखो दगा तुमारो हम ने , काहू न बात जनाई ।
करे कुठाट देव सब घरको , तुमने काहू छिपाई ॥
ऐसो छल जिन करो कोउ से, नाहक लोभ बिचारो ।
तुम जो हम से ऐसे कहते, करते काज तुमारो ॥
दौर परी गुनियों के मैंने , राते टेर लिवाई ।
भारी बहुत मंत्र उन कीनो, कछु पूजा लगवाई ॥
दई भभूत कुटवार कुँअरजू , तब से चैन परी है ।
बहुत भांत देवता समझाई, जब थिरता पकरी है ॥
उतर करेबा सी गई बैको, लबरी बिथा भगी है ।
बांह बचन देवता ने दीनो, दुबधा सकल मिटी है ॥
फिर के मंत्र कहे स्वामी सों, भीतर गई लिवायें ।
होतई नौकल रेहजा गुनिया, जुरी बसत सी खायें ॥
नीको लगो नहीं कछु पर्खो, बरजा आ गुनयाई ।
गांव भरे के चमरा कुरिया, नाहक लये बुलाई ॥
बैद राज गुनियों की ऐसी, भारी भई बिदाई ।
आधो २ अपजस बांटो , हात न कोड़ी पाई ॥

## सप्तम परखुरी।

---

### शासन।

राज शासन के दो मुख्य विभाग हैं, माल और प्रबन्ध।

**माल**

मरहटा-साही में मालगुज़ारी दशा कुछ अच्छी नहीं थी, कारण जो सूबेदार मरहटों की तरफ़ से नियत होते थे उन में से अधिकांश लूटने पर तुले रहते और ठेकेदारों पर इतनी जमा लगाते कि जिसका देना उन की सामर्थ्य के बाहर हो जाता था। इस कुरीति का कारण यह था कि भूमि कभी नापी नहीं जाती थी और न ज़मीन की क़िस्म का ख्याल किया जाता था। स्थानीय अधिकारी मनमानी लगान लगा देते थे और ठेकेदारों से दुपासी (दोबीसी) अर्थात् दशांश देकर शेष राजस्व में ले लेते थे।

**पंचसाले बन्दोबस्त**

जब सन् १८१८ ई० में सागर का बहुत सा भाग अंग्रेज़ों के हाथ में आगया था तब उन्होंने मरहटों की किसी अच्छी साल की कामिल जमा का विचार कर के ५ लाख ८८ हज़ार जमा बैठा दी, परन्तु पूरी वसूली एक साल भी न हुई। हरसाल छूट देनी पड़ी, तिस पर भी पांच साल के बाद और बढ़ा कर साढ़े छै लाख कर दी गई। यह बोझ असह्य हो गया, तब आंख खुली। फिर भी अगले पांच साल के लिये ६ लाख ८८ हज़ार नियुक्त की गई। इस ज़रा से फेरफार से

क्या होने वाला था; लोगों की स्थिति पूर्व की नाईं बनी रही। तब सन् १८३३ ई० में संयुक्त-प्रान्त का एक उच्च पदाधिकारी मार्टिन बर्ड नामक तहक़ीक़ात के लिये भेजा गया। उस की शोध से सिद्ध हो गया कि जमा अन्धाधुन्ध बैठाई गई है और स्थानीय अफ़सर 'सड़े खंभों के सहारे उसे आगे चले जाते हैं'। निदान बर्ड साहब ने अनुमति दी कि अच्छी तरह शोध कर के बन्दोबस्त २० साल के लिये किया जाय।

**बीस साला बन्दोबस्त**

उस के अनुसार फ़ेज़र ने बीस साला बन्दोबस्त सन् १८३५ ई० में किया और ६ लाख ६० हजार जमा स्थिर की। यह प्रबन्ध असंतोषदायक होने ही वाला था क्योंकि फ़ेज़र को तत्कालीन दशा देख कर भी नहीं सूझा कि इतनी अधिक जमा न उगह सकेगी। अकस्मात् सन् १८४२ में बुंदेला उपद्रव खड़ा हो गया, उस से बात और भी बिगड़गई। अन्त में कहीं २ सैकड़ा पीछे दस और कहीं २ बीस रुपया की छूट देनी पड़ी। बीस साला बन्दोबस्त सन् १८५४ ई० में पूरा हो गया, परंतु उस साल बड़ा अकाल पड़ा। सन् १८५५ व ५६ में भी फ़सल मारी गई। सन् १८५७-५८ में ग़दर उठ खड़ा हुआ। सन् १८५९-६० में एक ऐसा घातक ज्वर फैला जिससे बहुत लोग विनष्ट भये। सन् १८६१ में ढोरों पर मरही आई। इन सब विपत्तियों के कारण बीस साल बन्दोबस्त की जमा को कुछ घटा कर सन् १८६७ अर्थात् तीस साला बन्दोबस्त के आरम्भ तक स्थिर रखना पड़ा।

**तीस साला बन्दोबस्त**

असल में तीस साला बन्दोबस्त की कारवाई सन् १८५३ ईस्वी ही में आरंभ कर दी गई थी, परंतु उपरोक्त विपत्तियों के कारण उस की

समाप्ति कहीं सन् १८६७ में हो पाई। इस बन्दोबस्त में कर्नल मेक्नील ने जमा घटा कर ४ लाख ४४ हजार रक्खी। ठेकेदारों को मालगुज़ारी हक़ और किसानों को अनेक प्रकार के किसानी हक़ दिये गये। इससे गांव के मुखियों को विशेष लाभ हुआ। ईश्वर की कृपा से इस तीस साल के भीतर कोई विपत्ति भी नहीं आई, इसलिये खेती भी पौने सात लाख एकड़ से १० लाख एकड़ में होने लगी। गेहूं भी महँगा बिकने लगा, इसलिये जमा का भार किसी को जान न पड़ा। इस बन्दोबस्त की म्याद सन् १८९४-९५ में पूरी हो गई। नवीन बन्दोबस्त की कारवाई का आरंभ सन् १८९१ ईस्वी में कर दिया गया, परंतु सन् ९५ में अकाल पड़ने के कारण वह कहीं १८९७ में पूरी हो पाई।

**दस साला बन्दोबस्त**

नवीन बन्दोबस्त किसी भाग में १० और कहीं १३ साल के लिये किया गया, परंतु लगातार अकालों के पड़ने से तन तना कर सन् १९१३ तक चलता गया। इस बन्दोबस्त में बड़ी बारीकी की गई, जिस का फल यह हुआ कि जमा ६ लाख ९६ हजार पर पहुंच गई, अर्थात् पिछले बन्दोबस्त से डवढ़ी हो गई। सरकार का हिस्सा सैकड़ा पीछे ५१ और मालगुज़ारों का ४९ पड़ा। इस बन्दोबस्त का खर्चा २ लाख से ऊपर पड़ा।

**नया बन्दोबस्त**

चालू बन्दोबस्त की कारवाई कारबेट साहब ने की और उसे पांच साल में पूरा कर दिया। यह बन्दोबस्त सन् १९१३-१४ से लागू है और सन् १९३३-३४ अर्थात् वर्ड साहब के शोध के ठीक १०० साल बाद पूरा होगा। इस बन्दोबस्त से जमा ८ लाख ७२ हज़ार हो गई है। इस का कारण विशेष कर महँगाई और खेती की वृद्धि है। तीस साला बन्दोबस्त के समय हर

क्या होने वाला था; लोगों की स्थिति पूर्व की नाईं बनी रही। तब सन् १८३३ ई० में संयुक्त-प्रान्त का एक उच्च पदाधिकारी मार्टिन बर्ड नामक तहक़ीक़ात के लिये भेजा गया। उस की शोध से सिद्ध हो गया कि जमा अन्धाधुन्ध बैठाई गई है और स्थानीय अफ़सर 'सड़े खंभों के सहारे उसे टांगे चले जाते हैं'। निदान बर्ड साहब ने अनुमति दी कि अच्छी तरह शोध कर के बन्दोबस्त २० साल के लिये किया जाय।

बीस साला बन्दोबस्त

उस के अनुसार फ्रेज़र ने बीस साला बन्दोबस्त सन् १८३५ ई० में किया और ६ लाख ६० हजार जमा स्थिर की। यह प्रबन्ध असंतोषदायक होने ही वाला था क्योंकि फ्रेज़र को तत्कालीन दशा देख कर भी नहीं सूझा कि इतनी अधिक जमा न उगह सकेगी। अकस्मात् सन् १८४२ में बुंदेला उपद्रव खड़ा हो गया, उस से बात और भी बिगड़ गई। अन्त में कहीं २ सैकड़ा पीछे दस और कहीं २ बीस रुपया की छूट देनी पड़ी। बीस साला बन्दोबस्त सन् १८५४ ई० में पूरा हो गया, परंतु उस साल बड़ा अकाल पड़ा। सन् १८५५ व ५६ में भी फ़सल मारी गई। सन् १८५७-५८ में ग़दर उठ खड़ा हुआ। सन् १८५९-६० में एक ऐसा घातक ज्वर फैला जिससे बहुत लोग बिमट गये। सन् १८६१ में ढोरों पर मरही आई। इन सब विपत्तियों के कारण बीस साले बन्दोबस्त की जमा को कुछ घटा कर सन् १८६७ अर्थात् तीस साला बन्दोबस्त के आरम्भ तक स्थिर रखना पड़ा।

तीस साला बन्दोबस्त

असल में तीस साला बन्दोबस्त की कारवाई सन् १८५३ ईस्वी ही में आरंभ कर दी गई थी, परंतु उपरोक्त विपत्तियों के कारण उस की

समाप्ति कहीं सन् १८६७ में हो पाई। इस बन्दोबस्त में कर्नल मेक्लीन ने जमा घटा कर ४ लाख ४४ हजार रक्खी। ठेकेदारों को मालगुज़ारी हक्क और किसानों को अनेक प्रकार के किसानी हक्क दिये गये। इससे गांव के मुखियों को विशेष लाभ हुआ। ईश्वर की कृपा से इस तीस साल के भीतर कोई विपत्ति भी नहीं आई, इसलिये खेती भी पौने सात लाख एकड़ से १० लाख एकड़ में होने लगी। गेहूं भी महँगा बिकने लगा, इसलिये जमा का भार किसी को जान न पड़ा। इस बन्दोबस्त की म्याद सन् १८९४-९५ में पूरी हो गई। नवीन बन्दोबस्त की कारवाई का आरंभ सन् १८९१ ईस्वी में कर दिया गया, परंतु सन् ९५ में अकाल पड़ने के कारण वह कहीं १८९७ में पूरी हो पाई।

दस साला बन्दोबस्त

नवीन बन्दोबस्त किसी भाग में १० और कहीं १२ साल के लिये किया गया, परंतु लगातार अकालों के पड़ने से तन तना कर सन् १९१३ तक चलता गया। इस बन्दोबस्त में बड़ी बारीकी की गई, जिस का फल यह हुआ कि जमा ६ लाख ६६ हजार पर पहुंच गई, अर्थात् पिछले बन्दोबस्त से ड्योढ़ी हो गई। सरकार का हिस्सा सैकड़ा पीछे ५१ और मालगुज़ारों का ४९ पड़ा। इस बन्दोबस्त का खर्चा २ लाख से ऊपर पड़ा।

नया बन्दोबस्त

चालू बन्दोबस्त की कारवाई कार्बट साहब ने की और उसे पांच साल में पूरा कर दिया। यह बन्दोबस्त सन् १९१३-१४ से लागू है और सन् १९३३-३४ अर्थात् बर्ड साहब के शोध के ठीक १०० साल बाद पूरा होगा। इस बन्दोबस्त से जमा ८ लाख ७२ हज़ार हो गई है। इस का कारण विशेष कर महँगाई और खेती की वृद्धि है। तीस साला बन्दोबस्त के समय हर

एक जिन्स की अब प्रायः दूनी क़ीमत हो गई है। इस बन्दोबस्त के करने में कुछ कम चार लाख रुपया खर्च हुआ।

तीस साला बन्दोबस्त अंग्रेज़ी अमलदारी का सतयुग था। एक ही ज़िले में नहीं, वरन समस्त प्रदेश में अकाल का अभाव सा हो गया था। उस की समाप्ति होते ही काल-चक्र घूम गया और विपत्तियों की मूसल धारा वर्षा हो पड़ी। दुर्भिक्ष प्रायः हर साल पड़ने लगे, प्लेगादि रोगों ने अपनी जड़ जमाई। इन से बहुत ही पीड़ा हुई। आर्थिक दशा में बड़ा हेर फेर पड़ गया। बहुत से लोग विशेष कर खुरई तहसील वाले ऋणिया हो गये। तब सन् १८६८ में ऋण निबटेरे की काररवाई की गई और खुरई तहसील में पंचायत कर के प्रायः ८ लाख रुपये की छूट करा दी गई। सन् १६०० और १६०१ में पुनः खुरई और बंडा तहसील के धामौनी परगना में साढ़े ६ लाख ऋण की छूट करा दी गई। सरकार ने भी २७ हजार तकावी का रुपया छोड़ दिया। सन् १६११ में सहकारी सभाएं भी खोल दी गईं। अब कुल ६६ सभाएं हैं, जिन में प्रायः पौने तीन लाख रुपये का लेन देन होता है। ग़रीब किसान हिस्सेदारों की पूंजी से उधार लेकर अपना काम चला लेते हैं। ब्याज रुपया सैकड़ा माहवारी देना पड़ता है। *

आर्थिक दशा

---

* स्मरण रहे कि सहकारी सभा कुछ नई बात नहीं है। दो हज़ार वर्ष पूर्व इसी प्रकार की पेशेवार गुट्ट को गण कहते थे। उन का बैंक गण-द्रव्य कहलाता था। किसी गण में ब्याज रुपया सैकड़ा माहवारी, किसी में बारा आने लिया जाता था। सन् १२० ई० के नासिक के शिला-लेख में इस प्रकार के लेन देन का ज़िक्र है।

**प्रबन्ध**

माल और रक्षा के प्रबन्ध का काम मिलकर किया जाता है। ज़िले का मुख्य अधिकारी डिप्युटी कमिश्नर है। वह माल विभाग का कर्मचारी है और डिस्ट्रिक्ट मैजिस्ट्रेट भी रहता है। इस की सहायता के लिये एक असिस्टेण्ट कमिश्नर और ३ एक्स्ट्रा असिस्टेण्ट कमिश्नर रहते हैं जो माल और फ़ौजदारी का काम करते हैं। ज़िले में चार तहसीलें हैं अर्थात् सागर, रहली, खुरई और बंडा। हर एक तहसील में इस काम के लिये एक तहसीलदार और एक नायब तहसीलदार नियुक्त हैं। ये लोग माल की वसूली और फ़ौजदारी के मुक़द्दमे करते हैं। तहसीलों की विशेष देखरेख के लिये असिस्टेण्टों में से कोई उन के सब-डिवीज़नल आफ़ीसर मुक़र्रर कर दिये जाते हैं। सागर में बेंच मैजिस्ट्रेटों की कचहरियां भी हैं। कण्टूनमेंट के लिये अलग मैजिस्ट्रेट है। सागर में एक डिस्ट्रिक्ट और सेशन्स-जज भी रहता है, वह फ़ौजदारी के सिवाय दीवानी का भी काम करता है। दीवानी काम के लिये उस के नीचे एक सब-जज और हर एक तहसील में एक २ मुंसिफ़ रहता है।

**पुलिस**

पुलिस विभाग का काम डिस्ट्रिक्ट सुपरिण्टेण्डेण्ट देखता है, उस की सहायता के लिये बहुधा एक असिस्टेण्ट डिस्ट्रिक्ट सुपरिण्टेण्डेण्ट और एक डिप्युटी सुपरिण्टेण्डेण्ट, सात इन्स्पेक्टर, ३० सब-इन्स्पेक्टर, ३ सारजंट, ७ सवार और शेष कांस्टिबल रहते हैं। इस प्रकार कुल दल ६४३ जवानों का रहता है। रजवाड़ों की निकटता के कारण डकैती बहुत हुआ करती है इसलिये इस ज़िले में अधिक पुलिस रखना पड़ती है। ज़िले भर में २१ पुलिस स्टेशन हाउस हैं जिन का मुखिया

सब-इन्स्पेक्टर रहता है। वे ये हैं:— सागर तहसील में-सागर शहर, सागर सदर, नरयावली, राहतगढ़, जैसिंहनगर, सुरखी, सानौदा, खुरई तहसील में-खुरई, इटावा, खिमलासा, बांदरी, मालथोन, रहली तहसील में-रहली, देवरी, गढ़ाकोटा, महाराजपुर, केसली और बंडा तहसील में-बंडा, बरायठा, बहरौल और शाहगढ़। हर एक तहसील में एक २ सर्किल इन्स्पेक्टर रहता है जो कुल स्टेशन हाउसों की देखरेख करता है। सागर में ४५ जवानों का एक रिज़र्व भी रहता है।

यहां पर पुलिस ट्रेनिंग स्कूल भी है, उस में प्रदेश भर से आये हुए प्रायः ६५ उम्मेदवार सब-इन्स्पेक्टर शिक्षा पाते हैं। प्रायः हर एक गांव में एक या उस से अधिक कोटवार रहते हैं, जिन के द्वारा गांव प्रबन्ध में बड़ी सहायता मिलती है। कोटवार पक्का चौकीदार है, वह जुर्मों पर नज़र रखता है और सब सरकारी हुक्मों की डौंड़ी पीटकर सूचना देता और उन की तामील करवाता है। सागर में जेल भी है। उस में १८१ मर्द व २२ औरतों के रहने की जगह है। क़ैदी अड़ूसा को कूटने और तेल पेरने के काम में लगाये जाते हैं। इन की देखरेख को एक सुपरिण्टेण्डेण्ट और जेलर आदि रहते हैं।

अन्य मुहकमे

आरोग्यता का काम सिविल सर्जन, जंगल का डिवीज़नल फ़ारेस्ट आफ़ीसर और बारीक मास्टरी का असिस्टेण्ट इंजीनियर देखते हैं। ज़मीन के कागज़ात तैयार करने के लिये इस ज़िले में ३८५ पटवारी हैं और उन की जांच के लिये १३ रेव्न्यू इन्स्पेक्टर हैं, ये लोग अपने २ हलकों में रहते हैं। सागर तहसील में चार हलके हैं, रहली में चार, खुरई में तीन और बंडा में

दो हलके हैं। इस मुहकमे की देखरेख के लिये एक सुपरिण्टे-ण्डेण्ट और एक असिस्टेण्ट सुपरिण्टेण्डेण्ट मुक़र्रर हैं। आब-कारी के देखरेख के लिये एक डिस्ट्रिक्ट एक्साइज़ अफ़सर है उस की मदद को कई सब-इन्स्पेक्टर दिये गये हैं। आबकारी की दुकानें कुल ६८ हैं। आबकारी की आमदनी बराबर बढ़ती आती है। सन् १६०१ में वह तीस हज़ार थी, वही सन् १६१४ में सवा लाख से कुछ अधिक बढ़ गई थी, वर्तमान आन्दोलन होने पर भी अब ८१ हज़ार से ऊपर है। अफ़ीम की आमदनी १६०१ में १६ हज़ार थी, सन् १६१२ में वह ३८ हज़ार से ऊपर चढ़ गई, अब २८ हज़ार है। गांजा भङ्ग से २० साल पूर्व छह हज़ार की आमदनी थी, अब पचगुनी हो गई है। यहां के लोगों को इन का कुछ अधिक व्यसन जान पड़ता है, कदाचित् शिव का अनुकरण कर 'भकर २ जे भांग भकोसथि छटर पटर कर बंग'।

**डिस्ट्रिक्ट कौंसिल व म्युनिसिपालटी**

मदरसा, अस्पताल, कांजीहौस और कई सड़कों और नदियों के घाटों का प्रबन्ध डिस्ट्रिक्ट कौंसिल के ज़िम्मे है। हर एक तहसील में एक एक लोकल बोर्ड है जो डिस्ट्रिक्ट कौंसिल के ताबे में है। डिस्ट्रिक्ट कौंसिल की आमदनी कुछ ऊपर अढ़ाई लाख और खर्च कुछ कम तीन लाख रुपये है। ज़िले में तीन म्युनिसिपालटियां हैं, अर्थात् सागर, खुरई व देवरी। ये नगर का प्रबंध किया करती हैं। सागर की वार्षिक आमदनी १ लाख ६६ हज़ार, खुरई की २४ हज़ार और देवरी की ६ हज़ार रुपये है। खुरई और देवरी में आमदनी से अधिक खर्च हो जाता है। सागर ज़िले में एक हाई स्कूल, दो अंग्रेज़ी मिडिल स्कूल, और १६१ हिन्दी और दो

उरदू स्कूल हैं। इनमें से २७ शालाएं लड़कियों के लिये हैं जिन में कुछ ऊपर डेढ़ हज़ार लड़कियां पढ़ती हैं। सिवाय इसके पुरुषों के लिये एक नार्मल स्कूल है। ज़िले भर के कुल विद्यार्थियों की संख्या प्रायः ११ हज़ार है। शालाओं की देख रेख के लिये २ डिप्युटी इन्स्पेक्टर हैं। अस्पताल सागर ख़ास में तीन और बंडा, खुरई, रहली, गढ़ाकोटा और देवरी में एक एक हैं। इन सब की देख रेख सिविल सर्जन करते हैं। ज़िले में ८० कांजीहौस हैं, ७६ डिस्ट्रिक्ट कौंसिल और ४ म्युनिसिपालटियों के ज़िम्मे हैं।

# अष्टम पखुरी।

## दर्पणी।

इटावा—मनुष्य संख्या ४२२६। यह कस्बा सागर से ४८ मील खुरई तहसील में बीना रेलवे जंकशन से दो मील पर है। ग्राम नाम से जान पड़ता है कि पहले यहां कुम्हार बसे थे जिनके ईंट के अवा से इटावा नाम पड़ गया। बढ़ते२ यह कस्बा होगया और अपना नाम आसपास के परगने को दे दिया। इटावा परगने में ४७ गांव लगते थे। यहां पर एक गढ़ी है जिस को कहते हैं पन्ना के राजा अनूपसिंह ने बनवाया था। यह गढ़ी सन् १७५१ ईस्वी में पेशवा को दे दी गई। जब सागर ज़िला सन् १८१८ ई० में अंग्रेज़ी सरकार को सौंप दिया गया तब इटावा परगना कंजिया के जागीरदार राम भाऊ को कंजिया और मल्हारगढ़ के बदले में दे दिया गया। राम भाऊ की मृत्यु के पश्चात् उस के उत्तराधिकारी को १६ गांवों में मालगुज़ारी और २८ गांवों में हक़ आला बख्शा गया। अधिक क़र्ज़ा हो जाने से अब कई गांव बिक चुके हैं। एक बार छत्रसाल ने उसे लूट लिया था। लाल कवि ने लिखा है कि उस दौरे में 'घर की रही न ईंट इटाये'। इस से जान पड़ता है कि पुराने समय में भी यह कस्बा धनवान् था। अब तो रेल के खुल जाने से और भी अधिक वृद्धि दिन प्रति दिन होती जाती है। बीना रेलवे स्टेशन का नाम इटावा ही रक्खा जाता यदि एक दूसरा बड़ा इटावा

संयुक्त प्रदेश में पहले ही से रेलवे स्टेशन न होता इस अव स्था में वाली नदी इटावे से अधिक दूर होने पर भी स्टेशन का नाम नदी के नाम पर रख दिया गया। जैसे गंगा यमुना मध्यस्थ इटावा ठगी के लिये प्रख्यात था उसी तरह वीणा दशार्णा (बीना-धसान) मध्यस्थ इटावे को यहां के बुंदेला निवासी धीरजसिंह ने डकैती में हाल ही में ज़ाहिर कर दिया है। इटावे में अनाज घी व अन्य वस्तुओं का बड़ा व्यापार होता है और बहुत सा माल रेल द्वारा दिसावर को जाता है। रेल का सम्बन्ध चारों ओर को है। आग्नेय को बीना कटनी लाइन ई. आई. आर. से मिला देती है, नैऋत्य को बीना इटा-रसी लाइन बंबई से सम्बन्ध कर देती है, वायव्य को बीना गुना लाइन मध्यभारत को चली गई है और ईशान को कान-पुर होकर सारे उत्तर हिन्दुस्थान को संगठित कर देती है। इटावे में बाज़ार प्रति शुक्रवार को भरता है। इस कस्बे में एक पुलिस थाना, एक डाक व तार घर, सराय व विश्राम बंगला है, मिशनरी चालित अस्पताल और एक रेलवे अस्पताल भी है। लड़के व लड़कियों के लिये पाठशालाएं भी हैं। अंग्रेज़ों के बच्चों के लिये अलग स्कूल है।

उलदन—मनुष्य संख्या ५३१। यह गांव बंडा तहसील में धसान और भांडेर के संगम स्थान पर सागर से १६ मील है। यहां दोनों नदियों का पानी मानो उलट पड़ता है इसलिये गांव का नाम उलदन पड़ गया। संगम पर महादेव का मन्दिर है, यहां माघ की मकर संक्रांति को एक बड़ा मेला भरता है जिस में १०,००० मनुष्य तक जमा हो जाते हैं, मेला चार दिन रहता है। कहते हैं पहले यहां एक पत्थर था उस पर एक काली रोज़

पानी डाला करता था। गांव वाले उस को पागल समझते थे। एक बार गांव में एक महंत आया, उस के सामने काछी ने ५ कचनार के फूल लेकर ५ शीशी पानी बना दिया और एक सूखे कुंए में छोड़ दिया, कुंआ पानी से भर उठा और पानी बाहर निकलने लगा। काछी ने कहा यदि इसे कोई छुए ना तो सदैव ऐसा ही बहता रहेगा, परन्तु किसी ने छू दिया जिस से कुंआ फिर सूख गया। हां, महादेव की महिमा सब को प्रगट हो गई। तब उन के लिये मंदिर बनवा दिया गया और यात्रा भरने लगी। लोगों का विश्वास है अंधे व कुष्ट रोगी यहां आने से नीरोग हो जाते हैं और बांझ तक पुत्रवती हो जाती हैं। मेले में विशेष कर बर्तन और कपड़े की बिक्री होती है। उलदन में एक स्कूल है।

एरन—' जिन दिन देखे वे कुसुम, गई सु बीत बहार। एरन बेरन की भई, निपट कटीली डार '। डेढ़ सहस्त्र वर्ष पूर्व कहां चक्रवर्ती समुद्रगुप्त का स्वभोग नगर और आज कहां इन बीन तीन घर की दीन बस्ती। यही ग़नीमत है कि वह कैसी भी विद्यमान तो है और बीना नदी के दक्षिण में बामोरा स्टेशन से ६ मील या खुरई से १२ मील या सागर से ४६ मील वायव्य को जाने से दर्शन तो हो सके हैं। सागर ज़िले में इस से अधिक प्राचीन स्थान दूसरा न मिलेगा। पहले इसका नाम एरिकिण था अर्थात् एरक या गोंदले वाला स्थान। जान पड़ता है कि बीना नदी के इस भाग में गोंदला अधिक ऊगता रहा होगा। आदि गुप्त महाराजाओं के समय में यह उन के माण्ड-लिकों की राजधानी थी, जिस की साक्षी विशाल खंडहर ही नहीं वरन प्राचीन शिला लेख भी देते हैं। यहां पर एक चतुर्थ

संयुक्त प्रदेश में पहले ही से रेलवे स्टेशन न होना। इस अव-स्था में बीना नदी इटावे से अधिक दूर होने पर भी स्टेशन का नाम नदी के नाम पर रख दिया गया। जैसे गंगा यमुना मध्यस्थ इटावा ठगी के लिये प्रख्यात था उसी तरह बीणा दशार्णा ( बीना-धसान ) मध्यस्थ इटावे को यहां के बुंदेला निवासी धीरजसिंह ने डकैती में हाल ही में जाहिर कर दिया है। इटावे में अनाज घी व अन्य वस्तुओं का बड़ा व्यापार होता है और बहुत सा माल रेल द्वारा दिसावर को जाता है। रेल का सम्बन्ध चारों ओर को है। आग्नेय को बीना कटनी लाइन ई. आई. आर. से मिला देती है, नैऋत्य को बीना इटा-रसी लाइन बंबई से सम्बन्ध कर देती है, वायव्य को बीना गुना लाइन मध्यभारत को चली गई है और ईशान को कान-पुर होकर सारे उत्तर हिन्दुस्थान को संगठित कर देती है। इटावे में बाज़ार प्रति शुक्रवार को भरता है। इस कस्बे में एक पुलिस थाना, एक डाक व तार घर, सराय व विश्राम बंगला है, मिशनरी चालित अस्पताल और एक रेलवे अस्पताल भी है। लड़के व लड़कियों के लिये पाठशालाएं भी हैं। अंग्रेजों के बच्चों के लिये अलग स्कूल है।

उलदन—मनुष्य संख्या ५३१। यह गांव बंडा तहसील में धसान और भांडिर के संगम स्थान पर सागर से १६ मील है। यहां दोनों नदियों का पानी मानो उलट पड़ता है इसलिये गांव का नाम उलदन पड़ गया। संगम पर महादेव का मन्दिर है, वहां माघ की मकर संक्रांति को एक बड़ा मेला भरता है जिस में १०,००० मनुष्य तक जमा हो जाते हैं, मेला चार दिन रहता है। कहते हैं पहले यहां एक पत्थर था उस पर एक काछी रोज़

पानी ढाला करता था। गांव वाले उस को पागल समझते थे। एक बार गांव में एक महंत आया, उस के सामने काछी ने ५ कचनार के फूल लेकर ५ शीशी पानी बना दिया और एक सूखे कुंए में छोड़ दिया, कुंवा पानी से भर उठा और पानी बाहर निकलने लगा। काछी ने कहा यदि इसे कोई छुए ना तो सदैव ऐसा ही बहता रहेगा, परन्तु किसी ने छू दिया जिस से कुंवा फिर सूख गया। हां, महादेव की महिमा सब को प्रगट हो गई। तब उन के लिये मंदिर बनवा दिया गया और यात्रा भरने लगी। लोगों का विश्वास है अंधे व कुष्ट रोगी यहां आने से नीरोग हो जाते हैं और बांझ तक पुत्रवती हो जाती हैं। मेले में विशेष कर बर्तन और कपड़े की बिक्री होती है। उलदन में एक स्कूल है।

एरन—'जिन दिन देखे वे कुसुम, गई सु बीत बहार। अरन बेरन की भई, निपट कटीली डार'। डेढ़ सहस्र वर्ष पूर्व कहां चक्रवर्ती समुद्रगुप्त का स्वभोग नगर और आज कहां ईन बीन तीन घर की दीन बस्ती। यही ग़नीमत है कि वह कैसी भी विद्यमान तो है और बीना नदी के दक्षिण में बामोरा स्टेशन से ८ मील या खुरई से १२ मील या सागर से ४८ मील वायव्य को जाने से दर्शन तो हो सके हैं। सागर ज़िले में इस से अधिक प्राचीन स्थान दूसरा न मिलेगा। पहले इसका नाम एरिकिण था अर्थात् एरक या गोंदले वाला स्थान। जान पड़ता है कि बीना नदी के इस भाग में गोंदला अधिक ऊगता रहा होगा। आदि गुप्त महाराजाओं के समय में यह उन के माण्डलिकों की राजधानी थी, जिस की साक्षी विशाल खंडहर ही नहीं वरन प्राचीन शिला लेख भी देते हैं। यहां पर एक चतुर्थ

शताब्दि कालीन विष्णु का मंदिर था जो अब टूट फूट गया है, परन्तु विष्णु की विशाल मूर्त्ति अब भी विद्यमान है। उसी मंदिर में महाराजा समुद्रगुप्त का शिला लेख लगा था जिस में लिखा है कि एरिकिण उन का स्वभोग नगर था। मंदिर के सामने ४७ फुट ऊंचा पत्थर का ध्वज स्तम्भ था, वह अब भी विद्यमान है, उस को लोग भीम गदा कहते हैं। इस पर एक लेख खुदा है, उस में लिखा है कि सन् ४८४ ई० में बुधगुप्त के राज्य में मातृविष्णु और धन्यविष्णु दो भाइयों ने जनार्दन के हेतु उसे खड़ा किया। ये दोनों भाई सुरश्मिचन्द्र नामक राजा के आधीन स्थानीय राजकाज करते थे और सुरश्मिचंद्र जिस का राज कालिन्दी और नर्मदा के बीचों बीच था बुधगुप्त का माण्डलिक था। सब से अधिक देखणीय आदि वराह की मूर्त्ति है जो प्रायः ११ फुट ऊंची और १५½ फुट लम्बी है, उस की छाती पर एक लेख है जिस से ज्ञात होता है कि उसे धन्य-विष्णु ने अपने भाई मातृविष्णु की मृत्यु के पश्चात् बनवाया था जब कि हूणों का राज्य हो गया था। वह हूण राजा तोरमाण के राज्य के प्रथम वर्ष में बनाया गया था। यहां पर एक और लेख सन् ५१० ई० का है जिस में लिखा है कि वहां पर भानुगुप्त राजा के साथ उसका गोपराज नामी सरदार आया था और लड़ाई में वहां पर मारा गया था। उस की स्त्री वहीं सती हो गई थी। यह सती चौरा जो अब लिंग रूप कर दिया गया है इतना पुराना है कि कदाचित् भारतवर्ष में एक आध ही उस का समकालीन निकले। इन ध्वंसावशेषों के सिवाय अनेक टूटे खंडहर पाये जाते हैं और कभी बहुत ही प्राचीन सिक्के मिलते हैं जिन से जान पड़ता है कि गुप्तकाल के पूर्व भी एरन बड़ी भारी नगरी थी। गुप्तों के पश्चात्

किसी २ इतिहासकारों के अनुसार एरन जभौती अर्थात् बुंदेलखंड की राजधानी चन्देल-साही में रही। सब से पीछे यह दांगियों के हाथ लगी जिन्हों ने वहां एक क़िला बनवाया वह भी अब टूट फूट गया है। मरहठा-साही में यह एक परगने का सदर मुक़ाम क़रार दिया गया। इस परगने में केवल २७ गांव रक्खे गये थे। एरन परगने का कुल व्यापार बामोरा स्टेशन द्वारा होता है।

कंजिया—मनुष्य संख्या ७१८। खुरई तहसील में सागर से ६४ मील वायव्य में है। यह गांव बहुत प्राचीन बतलाया जाता है। इसका बसाने वाला कोई बुंदेला सरदार था जिसके पुत्र शाहजू का बनवाया क़िला गांव के दक्षिण में अब भी विद्यमान है। इस क़िले के चारों कोनों पर चार मीनारें हैं। क़िले के भीतर की इमारतें अब गिर गई हैं। यहां पर एक ईदगाह है, वह सन् १६४० ईस्वी में शाहजहां के ज़माने में बनवाई गई थी जब करंजिया (वर्तमान कंजिया अर्थात् कंजी वृक्ष वाला) का जागीरदार लफ़दरखां था। यहां पर कई मसजिदें थीं उनमें से एक कंजिये के जागीरदार राजा सोहकरन ने सन् १७०२ ईस्वी में बनवा दी थी। बुंदेलों को कंजिया इलाक़ा खास मुग़ल बादशाह के यहां से मिला था। सन् १७२४ ई० में विक्रमाजीत जागीरदार था, उसको कुरवाई के नवाब ने हराकर भगा दिया पर मरहटों ने नवाब साहब को भी उसी राह लगाया और परगना अपने सरदार खंडेराव त्रिंबक को दे दिया। जब सन् १८१८ ईस्वी में पेशवा ने सागर ज़िला अंग्रेज़ों को सौंपा तब कंजिया परगना अदल बदल में सिंधिया सरकार के हाथ चला गया। तब खंडेराव के पुत्र रामभाऊ को इटावा परगना

बदले में दिया गया। सन् १८६० में फिर अदल बदल की गई जिससे कंजिया फिर अंग्रेज़ी राज्य में आगया। छत्रसाल ने कंजिया को दो बार उजाड़ दिया। पहली बार जब उसने सैयद बहादुर से लड़ाई की तब उसने 'लूट ग्वालियर मुलक उजार्‌यो। ह्वांते दौरि कंजियो मार्‌यौ'। और दूसरी बार जब तहवरखां से लड़ाई छिड़ी, उस समय उस ने 'कुम्भराज कंजियौ उजार्‌यौ। कटकन कच्चरि कुंवरपुर डार्‌यौ। लै कबीरपुर लयौ घटौवा। कन्हरापुर में रह्यो न कौवा'। सन् १८५७ के ग़दर में भी कुछ बुंदेलों ने मिलकर सिंधिया की फ़ौजों को हराकर विक्रमाजीत के किसी वंशज को गद्दी पर बैठा दिया, पर अंग्रेज़ी फ़ौज की अवाई सुनते ही भाग खड़े हुए। जान पड़ता है कि कंजिया में लड़ाइयां घोर रूप से हुईं। यहां पर अभी तक गंज शहीद है जिस में युद्ध-हत-वीर गड़े हैं और बहुतसे सती चौरे भी हैं। कंजिया परगने में १०५ गांव लगते थे। यहां एक प्रायमरी शाला और पुलिस स्टेशन हौस है। प्रति मंगलवार को बाज़ार भी भरता है।

खिमलासा—मनुष्य संख्या १५३३। खुरई तहसील में सागर से ४१ मील नैऋत्य में है। इस गांव को मुग़लों के ज़माने में किसी मुसलमान व राजपूत ने मिलकर बसाया था। यहीं पर एक शिला लेख सन् १६६० का मिला है वह अरबी और हिन्दी में है जो दोनों जातियों का ऐक्य सूचित करता है। अन्य लेखों से जान पड़ता है कि यहां के अधिकारी मुसलमान जागीरदार ही रहे यद्यपि गांव का नाम ठेठ संस्कृत में क्षेमोल्लास रक्खा गया। पीछे से सन् १६६५ ई० में पन्ना के राजा अनूपसिंह ने मुसलमानों को हटाकर अपना अधिकार कर लिया।

खिमलासा में एक क़िला है जिसको कहते हैं कि ग्राम स्थापक मुसलमान और राजपूत ने मिलकर बनवाया था। इसके भीतर पंजपीर दरगाह व शीश महल देखने लायक़ हैं। क़बर में पत्थर की जाली का काम बहुत ही अच्छा किया है। शीश महल में जिसको एक राजपूत ने बनवाया था बहुत से आइने लगे थे, कुछ अब भी मौजूद हैं। अनूपसिंह के आने पर शहर के चारों ओर पत्थर की २० फुट ऊंची दीवाल बना दी गई थी जो अब भी विद्यमान है। खिमलासा तमाम पत्थरों ही का बना है क्योंकि पास ही खदानों से पत्थर बड़ी सरलता से निकलता है। घरों की छतें भी पत्थरों से छाई हुई हैं। इस कस्बे में सती चौरों की विशेष बहुतायत है। उन में से ५१ में तिथि संवत् और सती के नाम व बादशाहों के नाम दर्ज हैं। ये सतियां सन् १४५३ और १८२३ ई० के बीचों बीच हुई थीं और अनेक नीच जातियों की भी थीं जैसे कोरी, नाई सिलाट आदि। बहुतेरों के जाति का नाम खुदा है। किसी २ में जातीय पेशे का चिन्ह खोद दिया गया है, जैसे लुहार के लिये निहाई व हथौड़ा, नाई के लिये छुरा आदि। इन्हीं से यह भी ज्ञात होता है कि मुग़ल ज़माने में खिमलासा रायसेन सरकार में शामिल था। कोटवार के घर के दरवाज़े पर जो लेख है उस से जान पड़ता है कि किसी अहमदखां अफ़ग़ान बहादुर खुरैशज़ई ने सन् १५०८ ई० में एक मस्जिद एक बगीचा और एक उपवन बनवाया था। यहां एक मस्जिद और ईदगाह है जिन में कई लेख हैं। मस्जिद के बनने की तारीख ६८० हिजरी अर्थात् सन् १५७२ ई० लिखी है। ईदगाह औरंगज़ेब के ज़माने में बनाई गई थी। प्राचीन काल में यहां संस्कृत के पठन पाठन का बड़ा प्रचार था। खिमलासा काशी का टुकड़ा समझा जाता था।

यहां एक अचलो बाई ब्राह्मणी स्वयं पत्रे बनाकर अठारवीं सदी के प्रथम पाद में अपना उदर निर्वाह करती थी। सन् १७४६ ई० में खिमलासे का क़िला बुंदेलों के हाथ से पेशवों को चला गया। इन्होंने सन् १८१८ ई० में खुरई-खिमलासा परगना सरकार अंग्रेज़ को दे दिया। खिमलासा इस परगने का सदर मुक़ाम था ही, इसलिये सरकारी अमलदारी में वह तहसील का सदर मुक़ाम बना दिया गया। परन्तु सन् १८२४ ई० में तहसील खुरई को उठा दी गई। सन् १८५७ ई० में बानपुर के राजा ने खुरई और खिमलासा दोनों को अपने क़ब्ज़े में कर लिया था, इस के पहले छत्रसाल ने भी लूटा था जैसा कि छत्रप्रकाश में लिखा है:— खभगी खोद खूंद खिमलासौ। रौंद धालि भंजौ भौंरासौ॥ खिमलासा में वर्नाक्युलर मिडिल स्कूल, पुत्री शाला, पुलिस थाना और डाकख़ाना है। बाज़ार हर इतवार को भरता है।

खुरई तहसील—यह तहसील ज़िले के वायव्य कोण में है। इस के उत्तर में ललितपुर और ग्वालियर, पूर्व में बंडा तहसील, दक्षिण में सागर तहसील और पश्चिम में भोपाल, ग्वालियर और कुरवाई हैं। तहसील का क्षेत्रफल ६४० वर्गमील है, चतुर्थांश भाग पहाड़ी है। १२८ वर्गमील में सरकारी जंगल है। पहाड़ियों को छोड़ शेष भूमि समान है। नदियों के किनारे बहुतसा जंगल लगा है।

मनुष्य संख्या — सन् १९२१ में तहसील की जन संख्या १,२२,२६८, सन् १९११ में १,११,०७०, सन् १९०१ में ७५.७८८, सन् १८९१ में १,२६,००० और सन् १८८१ में १,१७,००० निकली। सन् १८९१ में रेल खुल

आने से यहां की आबादी बहुत बढ़ गई थी और अकाल पड़ने के कारण सन् १९०१ में वह बहुत घट गई थी। इस तहसील में खुरई व इटावा दो कस्बे हैं। गांव ४८४ हैं।

खेती

सब से अच्छी ज़मीन मार होती है, ज़िले भर में ६,००० एकड़ है सो सब खुरई तहसील ही में है। कुल जोत की ज़मीन की एक तिहाई मुंड अव्वल है और उतनी ही मुंड दोयम है। सैकड़ा में पन्द्रा अंक पतरुआ है। काबर नाममात्र को है। यहां की खेती को कांस से विशेष पीड़ा होती है, वह बहुत शीघ्र फैलता है और खेत की उपजाऊ शक्ति का नाश कर देता है। उस के निकालने में बड़ा परिश्रम और कठिनाई पड़ती है। हरिण भी अधिक हैं जो शस्य को बहुत हानि पहुंचाते हैं। पिछले बन्दोबस्त के समय २,२१,००० एकड़ में खेती होती थी। मुख्य फ़सलें गेहूं, ज्वार और चना हैं। कोदों, कुटकी और रमतिली भी थोड़ी बहुत हो जाती है।

जमा

तीस साला बन्दोबस्त में इस तहसील की जमा १ लाख ६ हज़ार रुपये थी, उस के पीछे १ लाख ४६ हज़ार कर दी गई, अब १ लाख ६६ हज़ार है। सैकड़ा में ४७) जमा बैठाई गई है, इस के पहले ५१) थी। पहले इस तहसील में पांच परगने थे—कंजिया (६८ गांव), इटावा (४४), परन (२७), मालथोन-दुगाहा (१७५) और खुरई-खिमलासा (१७६)। अब तीन रेवन्यू इन्सपेक्टरों के हलके हैं—बरोदिया, गढ़ोला और इटावा। कुल पटवारी १०० हैं। इस तहसील में चार पुलिस थाने, २६ मदरसे और १० डाकखाने हैं। अस्पताल केवल खुरई कस्बे में है। बाज़ार प्रायः १६ और एक मेला भरता है।

खुरई कस्बा—मनुष्य संख्या ६,०७८। खुरई तहसील का सदर मुक़ाम है। यह सागर से ३४ मील पर जी. आई. पी. रेलवे की कटनी-बीना शाखा पर एक स्टेशन है। कस्बा, स्टेशन से कोई आध मील पर है। खुरई बहुत पुरानी बस्ती नहीं है, जान पड़ता है यहां पहले झील या तालाब था जिसमें कुररी पक्षी बहुत बैठा करते थे और अपनी कुर्र कुर्र आवाज से कोलाहल मचाये रखते थे, इसी पर से जो बस्ती वहां पर बसी वह कुर्रई कहलाई जिस का अपभ्रंश खुरई हो गया। कहते हैं सब से पहले गौली यहां पर बसे थे। पीछे से गढ़ौला के खेमचन्द दांगी ने यहां पर क़िला बनाया। मुग़ल वन्दी में खुरई-गढ़ौला परगना सरकार आलमगीरपुर (भिलसा) सूबा मालवा में शामिल कर दिया गया था। क़िले के भीतर एक तालाब है उस के भीतर एक राधाकृष्ण का मन्दिर है जिस के चारों ओर पानी भरा रहता है। इस मन्दिर को जगदीशपुरा गांव लगा है जिस की सनद ताम्रपत्र पर दीवान अचलसिंह ने सन् १८०१ ई० में लिख दी थी। जब खुरई मरहटों के हाथ आई तब उन्होंने क़िले का विस्तार और बढ़ाया। इसी क़िले में उन्होंने गढ़ा मण्डले के अंतिम राजा नरहरशाह को क़ैद कर रक्खा था। मरहटों के ज़माने में खुरई खिमलासा परगने में शामिल कर दी गई। सन् १८१८ ई० में जब यह परगना अंग्रेज़ों के हाथ आया उस समय तहसील का सदर मुक़ाम खिमलासा ही रक्खा गया। पश्चात् सन् १८३४ ई० में खुरई सदर मुक़ाम किया गया और तहसीली क़िले में स्थिर की गई। सन् १९१२ से अब उठ कर रेलवे स्टेशन के पास नई इमारत में आगई है। सन् १८५७ ई० में सानपुर के राजा ने खुरई घेर ली थी तब वहां के तहसीलदार अहमद बख्श ने

क़िला और शहर उस के ज़िम्मे कर दिया था और बागियों में मिल गया था। राजा सन् १८५८ की जनवरी तक क़ब्ज़ा किये रहा, परंतु जब वह बरौदिया नौनगर की लड़ाई में हार गया तब अपने कारभारियों समेत भाग गया। खुरई में विचित्र तहसीलदार हो गये हैं, एक तो अपने लड़के की बरात में दो गाड़ी भर जूते ले गया था ताकि जिन बरातियों के जूते गुम जांय वे उन में से ले लेवें। इस के पीछे मदद इमाम नामी एक और तहसीलदार हुआ था जो सवा हाथ का जूता रखता था। उसी के बल मालकाली उगाहता था। वह ज़बानी ही सब मुक़दमे तय कर देता था और सांप का विष उतारने में शिरोमणि था।

सन् १८६७ ई० में खुरई में म्यूनिसिपाल्टी क़ायम की गई, अब आमदनी २७ हज़ार रुपये सालाना है, परन्तु खर्चा ३४ हज़ार है। आमदनी का मुख्य ज़रिया ढोरों की रजिस्टरी कराई का महसूल है। हर सोमवार को ढोरों का बड़ा बाज़ार लगता है उसमें तहसील ही के नहीं बरन आस पास की रियासतों से बहुत जानवर आया करते हैं। हर साल चार पांच लाख रुपयों के ढोर बिक जाया करते हैं। सन् १९२०-२१ में २६ हज़ार ढोर बिके जिनकी क़ीमत ७ लाख ८१ हज़ार रुपये थी। इनमें से बहुतसे ढोर खुरई के कसाइयों के घर पहुंच जाते हैं। यह बात नई नहीं है, ५० वर्ष पूर्व भी सागर कमसरियट में जितना गोश्त लगता था वह सब यहीं से जाता था। खुरई में जैन परवार बहुत हैं और उन्होंने कई सुन्दर मंदिर बना रक्खे हैं। यहां रथ भी कई चलाये गये हैं जिनके कारण कई लोग सिघई, सवाई सिघई, सेठ और श्रीमंत सेठ हो गये हैं। सन् १८९३ ई० में यहां इकदम पांच रथ चलाये गये थे। खुरई में

अंग्रेज़ी मिडिल स्कूल, हिन्दी ब्रांच स्कूल और लड़कियों का एक वर्नाक्युलर मिडिल स्कूल है। यहां की पुत्रीशाला किसी समय मध्यप्रदेश भर में श्रेष्ठ समझी जाती थी। एक चमार स्कूल भी खोला गया था जो कई साल चलकर बंद होगया। यहां अस्पताल, सराय, डाक बंगला, पुलिस स्टेशनहौस, डाक और तार घर सब हैं। इसके सिवाय मुन्सिफ़ी कचहरी भी है।

गढ़पहरा—मनुष्य संख्या ६८। सागर तहसील में सागर से ६ मील झांसी की सड़क पर है। यह पहले सागर के दांगी राजा की राजधानी थी जिसका बनवाया एक क़िला यहां अभी वर्त्तमान है। पहाड़ पर क़िला बनने से ही इस ठौर का नाम गढ़पहरा पड़ गया, इसे लोग पुराना सागर भी कहते हैं। दांगियों के बाद जब मरहटों का ज़माना आया तब उन्होंने नये सागर में अपना अड्डा जमाया। गांव के पास एक टौरिया पर महाबीर का एक मंदिर है। यहां अषाढ़ महीने के हर मंगलवार को एक मेला भरा करता है। टौरिया के नीचे उत्तर की ओर मोती ताल नाम का एक छोटा सा तालाब है। कहते हैं उसमें एक बार मोती मिला था। दांगियों के शीश महल का एक खंडहर भी है, जिस में रंग बिरंगे कांच जड़े हुए हैं। गांव के पास ही एक दूसरी टौरिया है। यहां एक नटनी रहती थी, राजा उससे प्रसन्न होकर बोले कि अगर तू एक टौरिया से दूसरी को रस्सी पर चली जाय तो तुझे आधा राज देदूं। नटनी तैयार होगई, बस क्या है एक टौरिया से दूसरी टौरिया तक रस्सा तान दिया गया और नटनी उस पर से चलने लगी, पर जब रानी ने राज जाते देखा तो चुपचाप एक तरफ़ से रस्सी कटवा दी। वह नटनी गिरकर मर गई। गांव में उसके चबूतरे

को लोग आजकल पूजा करते हैं। कहते हैं गढ़पहरा के राजा ने ब्याही स्त्रियों के २२ डोले छीन लिये थे। उनकी औलाद से दांगियों की २२ कुरीं होगई। यह राजा अपनी स्त्रियों को दिखाकर चंद्रमा को निशाना बनाकर तीर मारा करता था। जब दूसरा राजा इस पर चढ़ आया तब उससे कुछ न बन पड़ा। तब एक स्त्री ने कहाः—

मारत ते तुम चांदनी, मरो न एकौ भेड़।
घर२ की रांड़ें करीं, अथौं जियत हो डेड़॥

गढ़ाकोटा— मनुष्य संख्या ५,८६४। रहली तहसील में सागर से २८ मील पूर्व को दमोह की सड़क पर है। यह सुनार नदी के दोनों बाजुओं पर बसा है। थोड़ी दूर पर गधेरी नदी सुनार में मिल गई है। यहां पर एक क़िला है जिसको कहते हैं चन्द्रशाह नामी राजपूत ने बनवाया था। गोंड़ राजा संग्राम शाह के समय में उसके ५२ गढ़ों में एक गढ़ गढ़ाकोटा भी था। यहां पर छत्रसाल और मुग़ल शाही फ़ौज के नायक रणदूलह से लड़ाई हुई थी। छत्रसाल ने

'धामौनी में धूम मचाई। जब न और की बचै बचाई।
तब ख़ालिक़ ऐसी मति कीन्हीं। वाकन खबर साह को दीन्हीं।
लिखी बहादुर खां को ऐसे। बादर फट्यो ढांकिये कैसे'।
चहुं चक्क उमड़े फिरत, बड़े बुँदेला बीर।
अमल गये उठि साह के, थके जूझकर मीर॥
कोका खबर हुजूर जनाई। वही लिखी वाकन तें आई।
सुनत साह मन में अनखाने। भेजे रनदूलह मरदाने।
सँग बाइस उमराव पठाये। आठक लिखे मुहनी ठाये।
बिदा भये मुजराकर ज्योंही। बजे निसान कूचकर त्योंही।

दतिया अरु ओड़छो चगैनी। सजी सिरौंज कौंच धामौनी।
उमड़ि ईंदुरखी चढ़ी चँदूरी। पिलि पाडौर छत्र की टेरी।
ये मुहती उमड़ि चढ़ि आये। मनसिबदार तास ठिक ठाये।
करथो गढ़ाकोटा पर पेला। जहां सुनै छत्रसाल बुंदेला।
उमड़्यो रनदूलह सजे, तीस हजार तुरंग।
बजे नगारे जूझ के, गाजे मत्त मतंग।
दिन के पहर तीन जब बाजे। लागी लाग मीर गल गाजे।
त्यौं छत्रसाल चढ़ाई भौंहैं। अड़े बंब दै भये सिरौहैं।
उमड़ि रारि तुरकन त्यौं माड़ी। छूटे तीर उकति ज्यों टाँड़ी।
त्यों रन उमड़ि बुँदेला हांके। रंजक धुँवन धामनिधि ढांके।
बाजन लगी बंदूखैं सोईं। गिरे तुरक जे लगे अगोई।
गिरत हरौल गोल के साऊ। काढ़ि कतार तें ठिले अगाऊ।
लगे खान गोलिन की चोटैं। नट ज्यों उछल लाग लै लोटैं।
समर विलोकि सुरन भय कीनो। सूरज सरक अस्त गिरि लीनो।
जोत जामगिन में जगी, लागे नखत त्रिसान।
रन असमान समान भौ, रन समान असमान॥
पहर रात भर भई लराई। गोलिन सर सौपिन झरलाई।
अड़े बुँदेला टरैं न टारे। जीते जूझ बजाय नगारे।
रनदूलह रन ते खिसलाये। व्हां ते हनूटूक को आये।

वहां से दौड़कर कई गांव लूट लिये फिर दूसरे दौरे में छत्रसाल ने—

लै रमगढ़ा सुघागढ़ लीन्हौं। मारि गढ़ाकोटा बस कीन्हौं।
दई पजारि पैठि पुरवाई। लीनी लूट कठिन कुरवाई।
अमल उठाये साह के, देस दिली के वार।
आड़े आवै और को, सुबन मानी हार॥

अंत में जब छत्रसाल का अधिकार होगया तब उसने अपने

लड़के हिरदयशाह को यहां भेज दिया। हिरदयशाह ने सुनार के दक्षिण किनारे अपने नाम पर हिरदयनगर बसाया और यहीं रमरहा, तब छत्रसाल उससे नाराज़ होगये। पश्चात् हिरदयशा की माता ने लिख भेजाः—

बारे तैं पाले हते, फोहन दूध पिलाय।
जगत * अकेले लड़त हैं, जो दुख सहो न जाय॥

उस पर हिरदयशाह ने उत्तर लिख भेजाः—

गैया बछड़ा ना तजै, बेटा तजै न बाप।
कहा चूक हम पै परी, हमें बिसारे आप॥

यथार्थ में असल बस्ती हिरदयनगर ही में है, परंतु गांव का नाम गढ़ाकोटा ही ज़ाहिर है। कहते हैं जब तक यहां क़िला नहीं बना था तब तक यह स्थान केवल कोटा नाम से ज़ाहिर था। हिरदयशाह के नाती मर्दनसिंह ने गांव से २ मील रमना में १२ फुट लम्बी और उतनी ही चौड़ी भूमि पर प्रायः २०० फुट ऊंची धौरहर बनवाई थी जो अभी तक विद्यमान है। कहते हैं उस पर से उस की रानी सागर और दमोह के जलते हुए चिराग़ देखा करती थी। इसी मर्दनसिंह ने यहां पर रहस का मेला स्थापित किया था। वही अब ढोरों का मेला हो गया है जो बसंत पंचमी से आरंभ होकर डेढ़ महीने भरता है। रहस कराना तो अब बंद होगया, परन्तु उसके बदले प्रदर्शिनी आदि करा दी जाती हैं। प्रदेश भर में इतना बड़ा ढोरों का मेला कहीं नहीं भरता। दूर २ से ढोर आते हैं। कसाइयों की सौदा बहुत अधिक हुआ करती है। सन् १९२२ में ८ हज़ार ढोर क़ीमती १ लाख ४० हज़ार के बिके। सन् १८१० ई० में भोंसला ने

---

* हिरदयशाह के भाई का नाम जगतराज था।

मर्दनसिंह पर चढ़ाई की थी। राजा लड़ाई में मारा गया तब उसके पुत्र अर्जुनसिंह ने सिंधिया से सहायता मांगी और सफलता होने पर आधा राज देने का वादा कर दिया। सिंधिया ने अपने कर्नल जीन बैपटिस्ट को भेजकर नागपुर की फ़ौजों को हराकर भगा दिया। तब अर्जुनसिंह को मालथौन और गढ़ाकोटे के परगने सिंधिया को देने पड़े और उसे शाहगढ़ जाना पड़ा। कुछ समय तक बैपटिस्ट गढ़ाकोटा में रहकर सूबेदारी करता रहा फिर वापस चला गया। सन् १८१६ में अर्जुनसिंह ने छल से फिर गढ़ाकोटे पर अपना अधिकार जमा लिया, परन्तु ६ महीने के बाद जनरल वाटसन ने अंग्रेज़ी सेना द्वारा उसे निकाल दिया और सिंधिया की ओर से सरकारी हाकिमों द्वारा शासन प्रबंध कर दिया। सन् १८६१ ई० में जब परगनों की अदल बदल की गई तब से गढ़ाकोटे का सम्बंध ग्वालियर दरबार से टूट गया। सन् १८५७ में बागियों ने क़िले पर क़ब्ज़ा कर लिया था और उसे अपना सदर मुक़ाम बना रक्खा था, परन्तु ज्योंही सरह्यूरोज़ की फ़ौज वहां पर पहुंची, त्योंही बाग़ी क़िला खाली कर के रात ही को भाग गये। तब क़िला तोड़ दिया गया। गढ़ाकोटा परगने में १०६ गांव लगते थे। सन् १६०१ ई० तक यहां म्युनिसिपालटी थी। यहां एक वर्नाक्युलर मिडिल स्कूल, एक ब्रांच स्कूल, एक पुत्रीशाला, पुलिस थाना, अस्पताल, डाकखाना, सराय, पशुपत्र और विश्राम बंगला हैं। बाज़ार हर शुक्रवार को भरता है। यहां पर कोरियों के बहुत घर थे, वे लोग अच्छी और पटी बनाया करते थे जो बहुत बिकती थी। कांच की चूड़ियां भी बहुत बनती थीं। अनाज आदि का व्यापार अच्छा होता था। गढ़ाकोटा रमणीय स्थान है। सन् १८२३ ई० में गवर्नर जनरल के एजंट सर हरबर्ट मैडक

ने रमना में एक बंगला बनवाया था, अब वह जंगल विभाग के स्वाधीन है। रमना ६ वर्ग मील घेरे हुए है। २५ वर्ष पहले यहां एक स्त्री रहती थी जिसने कई वर्ष तक खाना नहीं खाया था।

गढ़ौला—मनुष्य संख्या ८८३। यह गांव खुरई तहसील में सागर से ३० मील है। गढ़ौला में एक छोटी सी गढ़ी और कोट है। गढ़ ही के कारण तो गांव का गढ़ौला नाम पड़ा। गढ़ौला के पूर्व में एक बड़ा तालाब है। यहां की ज़मीन अत्यन्त उपजाऊ है। तालाब के आस पास चांवल खूब होता है। केले भी यहां खूब होते हैं। गांव का मालिक मुआफ़ीदार है। मूल पुरुष राव खेमचन्द था जिस को दिल्ली के बादशाह ने दो परगने बख्शे थे, अर्थात् १६१ गावों का गढ़ौला और ५२ गावों का एरन परगना। उस में से उस ने ६३ गांव अपने रिश्तेदारों को दे डाले थे, शेष १३० गांव उस के लड़के चन्द जू को मिले थे। चन्द जू ने एरन परगना अपने लड़के बहादुरसिंह को दिया था, परन्तु कुरवाई के नवाब साहब ने उसे वहां से भगा दिया तब वह अपने भाई विशनसिंह के पास गढ़ौले आगया। सन् १७४६ ई० में पेशवों ने गढ़ौला जागीर छीन ली, केवल ६ गांव उबारी में दिये। जब सन् १८१८ में सरकारी अमल हुआ तब उबारी बंद कर के गढ़ौला माफ़ी में दे दिया गया और उस के बदले में ८ गांव ले लिये गये। गढ़ौला परगना आलमगीरपुर अर्थात् भिलसा सरकार से लगता था और जान पड़ता है कि कभी यहां मुसलमान अधिकारी रहते थे। यहां एक क़बर में फ़ारसी और हिन्दी लेख है जिसमें ख्वाजा खिज्र शम्सखां के मृत्यु की तिथि सन् १५५६ ईस्वी लिखी है। यहां पर कई सती चौरे भी हैं जिन के संवत् ईस्वी सन् १६३५ और

१७०८ के बीचों बीच पड़ते हैं। छत्रसाल ने गढ़ौला पर भी धावा किया था। छत्रप्रकाश में लिखा है कि उस ने चित्रकूट में हमीदखां को हराकर 'ह्यांते दौंड़ गढ़ौला तोरयौ। गज घमनि नरसिंह गढ़ मोरयौ'। गढ़ौला में एक प्रायमरी शाला है।

गौरझामर—मनुष्य संख्या १६०१। यह गांव रहली तहसील में सागर से २८ मील करेली सड़क पर है। कहते हैं इस को देवरी और पंज महाल के पूर्व अधिकारी गोंड़ों ने बसाया था। छत्रसाल ने इस पर भी धावा किया था, 'तोरी जोर तिलात लै, लई तौर तुमान। लयो गौरझामर भिरयो, झुकझोरी झरखान'। यहां एक छोटी सी गढ़ी बनी है। गौरझामर इसी नाम के परगने का सदर मुक़ाम था। इस परगने में ३१ गांव लगते थे। यहां एक वर्नाक्युलर मिडिल स्कूल, और डाकखाना है। एक पड़ाव व विश्राम बंगला भी है। यहां हर इतवार को बाज़ार भरता है।

जैतपुर—मनुष्य संख्या ७२४। रहली तहसील में देवरी से १२ मील पर एक छोटा सा गांव है। यहां नौदुर्गा का मेला चैत व कुआंर में भरता है। लगभग ४,००० मनुष्य जमा होते हैं। गांव से कोपरा नदी बही है, लोग उस में स्नान करते और कल्यान बाबा की समाधि की पूजा करते हैं। यहां एक प्रायमरी शाला है। बाज़ार प्रति बृहस्पतिवार को भरता है।

जैसिंहनगर—मनुष्य संख्या १,६६४। सागर तहसील में सागर से २१ मील नैऋत्य में है। इस गांव को गढ़पहरा के राजा जयसिंह ने सन् १६७० ई० में बसाया था। जयसिंह के

बनवाये हुए क़िले के चिन्ह अब भी मौजूद हैं। इसी नाम से परगने का भी नाम चलता था। उस में ४१ गांव लगते थे। सन् १८२६ ई० में यह परगना आबा साहब की विधवा रानी रुक्मयाबाई को दिया गया था, इन्होंने देखरेख के लिये गनपत-राव भाऊजी को नियुक्त किया था। ३ वर्ष बाद उन्होंने इस के बदले नगदी रुपया लेना स्वीकार किया, तब परगना गन-पतराव को ठेके पर दे दिया गया। उसी के वंशज यहां के ताल्लुकेदार हैं। ओंसिहनगर उत्तर दिशा में है। यहां वर्नाक्युलर मिडिल स्कूल, पुत्री शाला, पुलिस थाना और डाकखाना है। यहां कांसे के बर्तन अच्छे बनते हैं। बाज़ार हर सोमवार और मंगलवार को भरता है। यहां एक बड़ा तालाब है जिस की सन् १८९७ के अकाल में ३०,०००) रु० लगाकर मरम्मत की गई थी।

ढाना—मनुष्य संख्या २,०६४। सागर तहसील में सागर से ११ मील आग्नेय को है। यहां एक प्रायमरी शाला, और डाकखाना है। गांव के दो पट्टीदार हैं एक तो हज़ारी वंश के हैं, ये हज़ारी मरहटों की १,००० सेना के नायक होने से हज़ारी कहलाने लगे थे। दूसरा तिवारी वंश है जिसने ग़दर में सर-कार को बड़ी मदद दी थी। इसलिये इस वंश के मुखिया को राव बहादुरी की पदवी वंश परंपरा के लिये दी गई है। ढाने का अर्थ होता है उपगांव, अब बढ़ कर स्वतंत्र हो गया है।

तिन्सुआ—मनुष्य संख्या ३३६। बंडा तहसील में सागर से २८ मील ईशान में एक छोटा सा गांव है। तिन्सुआ की

पहाड़ी २१२६ फुट ऊंचा है। उस के ऊपर एक पुराना मंदिर है। यहां वैसाख का अमावस को एक छोटा सा मेला भरता है। मंदिर में तिन्समाल बाबा की मूर्त्ति बतलाते हैं। लोगों का विश्वास है, ये भूले भटके यात्रियों की प्यास बुझाने को चट्टान से पानीका सोता बहा देते हैं। छत्रसाल ने यहां एक बार अपना डेरा डाला था, 'चहुं चक्र माचे भय भार। तिन्समाल पर डेरा डारे'। यहां एक सती का स्मारक भी है। जान पड़ता है यहां के पहाड़ में कभी तिन्से के झाड़ अधिक रहे होंगे।

देवरी—मनुष्य संख्या ५,२६६। रहली तहसील में करेली सड़क पर सागर से ४० मील सुखचैन नदी पर बसी है। यहां एक क़िला है जिस के तीन ओर यह नदी बहती है। पहले इस गांव का नाम रामगढ़ था फिर उजारगढ़ हुआ, पश्चात् यहां देवल या मंदिर बन जाने पर देवरी कर दिया गया। १८ वीं शताब्दि में यह गांव एक परगने का सदर मुक़ाम था और गौरझामर के गोंड़ राजा दुर्गासिंह के पंज महाल में से एक था। सन् १७६७ ई० में पेशवा ने ये पांच इलाक़े किसी धोंडू दत्तात्रेय को जागीर में दे दिये। धोंडू के पुत्र ने अपने तईं सिंधिया सरकार का आश्रित बना लिया, तब पंज महाल पर सिंधिया ने अधिकार कर लिया। सन् १८२५ में अंग्रेज़ों ने सिंधिया को अन्य इलाक़ा देकर देवरी बदले में लली। यह पहले बड़ा नगर था। सन् १८१३ ई० में यहां ३०,००० मनुष्य थे, उन में से २५,००० अग्नि में जल कर भस्म हो गये थे। गढ़ाकोटा के राजा मर्दनसिंह के भतीजे ज़ालिमसिंह ने कुछ फ़ौज इकट्ठी कर के देवरी घेर ली, इस आशा से कि गड़बड़ में उसे कोई राज मिल जाय। उसकी फ़ौज ने चारों ओर से नगर को घेर लिया।

अकस्मात् एक सूखे बगीचे में आग लग गई और साथ ही बड़े ज़ोर से आंधी आई। लोग एक तो फ़ौज से घिरे हुए थे, दूसरे आग इकदम धधक उठी जिस से तमाम नगर जलभुन कर ख़ाक होगया, बड़ी मुश्किल से ५,००० आदमी भाग निकले। लोगों का विश्वास था कि यह दैवी होनहार ही थी, क्योंकि उसी दिन ज़ालिमसिंह के सिपाहियों ने एक आदमी मार डाला था, उस की स्त्री सती होते समय कह गई थी—चार घंटे के भीतर मालूम हो जायगा कि क्या होगा। ४ घंटे के भीतर ही देवरी जल कर भस्म हो गई। देवरी सन् १८२६ ई० में तहसील का सदर मुक़ाम बनाई गई थी, पीछे हटा तहसील में शामिल कर दी गई थी, अन्त में रहली तहसील में शामिल की गई। ग़दर के समय सिंहपुर के गोंड़ ज़मींदार दुर्जनसिंह ने यहां के क़िले पर अपना अधिकार कर लिया था, पर उसे शीघ्र ही छोड़ कर भागना पड़ा था। रेल चलने के पहले देवरी में बहुत व्यापार होता था। सन् १८६७ ई० में यहां एक म्युनिसिपालटी क़ायम की गई थी। वर्त्तमान आमदनी साढ़े पांच हज़ार व ख़र्चा साढ़े सात हज़ार है। यहां पर लड़कों के लिये वर्नाक्युलर मिडिल स्कूल और एक पुत्रीशाला है। अस्पताल, पुलिस थाना, डाकख़ाना, रजिस्ट्री का दफ़्तर, पड़ाव, सराय और विश्राम बंगला भी है। हर शुक्रवार को बाज़ार भरता है जिस में अनाज व ढोरों की बिक्री विशेष कर होती है। देवरी में सरौते अच्छे बनते हैं। यहां एक अदालत बेञ्च मैजिस्ट्रेटों की भी है। धोंडू दत्तात्रेय का बनवाया खंडोबा का एक मंदिर है जहां कि अगहन सुदी ६ को प्रति वर्ष एक अलौकिक लीला होती है। उस दिन यहां साढ़े चार फुट लम्बा, २ फुट चौड़ा व डेढ़ फुट गहरा गड्ढा खोदा जाता है, यह अग्नि कुण्ड

कहलाता है इस गड्ढे में दहकते हुए लाल २ अँगारे भरे रहते हैं, जो लोग वंदना बंद देते हैं व उन पर चलते हैं, आश्चर्य तो यह है कि उन के पांव नहीं जलते न किसी प्रकार का कष्ट होता है। बराबर ५ दिन तक यह होता रहता है। भादों की जन्माष्टमी को श्रीकृष्ण जन्म मनाया जाता है और कृष्ण लीला की जाती और दही हांडी भी फोड़ी जाती है।

धसान नदी—इस का प्राचीन नाम दशार्णा था जिसका अर्थ होता है दस धारा वाली नदी। यह भोपाल रियासत की सियरमौ नामक पहाड़ी से निकलकर सागर ज़िले के नैऋत्य कोण में बहती है। सागर और बंडा तहसील के मध्य भाग का पानी इसी नदी में आकर गिरता है। इस नदी की कुल लम्बाई २२० मील है जिसमें से ६४ मील सागर ही में पड़ती है। यह २० मील तक झांसी और सागर ज़िले के बीच सरहद बनाती हुई चली गई है। धसान झांसी ज़िले में बेतवा नदी से मिल गई है।

धामौनी—बंडा तहसील में सागर से २८ मील उत्तर को झांसी की पुरानी सड़क पर है। यहां एक पुराने सुविस्तीर्ण क़िले के खंडहर हैं। यह विन्ध्या पर्वत की ऊंची पहाड़ी पर होने से मार के लिये बहुत अच्छी जगह में है। क़िले के भीतर ५२ एकड़ ज़मीन है, चारों ओर १५ फुट चौड़ी और ५० फुट ऊंची दीवाल का कोट खिंचा है। कोनों पर बड़ी मज़बूत बुर्जें बनी हैं। धामौनी प्राचीन समय में विशाल नगरी थी। यहां सैकड़ों मस्जिदों और क़बरों के खंडहर हैं। कहते हैं उस ज़माने में यहां हाथियों का बाज़ार भरा करता था। क़िले से एक मील

पर एक बड़ा तालाब है जिसका पानी नल द्वारा क़िले में पहुंचाया जाता था। आजकल वह तमाम जंगल होगया है, जहां शेर, तेंदुए दिन दहाड़े घूमा करते हैं। यह क़िला मंडला के गोंड़ राजकुलोत्पन्न सूरतशाह ने १५ वीं शताब्दि में बनवाया था। उसे ओड़छा के राजा बीरसिंहदेव ने छीन लिया और उसकी नये सिर से मरम्मत कराई। बीरसिंह ने उसे प्रायः अढ़ाई हज़ार गांवों का सदर मुक़ाम बनादिया। बीरसिंह के लड़के जुझारसिंह ने गोंड़ राजा प्रेमनारायण से चौरागढ़ का क़िला छीन लिया। प्रेमनारायण के लड़के ने मुग़ल बादशाह से फ़र्याद की, तब हुक्म हुआ कि जुझारसिंह चौरागढ़ फेर देवे और दश लाख रुपया जुर्माना देवे। जुझार ने हुक्म नहीं माना तब बादशाह ने चढ़ाई कर दी। जुझार ओड़छा को छोड़ धामौनी भाग गया। फ़ौज ने वहां भी पीछा किया, परन्तु ज्योंही वह धामौनी से पांच मील पर पहुंची जुझार वहां से भाग निकला। शाही फ़ौज ने धामौनी क़िले को लूट लिया और अपने क़ब्ज़े में कर लिया। मुसलमानों का अधिकार यहां कई वर्षों तक रहा आया। अन्त में छत्रसाल ने कई बार धावा करके अपने आधीन कर लिया। छत्रप्रकाश में कई स्थलों में धामौनी के दरेरों का ज़िक्र है। छत्रसाल के मुमियावट शुरू करते ही

'त्यों धामौनी में सुनै, खालिक जाको नांउ।
बैठो जोर मवास कै, थानै दहर गांउ॥
सो जीतन छत्रसाल विचारयौ। गौनो गांव दौर कर मारयौ।
धामौनी सौं लई लराई। भेका मार पथरिया लाई।
रहे सिकमवा गांउ के, निकट पहारन आय।
धामौनी तें जोर दल, खालिक पहुंच्यौ धाय॥

धामौनी तें खालिक धाये । डंका आन नजीक बजाये ॥
उमड़ि चल्यो छत्रसाल बुँदेला । तुरकन के आँड़ बघेला ॥
तब दिल में दहसत अति आगी । सुनि कै फौज खालिक की भागी ॥
चले फौज चन्द्रापुर जारयो । दौर शुजाक मेहर को मारयो ॥
हाँले फेर पालीगढ़ लाई । खालिक फवज तहाँ चलि आई ॥
उमड़ि रानगिरि में रन कीन्हों । खालिक खालसमान में दीन्हों ॥

बजे नगारे कूँट हुव, छुटे निसान बजार ।
खालिक बचे बराह अब, मारौ तीस हजार ॥

तीस सहस खालिक जब डांड़े । लूटपाट अपने कर छांड़े ॥
छूटे डांड़ मान के ज्यौंही । उठ्यो दहल खालिक को त्यौंही ॥
करे देस में कहीं न कोई । पाछिल डांड़ कहां ते होई ॥
धामौनी में धूम मचाई । जब न और को बचे बचाई ॥
सुनत साह मन में अनखानै । भेजे रनदूलह मरदानै ॥

उमड़्यो रनदूलह सजे, तीस हजार तुरंग ।
बजे नगारे जूझ के, गाजे मस्त मतंग ॥

अड़े बुँदेला टरैं न टारे । जीते जूझ बजाय नगारे ॥
रनदूलह रन तें बिचलाये । हाँलि हनू हूक को आये ॥
फिरि मबाह रतनागर मारयो । औंछिगा में डेरा डारयो ॥
दल दीपन हरथोल उजारी । धामौनी में खलबल पारी ॥
सुनी दिलीस खबर छिकटाई । सूबा दल को लालिम आई ॥
रनदूलह डांड़े रन ऊमी । पठये साह सैद करि रूमी ॥

फौज जोरि रूमी चढ्यो, बाजे नवल निसान ।
छत्रसाल तासों करी, अटिया में घमसान ॥

रूमी बिडरि खेत तें भाग्यो । छत्रसाल जस जग में जाग्यो ॥
ज्यौं रँग मच्यौ दिली में औरे । दुचितौ भये साह इत दौरे ॥
आनि शुजा अमनक्क अठायो । तहवरखाँ हाँ देस पठायो ॥

चढ़ी चमू लहुअर की बांकी । छिसा धूरि धंधर सों ढांकी
तब दल धामौनी पर धायौ । लहुअरखां को अमल उठायौ
त्यों ही पातसाह फुरमायौ । सेख अनौर माजि दल धायौ
तब छत्रसाल चढ़ाई औंड़ै । पहुंचौ उमड़ि फौज के सौंहें
मारि लूट अनवरखां छांड़ै । बांध सिधा दुलाख लै छांड़ै
आलमगीर खबर यह पाई । अनवर की लागीरी आई
बोले शाह कौन कर पेलै । फेलै हुकुम हमारौ फेलै
मलिखिवहारन हिम्मत खोई । दिखो नमक हिलाल न कोई
यों कहि ताकै तुरत ही, सुतर दीन की ओर ।
जे ईरानी मिसबली, काबिल कौम अमोर ॥
सुतरदीन त्यों कुरनिस कीनी । लिन्हें साहि धामौनी दीनी
त्यों मिरजा धामौनी आये । बंदोबस्त कोसै मन भाये ।
सजी हजार तीस असवारी । दल में निसु दिन रहै तयारी ।
इन समान उमराइ न कोई । को रन इन्हें मुकाबिल होई ।
मान्यो मार छुई छिस आरी । जनि जम दई तमक करतारी ।
गिरे तुरक छत्ता के मारे । जो जल लौं धर पै धर डारे ।
सुतरदीन कौ कूटि दल, लीनी चौथ चुकाय ।
पहुंचे दलदर कुच ही, चित्रकूट को जाय ॥
आग लगाय देस में दीन्हीं । सुन बहलोलखान दिल कीन्हीं ।
त्यों दल सजि हलगारिन धायौ । मरद मयानौ जौ जग आयौ ।
नौ हजार बखतरिया ताजे । देत पाइरै पाइग राजे ।
धामौनी तें चल्यौ मयानौ । बांधे सीस जूझ को बानो ।
तीन द्यौस लौं लग्यो मयानो । चौथे दिन उठ कियो पयानो ।
खेत छोड़ सूबा चल्यो, दिल में दहसत खाइ ।
छत्रसाल के धाक तें, मरयौ धमौनी जाइ ॥
छत्रसाल त्यों करी तयारी । कुटरौ मारि असौपुर आरी ।

मोधा लूट महा मन भाये। उमड़ि कटक सिंहड़ा पर आये।
उदभट बीर भदौंध में, जुरी ठान रन ठान।
उमड़ि दलन तासों लग्यो, छत्रसाल बलवान॥
मारि भदौंध डांड़ लै छांड्यो। फिर धामौनी विग्रह मांड्यो।

निदान धामौनी के अन्तिम सूबेदार शेरनखां को शैरत कर छत्रसाल ने अपना अधिकार जमा लिया। सन् १८०२ ई० तक यह क़िला उस के वंशजों के अधिकार में रहा आया। उस साल निकटस्थ पाटन के राजा उमरावसिंह ने छल से अपने क़ब्ज़े में कर लिया, परन्तु पांच ही महिने के बाद भोंसले ने उसे निकाल बाहर किया। सन् १८१८ ई० में जब नागपुर का राजा आपा साहब भाग गया, तब जनरल मारशल ने धामौनी पर चढ़ाई करके उसे छीन लिया। उस समय इस क़िले में केवल ३३ गांव लगते थे। धामौनी में प्रसिद्ध मक़बरा बाल-जतीशा का है। ये अकबर के सुप्रसिद्ध वज़ीर अबुलफ़ज़ल के गुरु कहे जाते हैं। तेल बत्ती खर्चों के लिये सेसाई और इशाकपुर नाम के दो गांव इसको लगे हैं। दूसरी प्रसिद्ध क़बर मैडासाह बली की है। इन हज़रत ने एक बार पानी न मिलने से ऐसी बद्दुआ दी कि धामौनी के आसपास खेती ही नहीं हो सक्ती। यहां की आबहवा बहुत ही खराब हो गई है। सागर ज़िले में धामौनी कालापानी समझी जाती है। यहां रहने से लोगों के पेट बढ़ जाते हैं। समय का फेर है।

हुतो न इक दिन पुरिन मँह, धामौनी सो धाम।
आज दिखत नहिं दूसरो, ऐसो गांव निकाम॥

**नरयावली**—मनुष्य संख्या ६६५। सागर तहसील में सागर से १२ मील खुरई सड़क पर बसा है, और जी. आई. पी.

रेलवे के कटनी-बीना शाखा पर एक स्टेशन है। यह गांव पहले नरयावली परगना का सदर मुक़ाम था। इस परगने में [illegible] गांव लगते थे। यहां एक टेकरिया पर एक छोटा-सा क़िला बना है जहां ग़दर के समय बाग़ियों और सरकारी [illegible] युद्ध छिड़ा हुआ था, जिस में ४२ वीं पलटन के कर्नल [illegible] और बहुतसे अन्य अफ़सर मारे गये थे। बाग़ियों ने बान [illegible] आक्रमण किया था 'छूटे बान कुछ [illegible] [illegible]। [illegible] नाइ उठे गुरु गोला'। बान एक प्रकार का मिट्टी का [illegible] भर लम्बा होता था, उस में बारूद भर कर [illegible] लम्बी बांस की छड़ लगाई जाती थी। जब वह चलाया जाता था तो चक्कर काटने लगता था और जहां पहुंचता था [illegible] विध्वंस कर डालता था। नरयावली में आजकल [illegible] शाला, डाकखाना और पुलिस थाना है। बाज़ार हर [illegible] को भरता है।

नाहरमौ—मनुष्य संख्या ७४२। रहली तहसील में [illegible] झामर से ८ मील पश्चिम में एक छोटा सा गांव है। यह समुद्र तल से २,२५० फुट ऊंचा, ज़िले में सब से ऊंचा स्थान है। यहां तालाब के बीच में महादेव का मंदिर है जहां मकर संक्रांति और शिवरात्रि को छोटे२ मेले भरा करते हैं। यह गांव किसी समय नाहरमौ परगने का सदर मुक़ाम था। इस परगने में उस समय ४८ गांव लगते थे। नाहर की उपाधि से जान पड़ता है कि यहां पहले शेर बहुत रहे होंगे।

पिठौरिया—मनुष्य संख्या १,१२४। खुरई तहसील में सागर से २१ मील वायव्य में है। आस पास के पहाड़ की

पीठ या कस्बे में बसने के कारण इस का नाम पिठोरिया पड़ गया। यहां एक टूटा हुआ क़िला है जिसको उमरावसिंह राजपूत ने सन् १७५० ईस्वी में बनवाया था। बिना चूना के बने प्राचीन मंदिर भी हैं। एक खंडित शिला लेख में संवत् ८८३ अङ्कित है। यहां सती के चौरे भी हैं। सन् १८१८ ईस्वी में श्रीमन्त रामचंद्र राव देवरी व पंज महाल के जागीरदार थे। सन् १८१६ ईस्वी में पंज महाल सिंधिया को दे दिये गये तब श्रीमन्त को १,२५०) माहवारी पिन्शन दी गई। पीछे से उसने जागीर के बदले, जागीर मांगी तब पिठोरिया मय २५ इतर गांव के उसको दीगई। अभी भी जागीर उसके वंशजों के हाथ में है, परंतु उनकी दशा बहुत ही क्षीण होगई है। पिठोरिया में कांच की चूड़ियां बनती हैं। यहां एक मिडिल स्कूल व पुत्रीशाला है।

बरायठा—मनुष्य संख्या १,०१६। बंडा तहसील में सागर से ३७ मील ईशान में है। यह गांव चारों ओर से जंगल से घिरा हुआ है। पास ही एक पहाड़ी पर एक गढ़ी है। कुछ दिनों पहले यहां अबरक निकलता था। कच्चे लोहे की भी खदानें थीं, तब यहां लोहे के बर्त्तन भी बनते थे। अब यह रोज़गार बिलकुल गिर गया है। यहां एक पुलिस थाना, एक प्रायमरी शाला और एक जंगल नाका है।

बगौंदिया नौनगर—मनुष्य संख्या ७१८। खुरई तहसील में खुरई से १२ मील दक्षिण में है। यहां एक छोटी सी गढ़ी है। सन् १८५८ ईस्वी में सर ह्यू रोज़ ने बानपुर के बागी राजा को यहां पर हरा दिया था जिससे वह जो लेकर रफ़ूचक्कर हुआ। यहां पर एक प्रायमरी शाला है।

बलेह—मनुष्य संख्या १,७२६। रहली तहसील में रहली से ११ मील आग्नेय में है। मरहटों ने सन् १७४७ में पिटहरा के गोंड़ वंश को बलेह टप्पा नाम की ५३ गांव की जागीर दी थी। पिटहरा वाले गौरझामर के गोंड़ राजा की औलाद हैं। जागीरदार ने यहां एक थाना बनवाया था और अपना नाम उस पर यों खुदवा दिया था 'कीरतसिंह महराज को, थानो बनो अखंड'। यहां पर एक और प्राचीन लेख है जिसमें चंडिका के मंदिर का ज़िक्र है और पत्तला अर्थात् परगना थालवन वर्त्तमान जालवन या जालौन लिखा है। यहां एक प्राचीन तालाब भी है। बलेह में पान बहुत पैदा होता है। यहां लड़कों के लिये एक प्रायमरी शाला और एक पुत्रीशाला है।

बहरौल—मनुष्य संख्या २६६। सागर से १७ मील झांसी की पुरानी सड़क पर बंडा तहसील में धसान के किनारे बसा है। गांव के नाम का अर्थ होता है बाहर की ओर की बस्ती। यहां पर बहुत से प्राचीन सती स्मारक हैं। ३१ दिसम्बर सन् १८३२ ईस्वी को जब यहां गवर्नर जनरल लार्ड विलियम बेंटिंक का मुक़ाम हुआ उस समय उन्हों ने पत्थर के चीरों को देखकर जनरल स्लीमन से प्रश्न किया, यह क्या चीज़ है, जब स्लीमन साहिब ने कहा कि ये सतियों के स्मारक हैं तो उन्हों ने एक शब्द भी न कहा। स्मरण रहे कि यही गवर्नर जनरल थे जिन्हों ने सती प्रथा क़ानून द्वारा बन्द कर दी। बहरौल में पुलिस थाना, डाकखाना और स्कूल है।

बामौरा—मनुष्य संख्या १,५१४। यह जी. आई. पी. रेलवे के इटारसी बीना लाइन पर एक स्टेशन है। यह सागर से रेल द्वारा ५७ मील है। एरन परगना की उपज इसी स्टेशन द्वारा